are manifested for the sport of Lord, goes on according to will of God. Thus, it is better to accept that Gns are the nearest cause of different states of intellect. That is why, in the eighteenth chapter of Bhagavad-gītā it is said that body as substratum (अधिष्ठान), Jīva as agent(कर्ता), instruments(करण) such as sight etc. external sense organs, four kinds of internal instruments; action of Prāna etc. vital airs called Ceṣṭā; time and Lords will called destiny(दैव) or the inner controller(अन्तर्यामी) of all living beings described in the 61 verse in the 18 chapter of Gītā, become instrumental in all our activities.

The process of direct perception is like this : [1]Mind becomes ready for particular action inspired by inner controller (अन्तर्यामी). [2]Then mind inspires concerned sense organs. [3]When sense organs are in agreement with their preceding deities, then only sense organs come in contact with objects. [4]Then indeterminate knowledge is generated after object are reflected in sense organs. [5]Then, along with the mixing and friction of three Guṇas in intellect, intellect may grace the sense organs, partially of totally. [6]Then mental states accordingly manifest and different kinds of determinate knowledge arise. [7]Emotions like attachment, aversion or neutrality etc. become strong according to the different kinds of determinate knowledge, [8]from those emotions, inner and external activities, like will efforts etc. emerge [9]Then the activity of accepting or rejecting or neutral attitude takes place and [10]In the end, gain and loss which is cause of happiness and sorrow or

indifference manifest.

According to the method described above, all the activities done through intellect are deemed by Jīva (individual self) as happening within due to superimposition of Antaḥkaraṇa (अन्तःकरणाध्यास) imposition of Pāṇa (प्राणाध्यास) imposition of sense organs (इन्द्रियाध्यास) imposition of body (देहाध्यास) on it and due to forgetting one's own real nature(स्वरूपविस्मृति).

Consequently, they appear as the properties of the soul on one hand and on the other except these properties, the principle like soul is not even accepted. Really speaking, this happens because the consciousness of the soul is reflected in the inner organs, i.e. vital air, sense organs and body.

The process of dream knowledge takes place in some different way then the above mentioned method of direct perception. In this process, soul consciousness in the form of properties shrinks and is averted form body, sense organs and mind and only is reflected in the ego (अहङ्कार) and intellect. Therefore, soul-consciousness, due to super imposition of ego and intellect does the activity of creating happiness and sorrow by enjoying the objects in intellect according to Karma.

After sleeping due to the excess of Tamas, the soul in the form of pure consciousness, withdrawn from the happiness and sorrow producing Karmas, enjoys the Supreme bliss in

the inner most heart ( हृदयाकाश ) with self knowledge through the enigmatic knot Citta (consciousness/intellect/mind)

After this discussion, the author has discussed and explained Naiyāyika's and Ṣaṇkara's view in this regard and explained the method of realization of God according to Vāllabha doctrine, in the end of this chapter.

Difference between the method of emergence of knowledge of direct perception and the method of realization of God is; the realization of God takes place by the power of the Lord/times/( प्रमेय ) and not by the power of means of valid knowledge.

> 'This self is not attained through study, nor through the intellect, nor through much hearing. The very self which this aspirant seeks is attainable through that fact of seeking, this self of his reveals his own nature''.
>
> (Muṇḍakopaniṣad. III ii-3)

—this statement from Muṇḍakopaniṣad. Supports that realization of God is possible by 'His' acceptance only. Meaning of the word ( वरण ) (Acceptance) should not be taken in the sense of desire to give fruit related to the mundane world or to liberation. It is to be taken in the sense of desire to give an experience of his own form 'or' to inculcate extreme love for 'His Own form'. This acceptance ( वरण ) is only in the form of Grace ( अनुग्रह ).

The acceptance by the God Lord during the period of incarnation becomes the seed to sprout and bloom devotion towards the God, but during the period of non-incarnation (अनवतारदशा) acceptance by the God takes the form of desire of the God to manifest before, the devotee. Thus, a devotee or non-devotee, everyone can perceive the God. The method is same, i.e. through the power of object to be known, i.e. God's power this 'Darsana' (vision) is possible and not through the means of valid knowledge.



॥ श्रीकृष्णाय नमः ॥
॥ श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ॥

# प्रत्यक्षप्रमाणके बारेमें कुछ पुरःस्फूर्तिक विचार

## ( वाल्लभ दृष्टिकोण )

गोस्वामी श्याम मनोहर

### ( उपक्रम )

वाल्लभ दृष्टिकोणके अनुसार यह सम्पूर्ण दृग्द्रष्टृदृश्यात्मक नाम-रूप-कर्मात्मक जगत् उस एकमेवाद्रितीय सच्चिदानन्द ब्रह्मकी सत्यसंकल्पता तथा सर्वभवनसामर्थ्य की इतिकर्तव्यतारूपा आविर्भाव-तिरोभावरूपा शक्तिओंद्वारा सम्पन्न होती एक लीला है. ब्रह्म तत्त्व लौकिक प्रत्यक्षानुमानादि प्रमाणोंसे गम्य कोई प्रमेय न हो कर एक शास्त्रीय प्रमेय ही है. अतः प्रत्यक्षग्राह्य नाम-रूप-कर्मोकी ब्रह्मात्मकता भी प्रत्यक्षका विषय न हो कर श्रुति-स्मृति-सूत्र-पुराण-तन्त्र-इतिहासरूप शास्त्रवचनैक-गम्य प्रमेय है. फिरभी उस ब्रह्मकी लीलाके रूपमें प्रकट हुवे ये नाम-रूप-कर्म तो प्रत्यक्ष अनुमान आदि प्रमाणोंसे गम्य बनते ही हैं. और अतएव अपने लीलार्थ परिगृहीत इन नाम-रूप-कर्मोकि पहलुमें ब्रह्म भी प्रत्यक्षादि प्रमाणोंका प्रमेय भी बनता ही है. अतएव महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरण कहते हैं :

> ''अनन्तमूर्ति तद् ब्रह्म कूटस्थं चलमेव च विरुद्धसर्वधर्माणाम् आश्रयं युक्त्यगोचरम्. ब्रह्मैव हि सर्वाधारं, यथा भूमिः सहजविरुद्धानामपि मूषकादिजीवानां, कारणगतधर्माः पृथिव्यां भासते. विशेषेण लौकिकयुक्तिः अत्र नास्ति, तदगम्यत्वात्... ननु अवतारेषु भगवत्त्वश्रुतेः लौकिकप्रमाणविष-

यत्ववद् लौकिकयुक्तिविषयत्वमपि कुतो न? इति आशंक्यय आह 'आविर्भावतिरोभावैः मोहनं बहुरूपतः इन्द्रियाणान्तु सामर्थ्याद् अदृश्यं स्वेच्छयातु तत्'... चक्षुः न स्वसामर्थ्येन भगवन्तं विषयीकरोति किन्तु भगवदिच्छयैव 'सर्वे पश्यन्तु!' इत्येतद्रूपया तद् दृश्यम्."

(त.दी.नि.प्र.१।७१-७२)

अतः लौकिक विषयोंके शास्त्रीय स्वरूपके बारेमें लौकिक प्रत्यक्षादि प्रमाणोंका प्रामाण्य अवनसरपराहत होनेपर भी शास्त्रीय विषयोंके लौकिक स्वरूपके बारेमें प्रत्यक्षादि प्रमाणोंका प्रामाण्य वाल्लभ चिन्तनमें भी सर्वथा स्वीकारा ही गया है. क्योंकि अन्यथा ब्रह्म या ब्रह्मात्मिका लीला के प्रतिपादनार्थ, सर्वथा अदृष्ट या अश्रुत रहनेपर तो, ब्रह्मविषयिणी परोक्ष शाब्दी प्रमाके जननके व्यापारमें भी शास्त्रवचन अक्षम हो जायेंगे.

अतएव रूपसृष्टिके साथ-साथ तत्प्रतिरूप एवं तदन्तर्गत नामसृष्टिके प्राकट्यका प्रयोजन रूपलीलाद्वारा व्यामुग्ध एवं बद्ध चिदंशरूप जीवात्माओंका नामलीलाद्वारा उद्धार प्रतिपादित हुवा है.[१] जीवात्मचैतन्य अपने चिदंश होनेके रूपमें नतो रूपसृष्टिमें अन्तर्गणित होता है और न नामसृष्टिमें ही. फिरभी उसी चिदंशके जीवभावापन्न होनेपर वह अपने ज्ञानकर्मादि व्यापार रूपसृष्टि और नामसृष्टि के साथ संहत हो कर ही सम्पन्न कर पाता है. नामसृष्टि और रूपसृष्टि के बीच रहे इतरेतरविलक्षण स्वभावका निरूपण महाप्रभु यों करते हैं कि रूपसृष्टि अन्तवती स्थूल विकृत एवं जड़ात्मिका होती है जबकि नामसृष्टि अनन्तं सूक्ष्म अविकृत एवं बोधात्मिका होती है[२] यों बन्धनकारिणी रूपसृष्टि और मुक्तिदायिनी नामसृष्टि दोनों ही भगवल्लीलारूपा ही होती हैं. अतएव श्रुत्यादिशास्त्रैकगम्य तत्त्वस्वरूपोंकी प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे अगम्यता बन्धनकारिणी लीला होती है. क्योंकि प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे गम्य रूपरसगन्धस्पर्णशब्दादि विषय स्वयं

बन्धनकारी होते हैं. इन्हीं, किन्तु, प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे गम्य नाम-रूप-कर्मोंके श्रुत्यादि शास्त्रोंके वचनोंमें प्रतिपादित या विहित स्वरूप मुक्तिसम्पादक भी हो पाते हैं. एतावता सिद्ध होता है कि बन्धनकी तरह मुक्ति भी उसी परम तत्त्वकी एक लीला है. और अतएव प्रत्यक्षादि प्रमाणोंका इस अर्धजरतीयन्यायसे प्रमाण और अप्रमाण होना दोनों ही भगवल्लीलाके ही दो विलक्षण अनुभाव हैं! अस्तु.

( विषय )

प्रत्यक्षके प्रामाण्यका, इस अर्धजरतीयन्यायसे, अभ्युपगम हमें सोचनेकी इस दिशाकी ओर अग्रसर करता है कि प्रत्यक्षानुभूति अपने किस स्वरूपमें प्रमाण होनेकी पदवीपर आरूढ़ हो नहीं पाती ?

वाल्लभ दृष्टि इस विषयमें यों है कि प्रत्यक्षानुभूतिका केवल एक अनुभूतिके रूपमें प्रमाण होना नियत या अनिवार्य न होनेपर भी उससे पैदा होनेवाली बौद्धिकी निश्चिति, जिसके आधारतया बुद्धिका सात्त्विकी अवस्थामें होना एक अनिवार्य निकष माना गया है[३], इस रूपमें वह अनुभूति प्रमाणपदवीपर आरूढ़ हो पाती है.

( संशय )

स्पष्ट है कि प्रत्यक्षानुभूति निर्विषयकचैतन्यरूपा तो हो ही नहीं सकती. अतः प्रत्यक्षानुभूतिके घटक ( विषय / कर्म; तथा, विषयी / बाह्याभ्यन्तरकरण तथा कर्ता या अधिष्ठान यों ) न्यूनतम दो या तीन तो स्वीकारने ही पड़ते हैं. अतः इस जिज्ञास्यविषयके मूलमें कुछ विकल्प इस तरह संशयात्मना उभरते हैं यथा —

१.क्या प्रत्यक्षानुभूति निश्चेष्ट (passive) ग्राहक

बाह्याभ्यन्तर करण या कर्ता के ऊपर सचेष्ट (active) बाह्य विषयोंका कोई वास्तविक प्रभाव (real impression) है ?

२.अथवा क्या यह प्रत्यक्षानुभूति विषयद्वारा विषयीपर आरोपित कोई मिथ्या प्रभाव (super-impossed impression) होता है ?

३.अथवा क्या यह प्रत्यक्षानुभूति निश्चेष्ट (passive)बाह्य विषय, उसे द्रव्य (Matter) प्राकृत विषय (Natural object) , वस्तुका अकल्पित स्वरूप (Thing-in-itself=Noumenon) , स्वप्रयोजनक अभोग्य वस्तु (pour soi), परप्रयोजनक या अस्वप्रयोजनक भोग्य वस्तु (en soi) जिस किसी भी रूपमें देखा जाये, उसके बारेमें सचेष्ट (active) विषयी ज्ञानकरण अथवा ज्ञाता का कोई प्रतिभाव (reaction/expression) है ?

४.अथवा क्या यह प्रत्यक्षानुभूति ज्ञानकरण / ज्ञाता द्वारा विषयपर किया गया कोई मिथ्या आरोपण (projection/superimposition) है ?

५.अथवा क्या यह प्रत्यक्षानुभूति विषयीके गुणधर्मोंका इकतरफा मिथ्यारोपण न हो कर विषय और विषयी दोनोंके गुणधर्मोंकि अन्योन्यारोपणात्मक अध्यासरूपा घटना है ?

६.अथवा क्या यह प्रत्यक्षानुभूति इन दोनोंके बीच उभयत्र परस्पर घटित होती क्रिया-प्रतिक्रियारूपा कोई उभयविलक्षण घटना है ?

७.अथवा क्या यह प्रत्यक्षानुभूति दोनोंमें निगूढ़ सम्भावनाके तोरपर रहे हुवे अनभिव्यक्त गुणधर्मोंकी

अन्योन्यसहयोगवश उभरनेवाली कोई वास्तविकता या अभिव्यक्ति है?

ये हैं : जिज्ञास्य विषयरूप प्रत्यक्षप्रमाणके बारेमें संशयकी विभिन्न कोटियोंके विभिन्न कल्प.

( पूर्वपक्ष )

१.हम देख सकते हैं कि जिज्ञास्यविषयके बारेमें संशयका प्रथम कल्प सांख्यसदृश निष्क्रिय पुरुषचैतन्य तथा सक्रिय जड़प्रकृति के द्वैतवादी चिन्तनमें मान्य होना शक्य होनेपर भी शुद्धाद्वैतवादी वाल्लभ वेदान्तमें मान्य नहीं हो सकता है.

२.द्वितीय कल्प उन दार्शनिक चिन्तनोंमें सम्भव है जो चैतन्यको सर्वथा निर्गुण निष्क्रिय निराकार या निर्धर्मक मानते हैं परन्तु वाल्लभ चिन्तन चैतन्यको उसके मूलस्वरूपमें तो निर्गुण निष्क्रिय निराकार या निर्धर्मक तो कथमपि नहीं मानता. अतःप्रत्यक्षकी ऐसी व्याख्या भी वाल्लभ चिन्तनमें पूर्वपक्षमें ही अन्तर्भूत होगी.

३.इसी तरह तृतीय कल्पमें भी मूलतः बाह्य विषय और विषयी के बारेमें एक तरहका द्वैतवादी पूर्वाग्रह तो भासित हो ही रहा है. क्योंकि बाह्य विषय प्रत्यक्षानुभूतिके जननव्यापारमें निश्चेष्ट सहयोगी (active partner) होते हैं या होता है. वाल्लभ वेदान्तकी दृष्टिके अनुसार जड़ द्रव्यका अकल्पित वास्तविक स्वरूप सच्चिदानन्दात्मक ही होता है, जो जीवचेतनाद्वारा सामान्यतया प्रत्यक्षग्राह्य नहीं हो पाता. सच्चिदाननन्द ब्रह्मके सत्यसंकल्प और सर्वभवनसामर्थ्य के वश सदंशमें चैतन्य और चिदंशमें आनन्द के तिरोभाववश प्राकृत सदंशोंमें

गृहीत होती जड़ताका कुछ विषयगत आधार (objective ground) होनेपर भी चिदानन्दांशके तिरोभाववश उन जड़ द्रव्योंमें चेतना या आनन्द के ऐकान्तिक अत्यन्ताभावकी प्रतीतिमें हेतु जीवात्माओंका अपना परिच्छिन्न बोधसामर्थ्य भी विषयिगत आधार (subjective ground) स्वीकारा गया है. अतः इस सन्दर्भमें वाल्लभ वेदान्त प्रत्यक्षानुभूतिके गोचर विषयोंको (nonmena/phenomena) के ऐकान्तिक वर्गोंमें विभक्त करनेको जर्मनीके अज्ञेयवादी इमानुएल कान्टकी तरह समुद्यत नहीं हो पाता. रही बात द्रव्यके बारेमें निश्चेष्टताकी तो, ऐसी (inertia) की धारणा भी पुनः शुद्धाद्वैत वेदान्तको रास नहीं आ सकती है. क्योंकि न्याय-सांख्यमतोंकी तरह जड़ प्राकृत द्रव्योंका भोग्यभावात्मना प्रकट होना तथा पुरुषचैतन्यका भोक्तृभावसे मण्डित होना, वाल्लभ वेदान्तमें भी, लीलार्थ प्रकट ऐच्छिक द्वैतके अनुरोधवश तो मान्य है ही. वाल्लभ वेदान्तमें, फिरभी, नतो न्यायमतकी तरह जड़ द्रव्यको सर्वथा निष्क्रिय और न सांख्यमतकी तरह पुरुषचैतन्यको ही सर्वथा निष्क्रिय माना गया है. और न केवल जड़ प्रकृतिको ही सक्रिय माना गया है. अतः पुरुषचैतन्यको केवल भोक्तृभावापन्न (en soi) मान लेने भी वाल्लभ वेदान्त समुद्यत नहीं है. क्योंकि उसके भोक्तृभावके घटक बाह्याभ्यन्तर करण स्वयं भोग्यभावापन्न जड़प्रकृतिसे उसे उधार मिले हुवे होते हैं. अंशी परब्रह्म परमात्मा भगवान् श्रीकृष्णको वाल्लभ वेदान्त "**क्रीडार्थम् आत्मनः इदं त्रिजगत् कृतं ते**" (भाग.पुरा.८।२२।२०) तथा "**अत्ता चराचरग्रहणात्**" (ब्र.सू.१।२।९) वचनोंके आधारपर मूलभोक्ता स्वीकारता होनेसे, उन्हें ही (primordial en soi) स्वीकारेगा. जीवात्माओंके तो ब्रह्मके चिदंश होनेके कारण उनका कर्तृत्व-भोक्तृत्वकी आंशिक अभिव्यक्ति ही होती है. यह हम देख सकते हैं कि ब्रह्मसूत्रगत 'चराचर' पद भी जड़जीवके प्रभेदका वाचक नहीं माना गया है. क्योंकि अक्षरब्रह्म कूटस्थचैतन्य अचर भी होता है और अंशभूत

जीवचैतन्य चर भी. इसी तरह आकाशको जड़ होनेपर भी अचर माना गया तो अन्य भौतिक तत्त्वोंको चर भी. अतएव जड़जीवात्मक उभयविध जगत्को ब्राह्मिक सन्दर्भमें वाल्लभ वेदान्त न तो ऐकान्तिकतया भोग्य ही और न ऐकान्तिकतया भोक्ता ही मान पाता है. व्यवस्थित विकल्पवश ब्रह्मके सदंशभूत जड़ द्रव्योमें प्रकट भोग्यभाव तथा जीवात्माओमें जड़ द्रव्योंद्वारा निरूपित प्रकट भोक्तृभाव होनेपर भी, पारमात्मिक भोक्तृभावनिरूपित प्रकट भोग्यभाव भी स्वीकार्य है ही.

४.इस प्रकारका मत भारतीय चिन्तनमें तो उपलब्ध न होनेपर भी पाश्चात्य चिन्तनमें अनुभववादिओंद्वारा प्रस्तावित किया गया है. इस अनुभववाद *विरु.* तर्कवाद के आपसी विरोधाभासके बारेमें वाल्लभ वेदान्तकी धारणा कुछ इस तरहकी सोची जा सकती है कि प्रत्यक्षगोचरतया अनुभूयमान सारेके सारे प्रत्यय न तो हमारी चेतनामें, तर्कवादी (Retionalistic) धारणाके अनुरूप अन्तर्निगूढ़ ही रहते हैं और नहीं अनुभववादी (Empiricistic) धारणाके अनुरूप केवल इन्द्रियार्थसत्सम्प्रयोग-जन्य ही. पुनश्च, अर्धजरतीयन्यायेन, चेतनाके भीतर बाह्य उद्बोधकसामग्रीवशात् उद्बुद्ध होते हैं और कुछ बौद्धिकी चेतना अपनी सात्त्विकी राजसी या तामसी अवस्थाओंके अनुरूप अपने भीतर घड़े प्रत्ययोंका बाह्यप्रक्षेपण भी करती है. 'प्रस्थानरत्नाकर' ग्रन्थके प्रमास्वरूपबोधोपयिकज्ञानभेदोपभेदनिरूपक कल्लोलमें दशविधज्ञानकी निरूपक आद्य तरंगमें[४] इस विषयका विस्तारपूर्वक भलीभांति उपपादन हुवा है.

५.भगवत्पाद श्रीशंकराचार्यने अपने शारीरकभाष्यके उपोद्घातमें इस तरहके अध्यासका[५] मनोरम निरूपण किया है परन्तु महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरण अपने भाष्यमें इस प्रक्रियाका प्रत्याख्यान इन शब्दोमें करते हैं :

(क)''वेदेनैव तावत् कर्तृत्वं बोध्यते. वेदश्च परमाप्तो

अक्षरमात्रमपि अन्यथा न वदति. अन्यथा सर्वत्रैव तदविश्वासप्रसंगात्. नच कर्तृत्वे विरोधो अस्ति, सत्यत्वादिधर्मवत् कर्तृत्वस्यापि उपपत्तेः. सर्वथा निर्धर्मकत्वे सामानाधिकरण्यविरोधः. 'सत्य'-'ज्ञाना'दिपदानां धर्मभेदेनैव तदुपपत्तेः. नच कर्तृत्वं संसारिधर्मो देहाध्यासकृतत्वाद् इति वाच्यं, प्रापञ्चिके कर्तृत्वे तथैव नतु अलौकिककर्तृत्वे... प्रतीतञ्च निषेध्यं न अप्रतीतं न श्रुतिप्रतीतम्. सत्यत्वादयश्च लौकिकाः ततः सर्वनिषेधे तदज्ञानमेव भवेत्. नच सत्यत्वादिकं लोके नास्त्येव, व्यवहारमात्रत्वात् कारणगतमेव सत्यत्वं प्रपञ्चे भासते इति वाच्यं, तर्हि कर्तृत्वं तथा कुतो न अंगीक्रियते? स्मृतिश्च स्वीकृता भवति 'कर्ता कारयिता हरिः' इति. नच आरोपन्यायेन वक्तुं शक्यं तथा सति अन्यस्य स्यात्. तत्र न प्रकृतेः, अग्रे स्वयमेव निषिध्यमानत्वात्. न जीवानाम्, अस्वातन्त्र्यात्. नच अन्येषाम्, उभयनिषेधादेव. तस्माद् ब्रह्मगतमेव कर्तृत्वम् एवं भोक्तृत्वमपि"(ब्र.सू.भा.१।१।२).

(ख)"कर्तृत्वं ब्रह्मगतमेव तत्सम्बन्धादेव जीवे कर्तृत्वं तदंशत्वाद् ऐश्वर्यादिवत् नतु जडगतम् इति"(ब्र.सू.भा.२।३।-४१).

अतः भगवत्पाद श्रीशंकराचार्यद्वारा प्रतिपादित आध्यासिकी प्रक्रिया प्रत्यक्षानुभूतिके बारेमें सर्वांशमें वाल्लभ वेदान्तमें अभिमत हो नहीं पाती है.

६. इसके बाद आते षष्ठ कल्पके मूलमें भी किसी तरहकी द्वैतवादी पूर्वधारणा ही सुस्पष्ट झलकती है. अतः लीलार्थ प्रकट विषय-विषयीके द्वैतवश प्रत्यक्षानुभूति इन दोनोंके बीच एक क्रिया-प्रतिक्रियारूप प्रकट

हुयी वास्तविक घटना है, इस अंशमें तो वाल्लभ वेदान्तको भी कोई आपत्ति न होनेपर भी, विषय-विषयीके बीच रहे मौलिक अद्वैतको भुलाया न जाये, तभी यह कल्प वाल्लभ वेदान्तमें मान्य हो पायेगा. अतएव श्रीमद्भागवतके द्वादशस्कन्धमें **"आसीद् ज्ञानम् अथोहि अर्थो एकमेव अविकल्पितं... तन्मायाफलरूपेण केवलं निर्विकल्पितं वाङ्मनोऽगोचरं सत्यं द्विधा समभवद् बृहद्. तयोः एकतरोहि अर्थो प्रकृतिः सा उभयात्मिका. ज्ञानन्तु अन्यतमो भावः पुरुषः सो अभिधीयते. तमो रजः सत्त्वम् इति प्रकृतेः अभवन् गुणाः. मया प्रक्षोभ्यमाणायाः पुरुषानुमतेन च... सञ्चोदिता भावाः सर्वे संहत्यकारिणो अण्डम् उत्पादयामासुः मम आयतनम् उत्तमं, तस्मिन् अहं समभवम् अण्डे सलिलसंस्थितौ"** ( भाग.पुरा.११।२४।२-१० ) कहा गया है. अतः यहां निरूपित एकका अनेकवद्भाव और उन अनेकवद्भावापन्नोंमें पुनः परस्पर संहत्य अर्थक्रियाकारिताके सिद्धान्तको न भुलाया जाय तो विषय-विषयीके बीच क्रिया-प्रतिक्रियारूपेण प्रत्यक्षानुभूतिको एक वास्तविक घटनाके रूपमें स्वीकार करनेमें वाल्लभ वेदान्तको कोई संकोच नहीं होगा. अन्यथा यह भी कल्प पूर्वपक्षकुक्षिमें निविष्ट ही स्वीकारना पड़ता है.

**( उत्तरपक्ष / सिद्धान्तपक्ष )**

अतः अवशिष्ट अन्तिम सातवां *"यह प्रत्यक्षानुभूति दोनोंमें निगूढ़ सम्भावनाके तोरपर रहे हुवे अनभिव्यक्त गुणधर्मोकी अन्योन्यसहयोगवश उभरनेवाली कोई वास्तविकता या अभिव्यक्ति है"* ऐसा कल्प ही हमारे सामने वाल्लभ सिद्धान्तके रूपमें प्रस्तुत होता है.

एतदर्थ कुछ मौलिक प्राग्धारणाओंको बुद्धिगत रखना जिज्ञास्यविषयके भलीभांति समाकलनके हेतु उपकारक हो सकता है.

**प्रथम प्राग्धारणा :**

उनमें सर्वप्रथम तो यह कि यहुदी-ईसाई-इस्लामी धर्मग्रन्थोंमें सृष्टिका

प्रादुर्भाव जैसे एक सीधी रेखाके रूपमें स्वीकारा गया है, वैसे वेदादि शास्त्र या वाल्लभ वेदान्तमें वह नहीं स्वीकारा गया है. यहां वह चक्रकाकार रेखामें स्वीकारा गया है. क्योंकि ब्रह्मकी परिभाषा "**यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत् प्रयन्ति अभिसंविशन्ति, तद् विजिज्ञासस्व तद् ब्रह्म**" (तैत्ति.उप.३।१) में ही "**जायन्ते-जीवन्ति-प्रयन्ति-अभिसंविशन्ति**" यों चारों ही क्रियापदोंमें वर्तमानकालका प्रयोग इसकी गवाही देता है. अतः एकमेवाद्वितीय तत्त्वका अनेकवद्भावापन्न होना, उस सजातीय-विजातीय-स्वगत-भेदवर्जित तत्त्वका सजातीय-विजातीय-स्वगत-भेदवत्तया प्रकट होना, देश-काल-स्वरूपतो अपरिच्छिन्नका अपने-आपको देश-काल-स्वरूपके परिच्छेदोंमें प्रकट करना, उस विशुद्ध विज्ञानात्मक तत्त्वका अपनेसे पृथक् ज्ञेयार्थतया भी प्रकट होना, उस कृत्स्नप्रज्ञानघन एकरस तत्त्वका अज्ञान संशय भ्रम स्मृति स्वप्न निद्रा आदि अनेकरसभावोंमें प्रकट होना, यह सभी कुछ सकृद्घटित होनेवाली आकस्मिक घटना न हो कर कोई सनातन असकृदावर्तनोंके चक्रोंमें चलती रहनेवाली एक लीलाके रूपमें स्वीकारा गया है. अतएव उस आत्मरमणशील[६] चेतनामें अनात्मवत् जड़-जीवात्मिका सृष्टिका प्रादुर्भाव लीलारूप माना गया है. अतएव बृहदारण्यकोपनिषद्में इसे यों कहा गया है :

> "**सवै नैव रेमे तस्माद्-एकाकी न रमते. स द्वितीयम् ऐच्छत्- स ह एतावान् आस. यथा स्त्रीपुमांसौ सम्परिष्वक्तौ-स इममेव आत्मानं द्वेधा आपातयत्... स ह इयम् ईक्षाञ्चक्रे 'कथन्तु मा आत्मनएव जनयित्वा सम्भवति, हन्तः तिरोसानि' इति सा गौः अभवत्- ऋषभःइतरः तां समेव अभवत्...यदिदं किञ्चन मिथुनं...तत् सर्वम् असृजत. सो अवेद् 'अहं वाव सृष्टिः अस्मि'-'अहं हि सर्वम् असृक्षि' इति. ततः सृष्टिः अभवत्. सृष्ट्यां ह एतस्यां भवति य एवं वेद.**"
> (बृह.उप.१।४।३-५).

एतावता सिद्ध होता है कि उस अखण्डबोधरूप परमतत्त्वका निजात्मद्वैधापादन, अर्थात् विषय और विषयी बनना, आंख-मिचौनीके जैसी कोई क्रीड़ा है. अर्थात् छिपे हुवे विषयको विषयी खोज रहा है और विषयीके छिप जानेपर उसे विषय खोजने लग जाता है! यह निरन्तर चक्रवत् चलती लीलामें उस एकमेवाद्वितीय तत्त्वका अनेकवद्भावापन्न होना और अनेकवद्भावापन्न हो जानेपर पुनः अपनी एकमेवाद्वितीयताको खोजने लग जाना ही सृष्टि-प्रलयके चक्रतया उपनिषदोंमें प्रतिपादित हुवा है.

हमारा जिज्ञास्यविषय प्रत्यक्षप्रमाण भी इस प्रक्रियामें अपवाद हो नहीं सकता. अतः विषयी चेतनामें प्रकट हुवा लीलात्मक अज्ञान विषयके बारेमें इच्छा-यत्न-उपलब्धिके अनुरोधवश परोक्षापरोक्ष अवभासोंसे निराकृत होनेकी एक क्रीड़ा है. उसी तरह विषयके इर्दगिर्द रहे आवरणोंमेंसे विषयकी भी झलक प्रकट करनेको कुछ न कुछ काल-कर्म-स्वभावके अनुरोधवश क्रीड़ा चलती रहती है. अन्यथा सर्वथा अनवगत अनाकांक्षित अद्भुत या अनिष्ट विषयोंके आकस्मिक परोक्षापरोक्ष विज्ञानकी सम्भावना ही प्रकट हो नहीं पाती! एतावता सिद्ध होता है कि प्रत्येक वस्तु ज्ञानविषय बन कर विषयी ज्ञानके साथ जुड़ना चाहती है और प्रत्येक चेतना आत्मरत रहनेके बजाय ज्ञेयार्थविषयिणी बनना चाहती है. यदि यह क्रीड़ा चक्रवत् नैरन्तर्य लिये हुवे न होती, तो सभीके लिये सीधी ऋजुरेखाके रूपमें निर्विकल्प समाधिकी अवस्थाको पा लेना एक सुलभ सिद्धि ही हो जाती! निष्कर्षतया *"प्रत्यक्षानुभूति विषय और विषयी दोनोंमें निगूढ़ सम्भावनाके तोरपर रह हुवे अनभिव्यक्त गुणधर्मोंकी अन्योन्यसहयोगवश उभरनेवाली कोई वास्तविकता या अभिव्यक्ति है"* यह सिद्ध हो जाता है.

**द्वितीय प्राग्धारणा :**

दूसरा महत्त्वपूर्ण पक्ष यह भी है कि ज्ञानके परोक्षावभासके

अन्यान्य सभी उदाहरणोंमें रूपसृष्टि (percept) और नामसृष्टि (concept) के बीच प्रकट ऐच्छिक द्वैतकी ही प्रधानता रहती है. प्रत्यक्षावभासमें, जबकि, इन दोनोंके बीच पुनः एक निगूढ़ तादात्म्यका अनुसन्धान सुलभ बन जाता है, क्योंकि प्रत्यक्षानुभूति अपनी आद्यावस्था निर्विकल्पानुभूति (sense datum) के स्तरपर विषयीकी इच्छा आकांक्षा या प्रयत्न से नियततया जन्य नहीं होती. अतः विषयीसे बाह्यार्थ न केवल अपरोक्षावभासेंगित दिशाके अनुरोधवश अपितु वैसे अवभासप्रयुक्त प्रवृत्तिहेतुक अन्यथानुपपत्तिके बलपर भी बाह्यार्थ और निर्विकल्पानुभूति के बीच जन्यजनकभाव सिद्ध होता है. यद्यपि बृहदारण्यकोपनिषद्में इन नाम-रूप-कर्मोंके तादात्म्यका निरूपण यों उपलब्ध होता है कि—

> **''त्रयं वा इदं नाम रूपं कर्म. तेषां नाम्नां वाग्...अतोहि सर्वाणि नामानि उत्तिष्ठन्ति... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि नामानि बिभर्ति. अथ रूपाणां चक्षुः... अतोहि सर्वाणि रूपाणि उत्तिष्ठन्ति... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि रूपाणि बिभर्ति. अथ कर्मणाम् आत्मा... अतोहि सर्वाणि कर्माणि उत्तिष्ठन्ति... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि कर्माणि बिभर्ति. तदेतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा आत्मा उ एकःसन् एतत् त्रयम्.''**
>
> (बृह.उप.१।६।१-३).

तथापि यहां नाम-रूप-कर्मोंके उत्थानहेतु 'उत्तिष्ठन्ति' और आधारहेतु 'बिभर्ति' के सूक्ष्म प्रभेद ऐच्छिक द्वैत और स्वाभाविक अद्वैत के ही लिंग हैं. अतः स्पष्टतया नाम-रूप-कर्मके बीच रहे इस निगूढ़ एवं घनिष्ठ ब्राह्मिक तादात्म्यका अनुसन्धान प्रत्यक्षानुभूतिमें शक्य जो बन जाता है, वही इस प्रत्यक्षप्रमाणका असाधारण महत्त्व है. वाल्लभ वेदान्तमें नाम और रूप को, जर्मनीके सत्रहवीं सदीके चिन्तक लाइप्नीत्ज़के मोनाड्स्की तरह, आत्मपर्याप्त समानान्तर गवाक्षविहीन प्रकोष्ठोपम नहीं माना गया है. और न इन नाम-रूपोंको आविद्यक विकल्प ही अर्थात्

अविद्याकल्पित मिथ्याभास ही. क्योंकि इनकी त्रयीका आत्मतया एकत्व और एकात्माका नाम-रूप-कर्मतया त्रित्व कण्ठोक्त सिद्ध है. यह तादात्म्य, क्योंकि, विषयके परोक्षावभासमें यद्यपि सुबोध्य नहीं होता; फिरभी, प्रत्यक्षानुभूति एक ऐसा प्रयागराज है कि जहां नाम-रूप-कर्मकी त्रिवेणीका पवित्र संगम हो ही जाता है.

प्रस्तुत विमर्शके यहां इस मुकामपर पहुंचनेपर ही तैत्तिरीयोपनिषद्में निरूपित **"सो अकामयत 'बहु स्यां प्रजायेय'** इति... **स**... **इदं सर्वम् असृजत. यदिदं किञ्च... सच्च त्यच्च अभवत्, निरुक्तञ्च अनिरुक्तञ्च, निलयनञ्च अनिलयनञ्च, सत्यञ्च अनृतञ्च सत्यम् अभवत्. यदिदं किञ्च तत् 'सत्यम्' इति आचक्षते"** (तैत्ति.उप.२।६) उस परम तत्त्वकी विरुद्धधर्माश्रयताका सत्यापन शक्य बन जाता है.

**तृतीय प्राग्धारणा :**

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके आत्मज श्रीविट्ठलनाथ प्रभुचरणद्वारा वाल्लभ वेदान्तके नामाभिधानार्थ प्रयुक्त 'साकारब्रह्मवाद' पदके अभिप्रायका विमर्श करनेपर 'ब्रह्म'पद त्रिविध अपरिच्छिन्नताका भाव द्योतित करता है परन्तु 'साकार' पदसे विरुद्धधर्मका भाव द्योतित होता है. जैसा कि महाप्रभु स्वयं भी कहते हैं **"ब्रह्मणि विरुद्धधर्माः सन्तीति ज्ञापनार्थम् आह 'अनन्तमूर्ति तद् ब्रह्म कूटस्थं चलमेव च विरुद्धसर्वधर्माणाम् आश्रयो युक्त्यगोचरम्' अनन्ताः मूर्तयो यस्य (तद्) ब्रह्म एकं व्यापकं च. तेन अनेकत्वम् एकत्वं च निरूपितम्"** (त.दी.नि.प्र.१।७१) अतः आधुनिक सूक्ष्मजैविकविज्ञानके (Microbiology) के एककोशीय जीवाणु (protoplasmic cell) मॉडलपर कुछ कहना हो तो यह कहा जा सकता है कि 'साकार' पदबोधित परब्रह्म भगवान् पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण Nucleus के जैसे होते हैं. इसी तरह 'ब्रह्म'पदबोधित त्रिविध अपरिच्छिन्नता / व्यापकताको 'अक्षरब्रह्म' कहा गया है. यह एककोशीय जीवाणुमें Cytoplasm की तरह होता है. यहीं नाभीकीय सत्यसंकल्प

तथा सर्वभवनसामर्थ्य द्वारा आत्मद्वैधापादन (splitting of cell) की प्रक्रिया सम्पन्न होती है.[७] सच्चिदानन्दरूप अक्षरब्रह्मकी पञ्चविधता काल-कर्म-स्वभाव-प्रकृति-पुरुषतया निरूपित हुयी है. इनमें प्रकृति सत्त्वरजस्तमोगुणोंकी साम्यावस्थारूपा सदंश होती है. महद् (व्यष्टिचित्तोंकी समष्टि), अहंकार (व्यष्टिक्रियाशक्तिओंकी समष्टि). इस तरह ये हमारे भीतर प्रत्यक्षोपकरण मन बुद्धि इन्द्रिय तन्मात्रा पञ्चमहाभूतोंके अवान्तरोपादानकारणरूप बनते हैं. आनन्दांशके तिरोभावपूर्वक जीवचेतनाकी समष्टिको पुरुष माना गया है. यह साराका साराका आत्मविभाजन cytoplasm के जैसे अक्षरब्रह्मात्मक प्रकोष्ठमें सम्पन्न होता माना गया है. इनमें Nucleus स्थानीय पुरुषोत्तमको सर्वस्तुविषयक स्वाभाविक= अनौपाधिक ज्ञानसे सर्वदा युक्त माना गया है. यह स्वभावसिद्ध सर्वज्ञता, किन्तु, जीवचेतनामें आनन्दांशके तिरोधानवश तिरोहित हो जाती मानी गयी है. अतः ब्रह्मके चिदंशोंमें चेतनाका स्वरूप निर्विषयक चैतन्यवत् हो जाता है. बादमें ब्रह्मके ही सदंशभूत प्राकृत चित्त अहंकार मन इन्द्रिय तन्मात्रा बुद्धि आदि उपाधियों या उपकरणों के सहयोगवश ही वह जीवचेतना पुनः सविषयक ज्ञानवान् ज्ञाता बन पाती है. अतः जिसे हम 'विषयी' कहते-समझते हैं वह चेतनैकरस या बोधैकरस (homogeneously cognisant spitit) न हो कर चेतनाचेतन तत्त्वोंका संघात होता है. निष्कर्षतया जिसे हम प्रत्यक्षोपलब्धि समझते हैं, उसे भी चेतनाचेतनसंघातमें घटित होनेवाली एक विलक्षण घटनाके रूपमें निहारना आवश्यक होता है. अतः हमारी प्रत्यक्षोपलब्धि भी हमारा सहज सामर्थ्य न हो कर विषयीके घटक चेतनाचेतन उपादानोंका संघातोपाधिक सामर्थ्य ही होता है. अतः संघातोपादानभूत तत्त्वोंकी परिच्छिन्न सामर्थ्यके अनुरूप परिच्छिन्न सामर्थ्य भी वहां अनुक्तसिद्ध ही हो जाता है.

ये तो प्रत्यक्षानुभूतिके सिद्धान्ताभिमत स्वरूपके बारेमें तत्त्वमीमांसकीय या पराभौतिकी (metaphysical) प्राग्धारणाएं हैं. ज्ञानमीमांसकीय (episemological) प्राग्धारणोंपर भी थोड़ा सा दृष्टिपात अपेक्षित है.

चतुर्थ प्राग्धारणा :

यह समूचा निरूपण श्रीमद्भागवततृतीयस्कन्धके छब्बीसवें अध्यायके आधारपर ही प्रस्थानरत्नाकरकारने भी किया है. अतः विस्तारपूर्वक तो वहीं देख लेना उपकारक होगा. फिरभी थोड़ी सी रूपरेखा यहां भी दी जा सकती है.

हम देख चुके हैं कि जीवचेतनाका साक्षात् सम्पर्क जिस प्राकृतिक तत्त्वके साथ जुड़ता है, उसे 'महत्' या 'चित्त' कहा गया है. इसके बारेमें भागवतकारिकाकी सुबोधिनीमें महाप्रभु कहते हैं कि चित्त वह पदार्थ है जो सदंशमें प्रकटी प्रकाशोपम चिदंशके प्रति प्राथमिकी, दर्पण (या केमेरामें भरी जानेवाली (photosenstivie reel) के जैसी, चैतन्यका ग्रहण और उसे प्रकट करनेकी सामर्थ्य है. इसे ब्रह्माण्डकी अंकुरावस्थाके रूपमें निरूपित किया गया है. इस चित्तमें से जो द्वितीय तत्त्व प्रकट होता है वह क्रियाशक्तिमान् अहंकार है. इसमें निजोपादानके गुणके अलावा क्रियाशक्तिका भी वैशिष्ट्य उल्लेखनीय है. अर्थात् अब चित्त न केवल चैतन्यको अपने भीतर प्रतिफलित कर पाता है अपितु अहंकारात्मना परिणत चित्त प्रतिक्रिया भी प्रकट करने लग जाता है. हम देख चुके हैं कि चित्तको अंकुरोपम माना गया सो अहंकारात्मना सक्रिय हो पानेके कारण अब उसमें न केवल चैतन्य अपितु विश्वके मूलांकुरमें रही सूक्ष्मावस्थागत विविध नाम-रूप-कर्मोवाले मन इन्द्रिय और तन्मात्राओं के प्रति समानता तथा सचेष्टता भी प्रकट हो पाती है. और इस तरह वे स्थूलभावापन्न हो जाते हैं. शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध तन्मात्राएं ही घनीभूत हो कर आकाश वायु तेज जल और पृथिवी के रूपोंमें परिणत हो जाते हैं८. इसका सुविशद निरूपण तो आकर ग्रन्थमें ही अवलोकनीय है. फिरभी यहां उसके स्थालीपुलाकन्यायेन निरूपणका मुख्य प्रयोजन यह दिखलाना है कि कैसे एकमेवाद्वितीय सच्चिदानन्दके सदंश और चिदंश अपने मौलिक रूपमें एकरस (homogeneous) होनेपर भी

आत्मविभाजन (self-splitting) द्वारा भिन्नरस (heterogeneous) बन जाते हैं. इन भिन्नरसभावापन्न सदंश और चिदंश के परस्पर संहत हो कर एक-दूसरेके प्रति क्रिया-प्रतिक्रियाशील होनेपर जीवशास्त्रीय mitotic और meiotic आत्मविभाजनपूर्वक उत्तरोत्तर विकास भी शक्य बन जाता है.

एतावता सिद्ध होता है कि नामकी बोधात्मकता और रूपकी जड़ात्मकता आत्मविभाजनकी जीवशास्त्रीयक प्रक्रिया सदृश एक प्रक्रिया है. अतः इन दोनोंके बीच रहे वैरूप्यके तिलका ताड़ बना कर निर्विकल्पक प्रत्यक्ष और सविकल्पक प्रत्यक्ष में अन्यतरके पक्षपाती बन कर किसी एकतरके प्रत्याख्यानको वाल्लभ वेदान्ताभिमत प्राग्धारणाओंके विमर्श करनेपर अनावश्यक सिद्ध किया जा सकता है. अतएव विषयमें विषयी और विषयीमें विषय ओतप्रोत माने गये हैं. निष्कर्षतया बाह्य रूप आन्तर नामका उद्‌बोधक होता है और आन्तर नाम बाह्य रूपोंके विकल्पोंका अवगाहन कराता है. इस प्रक्रियाका सर्वाधिक प्रस्फुटन प्रत्यक्षानुभूतिमें ही सम्भव होनेसे ज्ञानमीमांसकीय प्राग्धारणाओंके आधारपर भी सदंश-चिदेशका, नाम-रूपका; एवं, अनुभूति तथा संस्कार का पवित्र संगमस्थल होनेके कारण ही प्रत्यक्ष प्रमाणतया भी आदरणीय होता ही है. अतः विशुद्धचैतन्य और नामरूपकर्म; अथवा तो, नाम या रूपके बीच भी किसी एकको अनावश्यक ही अविश्वसनीय, मिथ्या या असत् मानना वाल्लभ वेदान्तको श्रुत्यादि शास्त्रोंके अभिप्रेतार्थतया आवश्यक नहीं लगता.

**पञ्चम प्राग्धारणा :**

हम देख आये कि प्रथम ब्राह्मिक सदंश प्रकृति गुणत्रयीकी साम्यावस्था है. उन्हीं तीनों गुणोंकी साम्यावस्थामें कालकृत गुणक्षोभवशात् प्रकट हुवा वैषम्य यह समूचा महदादि पञ्चभूतान्त प्राकृत विकार है. अतएव प्रपञ्चकी छोटी हो या बड़ी प्रत्येक घटनाओंमें गुणत्रयीका

वैषम्य अनुस्यूत रहता है. परिणामतः निर्विकल्पकानुभूतिके बाद बुद्धिमें सात्त्विकावस्थाके प्रबल होनेपर अध्यवसायाकारक परोक्षापरोक्ष भान होता है. राजसावस्थाके प्रबल होनेपर संशयाकारक ज्ञान प्रकट होता है. और तामसावस्थाके प्रबल होनेपर अज्ञान निद्रा भ्रमाकारक ज्ञान प्रकट होता है[९]. इसका भी सुविशद विवेचन 'प्रमेयरत्नार्णव' नामक ग्रन्थके 'प्रपञ्चविवेक' और 'ख्यातिविवेक' नामक प्रकरणोंमें तथा प्रस्थानरत्नाकर के भी प्रमास्वरूपबोधौपयिक-ज्ञानभेदोपभेदनिरूपक कल्लोलके द्वितीय तृतीय तथा चतुर्थ तरंगोमें हुवा ही है. यहां इसके उल्लेखका प्रयोजन तो केवल इतना ही है कि प्रत्यक्षानुभूति स्वयं अनुभूतिके स्तरपर प्रमाकारिका संशयाकारिका या भ्रमाकारिका कुछ भी हो सकती है. क्योंकि बुद्धिका कार्य, श्रीमद्भागवततृतीयस्कन्धके पूर्वोक्त अध्यायमें, बुद्धिको परिभाषित करते हुवे यों कहा गया है कि *"समनस्केन्द्रियोंमें द्रव्यके स्फुरित होनेपर, अर्थात् सामान्यज्ञानके सम्पन्न होनेपर, उसे विशेषज्ञानमें पर्यवसित करनेवाली बुद्धि होती है."*[१०] अतः प्रत्यक्षप्रमा न केवल बुद्ध्याश्रिता घटना होती है और न केवल इन्द्रियाश्रिता ही; प्रत्युत, इन्द्रिय और बुद्धि उभयाश्रिता घटना है. अतएव जैसे सर्वथा इन्द्रियोंसे अगोचर वस्तुके बारेमें बुद्धि प्रत्यक्षप्रमा प्रकट नहीं कर पाती, वैसे ही बुद्धिसे सर्वथा अगृहीत अथवा सर्वथा अग्राह्य या असम्भाव्य वस्तुओंके बारेमें इन्द्रियां भी सहसा प्रत्यक्षप्रमा प्रकट करनेमें सक्षम नहीं हो पाती हैं. इसे आधुनिक मनोविज्ञानने भी अनेक प्रयोगोंद्वारा सिद्ध किया है. निष्कर्षतया पुनः दोहराना चाहेंगे कि *"प्रत्यक्षानुभूति दोनोंमें निगूढ़ सम्भावनाके तोरपर रहे हुवे अनभिव्यक्त गुणधर्मोंकी अन्योन्यसहयोगवश उभरनेवाली कोई वास्तविकता या अभिव्यक्ति है"* अस्तु.

### [ संगति ]

प्रत्यक्षप्रमाके बारेमें इन सैद्धान्तिक प्राग्धारणाओंका विहंगावलोकन कर लेनेपर कुछ महत्त्वपूर्ण संगतिओंका विचार कर लेना इस विषयमें प्रसंगोपात्त होगा.

(१) श्रीमद्भागवतके पूर्वनिर्दिष्ट **"महत्-तत्त्वाद् विकुर्वाणाद् भगवद्वीर्यसम्भवात् क्रियाशक्तिः अहंकारः त्रिविधः समपद्यत, वैकारिकः तैजसश्च तामसश्च यतो भवो मनसश्च इन्द्रियाणाञ्च भूतानां महतामपि"** (भाग.पुरा.३।२६।२३-२४) इस वचनमें अहंकारको क्रियाशक्तिमान् माना गया है. तथा इसीमेंसे मन इन्द्रियों और तन्मात्राओं की उत्पत्ति स्वीकारी गयी है. वैसे तो सर्वत्र उपादानकारणके गुण उपादेय कार्यमें अनुगत होते हैं. अतः चित्तोपादानकतावश इन्द्रियोंमें ज्ञानशक्ति और अहंकारोपादानकतावश क्रियाशक्ति यों साक्षात् / परम्परया द्विविध शक्तियोंका अनुगम मन तथा इन्द्रियोंमें माना गया है. साथ ही साथ इन्द्रियोंमें पांच ज्ञानेन्द्रिय और पांच कर्मेन्द्रिय यों विभज्यानुगति भी निरूपित हुयी है. अतएव **"एकादशाः आसन् मनसोहि वृत्तयः आकूतयः पञ्च धियो अभिमानः"** (भाग.पुरा.५।११।९) वचनमें " 'आकूति'[५] + 'धी'[५] + 'अभिमान'[१] = ११ मनोवृत्तियां" ऐसा समीकरण भी कण्ठोक्त है. साथ ही साथ *"वाचनिके शास्त्रे वाचनिक्येव व्यवस्था"* उचित होती है, फिरभी मनको, क्योंकि ग्यारहकी ग्यारह इन्द्रियोंका प्रेरक अधीश्वर माननेके साथ-साथ भगवद्गीतामें **"मनःषष्ठानि इन्द्रियाणि"** (भग.गीता.१५-।७) वचनमें इन्द्रियरूप भी माना गया है. अतः अपेक्षित बारह संख्याका अनुल्लेख इस तथ्यकी और इंगित करता है कि संख्या अनियततया यथासन्दर्भ सापेक्ष होती है ऐकान्तिक नहीं. एतावता संघातस्वभाव, ज्ञान, इच्छा और प्रयत्न के आधीन सभी इन्द्रियोंकी चेष्टा अनुभवसिद्ध होनेसे कर्मेन्द्रियोंमें भी किसी प्रकारकी अनुभूति और ज्ञानेन्द्रियोंमें भी किसी प्रकारका कर्म भी क्यों स्वीकारा नहीं जा सकता?

उदाहरणतया वागिन्द्रिय और रसनेन्द्रिय केलिये मुखमें एक ही जिह्वा उभयविध शक्तिओंसे सम्पन्न रहती है. पाणीन्द्रिय वैसे एक कर्मेन्द्रिय होती है परन्तु द्रव्यके गुरुत्वके ज्ञानार्थ वह ज्ञानेन्द्रियका कार्य भी करती ही है. पायूपस्थेन्द्रियां भी कर्मेन्द्रियां है फिरभी मलमूत्रादिकी वेगबाधा और वेगोपशम के अभिज्ञानार्थ ज्ञानेन्द्रियोंका काम भी करती

ही हैं. इसी तरह चरण कर्मेन्द्रियां होनेपर भी धावनश्रम और श्रमोपशम के विज्ञानार्थ ज्ञानेन्द्रियोंका कार्य भी निभाते ही हैं. इसी तरह ज्ञानेन्द्रियोंके अन्तर्गत चक्षु वैसे रूपादि प्रत्यक्षकी करण है परन्तु पूर्व-पश्चिम-उत्तर-दक्षिण-ऊर्ध्व-अधो दिशाओंके निरीक्षणार्थ वह कर्मेन्द्रियकी तरह भी बरतती हैं. प्रकाशबाहुल्य तथा प्रकाशमान्द्य के अनुरूप नेत्रगोलकके भीतर अन्तर्पटलको (iris) संकुचित / विकसित करनेकी क्रिया कर्मेन्द्रियवत् ही चक्षु सम्पन्न करती है. नासिका एकाकिनी ही गन्धग्रहण तथा श्वसनीय वायुके पूरण-रेचनकी क्रिया भी करती ही है. यों दोनों ही कार्य करती है. कर्णेन्द्रियके कर्णशूर्प यद्यपि मनुष्ययोनिमें बाह्य कर्म नहीं करते परन्तु पशुओंमें तो स्पष्टतया ध्वनिस्रोतकी दिशामें कर्णेन्द्रियचालनद्वारा श्रवणोपकरण बनते उन्हें देखा जा सकता है. रसनेन्द्रियके लिये भी कहा जाता है कि लालारस उत्पन्न करनेकी क्रिया न करे तो आस्वादनार्थ भी समर्थ वह नहीं हो पाती. इसी तरह त्वगिन्द्रिय भी कट-फट जानेपर पुनःसन्धानकी क्रिया करती ही है. इससे सिद्ध होता है कि इन इन्द्रियोंके ज्ञानोपकरण तथा कर्मोपकरण होनेके प्रभेद *"प्राधान्येन व्यपदेशाः भवन्ति"* न्यायका अनुसरण है नकि किसी एकतरमें अन्यतरके आत्यन्तिक अभावके वश. एतावता सिद्ध होता है कि केवल कर्म ही इच्छातन्त्र नहीं होता अपितु प्रत्यक्षानुभूति भी इच्छातन्त्र होती है. वैसे भगवत्पाद श्रीशंकराचार्य कहते हैं कि—

> **"कर्तव्ये हि विषये न अनुभवापेक्षा अस्तीति श्रुत्यादीनामेव प्रामाण्यं स्यात्, पुरुषाधीनात्मलाभत्वात् च कर्तव्यस्य. कर्तुम् अकर्तुम् अन्यथा वा कर्तुं शक्यं लौकिकं वैदिकं च कर्म. यथा अश्वेन गच्छति पद्भ्याम् अन्यथा वा नवा गच्छति इति. तथा 'अतिरात्रे षोडषिनं गृह्णाति नातिरात्रे षोडषिनं गृह्णाति', 'उदिते जुहोति अनुदिते जुहोति' इति. नतु वस्तु एवं / नैवम् अस्ति / नास्ति इति वा विकल्प्यते. विकल्पनास्तु पुरुषबुद्ध्यपेक्षाः. न वस्तुयाथात्म्यज्ञानं पुरुषबुद्ध-**

ग्रपेक्षम्. किन्तर्हि? वस्तुतन्त्रमेव तत्, नहि स्थाणौ एकस्मिन् स्थाणुः वा पुरुषो वा इति तत्त्वज्ञानं भवति. तत्र पुरुषो वा अन्यो वा इति मिथ्याज्ञानम्. स्थाणुरेव इति तत्त्वज्ञानं वस्तुतन्त्रत्वात्.''

(ब्र.सू.भा.१।१।२).

श्रुत्यादि शास्त्रोंमें जहां ''त्वं स्त्री त्वं पुमान् असि त्वं कुमारः उत वा कुमारी... त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः'' (श्वेता.उप.४।३) ''एकएव अग्निः बहुधा समिद्धः, एकः सूर्यो विश्वम् अनुप्रभूतः, एकैव उषाः सर्वम् इदं विभाति, एकं वा इदं विबभूव सर्वम्'', ''पुरुषएव इदं यद् भूतं यच्च भव्यम्'' (ऋक्संहि.८।५८।२, १०।९०।२) जैसे वचन उपलब्ध होते हैं वहां एवंकी अनेवंताके अथवा एकको अनेकताके प्रतिपादनको संशय या भ्रान्ति का जनक माना नहीं जा सकता. स्वयं भगवत्पाद श्रीशंकराचार्यके भी —

''दृष्टश्च लोके विवक्षातः शब्दप्रयोगः 'ग्रामः आगतः', 'ग्रामः शून्यः' इति. कदाचिद् 'ग्राम' शब्देन निवासमात्रविवक्षायां 'ग्रामः शून्यः' इति शब्दप्रयोगो भवति. कदाचिद् निवासिजनविवक्षायां 'ग्रामः आगतः' इति. कदाचिद् उभयविवक्षायामपि 'ग्राम' शब्दप्रयोगो 'ग्रामं न प्रविशेद्' इति.''

''तस्मात् तार्किकचाटभटराजाऽप्रवेश्यम् अभयं दुर्गम् इदम् अल्पबुद्ध्यगम्यं शास्त्रगुरुप्रसादरहितैः च 'तद् एजति तद् न एजति तद्दूरे तदु अन्तिके इत्यादिविरुद्धधर्मसमवायित्वप्रकाशकमन्त्रवर्णेभ्यः च.''

(बृह.उप.भा.१।४।७, २।१।२०).

ऐसे उद्गारोंका विमर्श करनेपर ऐसा प्रतीत नहीं होता कि प्रमात्मक

बोध ऐकान्तिकतया वस्तुतन्त्र ही होता है. अन्यथा जीवात्मा और ब्रह्म के आत्यन्तिक भेदवर्जित होनेपर भी ब्रह्मके प्रमात्मक साक्षात्कारके हेतु श्रवण मनन निदिध्यासन जैसी इच्छातन्त्र क्रियाओंको अनावश्यक होना अधिक उचित होता.

श्रीमद्भगवद्गीताके, परन्तु, "**अदृष्टपूर्वं हृषितो अस्मि दृष्ट्वा भयेन च प्रव्यथितं मनो मे तदेव दर्शय, देव!, रूपं**" (भग.गीता.११।४५) वचनमें भगवान्‌के मानुष रूप और विराट् रूप दोनोंके दर्शन अर्जुनको अपनी इच्छा या अभ्यर्थना के आधारपर इतरेतरविकल्पतया हुवे. एतावता प्रत्यक्षानुभूतिको भी ऐकान्तिकतया वस्तुतन्त्र नहीं माना जा सकता है. अन्यथा योगिप्रत्यक्षको अप्रत्यक्ष मानना पड़ेगा. अतएव उन्नीसवीं सदीके जर्मनीके लुड्विग् विट्गन्स्टीन् भी निर्विकल्पानुभूति और प्रत्यय के बीच तारतम्य दिखलाते हुवे कहते हैं "Sensation gives knowledge about external world... Images tell us nothing, either right or wrong, about external world (Images are not hallucination, nor yet fancies). While I am looking at an object I Cannot imagine it... Images are subject to will" [12] इसे वे अधोनिर्दिष्ट आकृतिद्वारा समझाते हैं :—



वाल्लभ वेदान्तकी दृष्टिके अनुसार परन्तु यह कहा जा सकता है कि अनिच्छातन्त्र कल्पनाके कारण उत्पन्न होती प्रतीति बहुधा मायिकी ही होती है. भावानुरूप प्रतीतिका, किन्तु, अवास्तविक होना आवश्यक नहीं, यदि वस्तुमें भावानुसरणसामर्थ्य हो तो. श्रीमद्भागवतमें, अतएव, आता है कि "**त्वं भावयोगपरिभावितहृत्सरोज आस्से श्रुतेक्षितपथो ननु, नाथ!, पुंसां यद्यद्धिया त उरुगाय विभावयन्ति तत्तद्वपुः प्रणयसे**

सदनुग्रहाय'' (भाग.पुरा.३।९।११). संगीतशास्त्रके सप्तस्वरोंमें से किसी भी एक स्वरके बारेमें गायकके अपने कण्ठस्वभावके अनुरोधवश स्वेच्छया षड्जभाव स्थापित कर लेनेपर अवशिष्ट सभी ऋषभ गन्धार मध्यम पञ्चम धैवत निषाद स्वर श्रुतिगोचर होने लगते हैं, ''षट्सु जायतइति षड्जः'' व्युत्पत्तिके अनुरूप. इन्हें केवल इमेजके रूपमें अबाह्य मान कर खपाया नहीं जा सकता गायकेतर श्रोता इसे अपने कर्णोंद्वारा साक्षात् सुन सकता है. अतएव कर्म और ज्ञान के बीच इच्छातन्त्र और वस्तुतन्त्र होनेका प्रभेद भी आत्यन्तिक नियति नहीं हैं. वाल्लभ वेदान्त कर्म और ज्ञान दोनोंको ब्रह्मात्मिका शक्तियोंका अनुभाव ही मानता है और परस्परोपकारक भी[१३] अस्तु.

(२) एक और विषय प्रत्यक्षानुभूतिकी चर्चाके अन्तर्गत यहां उल्लेखनीय लगता है कि श्रीमद्भागवतके उल्लिखित स्थलपर ही **''द्रव्याकृतित्वं गुणता व्यक्तिसंस्थात्वमेव च तेजस्त्वं तेजसः... रूपमात्रस्य वृत्तयः''** (भाग.पुरा. ३।२६।३९) कारिकाकी सुबोधिनीमें महाप्रभु कहते हैं :

> **''द्रव्यस्य घटादेः या आकृति सैव रूपस्य, पृथुबुध्नोदराकारं रूपमपि आतानवितानात्मकं च. 'द्रव्यस्येव आकृतिः' इति द्रव्यस्य न उपमेयत्वम् अतो रूपस्यैव लक्षणम्. 'गुणता' इति सर्वदा उपसर्जनतया प्रतीतिः. नैवं शब्दादिषु, स्वतन्त्रतयापि प्रतीयमानत्वात्. व्यक्तेः संस्थेव संस्था यस्य. यदि व्यक्तिः वक्रा भवति रूपमपि वक्रं भवेदिति. उपविष्टे रूपवति रूपमपि उपविष्टं भवति. आतानवितानात्मकसंकुचीकरणयोः भेदात्. तेजसश्च तेजस्त्वं रूपतन्मात्रत्वं सूक्ष्मावस्था... रूपतन्मात्रस्य सर्वगतरूपस्य वा चतस्रो वृत्तयः. तेजसो लक्षणानि आह 'द्योतनं पाचनं पानमदनं हिममर्दनं तेजसो वृत्तयस्तु एताः शोषणं क्षुत् तृडेव च' द्योतनं सूर्यादेरिव.''**
>
> (सुबो.३।२६।३९-४०).

इस आचार्यवचनके विमर्श करनेपर ऐसा नहीं लगता कि रूपके चाक्षुष प्रत्यक्षार्थ नेत्रकिरणोंका नेत्रोंसे बहिर्निःसरण और विषयदेश पर्यन्त गमन कर प्राप्यकारी होना अनिवार्य हो. आधुनिक युगमें एकीकृत इलेक्ट्रोमेग्नेटिक तरंगविस्तारके सिद्धान्त (The unified theory of electromagnetic field) के अनुसार चक्षुर्ग्राह्य प्रकाश तो रूपद्योतनक्षम किरणोंके प्रभेदोमें एक अतीव क्षुद्रांश होता है. आधुनिक युगमें मानवचक्षुसे अग्राह्य एक्सरे इन्फ्रारेड् अल्ट्रावायोलेट् ध्वनितरंग के ग्राहक उपकरणों अलावा उष्णताग्राहक उपकरणोंसे भी रूपाकृतिका ग्रहण शक्य हो गया है. अतः न तो सूर्यके चक्षुर्ग्राह्य प्रकाशकिरणोंकी और न तथाकथित नेत्रकिरणोंकी ही कोई अनिवार्य आवश्यकता अब रूपग्रहणार्थ स्वीकारी जा सकती है.

असकृत् स्वीकृतिद्वारा हम यह तो स्पष्ट कर ही चुके हैं कि वाल्लभ वेदान्त शास्त्रव्याख्यारूप चिन्तन है नकि तार्किक उत्प्रेक्षारूप. और प्रस्थानरत्नाकरकारके शास्त्रावगाहनसे अधिक या तत्सम शास्त्रावगाहनकी कथा तो दूर, उनके शास्त्रावगाहनकी तुलनामें अपना एकचतुर्थांश भी शास्त्रावगाहन प्रस्तुत लेखकका हो तो अपने-आपको कृतकृत्य मान लेता! फिरभी "नभःपतन्ति आत्मसमं पतत्त्रिणो" न्यायेन ऐसा लगता है कि कदाचित् चाक्षुषकिरणोंके बहिर्निर्गमनका सिद्धान्त श्रुत्यादि शास्त्रसिद्ध न हो कर प्रस्थानरत्नाकरकारकी एक कामचलाउ उत्प्रेक्षा ही है. अतः प्रस्थानरत्नाकरकार भी न्याय आदि मतोंकी तरह उसीके सहारे चाक्षुष प्रत्यक्षकी व्याख्या करनेमें कल्पनालाघव मान कर अग्रसर हुवे हैं. अन्यथा दर्पणमें तो नयनकिरणोंका परावृत हो कर स्वमुखग्रहण करना शक्य भी हो, तावता केमेरामें बाह्य दृश्यका प्रतिफलित हो जाना सूर्यकिरणोंकी रूपवाहकताके बिना कथमपि उपपन्न हो नहीं सकता. ग्रन्थकारकी यह युक्ति कि सूर्यकिरणोंद्वारा रूपनयन स्वीकारनेपर द्रव्य रूपविहीन हो जायेगा[१४] महाप्रभुके इस विधान कि "घट आदि द्रव्यकी जो आकृति होती है वैसी ही रूपकी भी. रूप भी घटकी तरह

पृथुबुध्नोदराकार होता है. रूप पट द्रव्यकी तरह आतानवितानात्मक होता है. 'द्रव्यके जैसी आकृति' ऐसे कहनेके कारण द्रव्यको उपमेय नहीं मान लेना चाहिये. इसे रूपका लक्षण जानना चाहिये. 'गुणता' कहनेके कारण रूपकी सर्वदा उपसर्जनतया प्रतीति होती है... तेजका लक्षणोंका निरूपण 'द्योतन आदि तेजस्की वृत्तियां होती हैं.... सूर्य जैसे द्योतन करता है'' इसके साथ मेल खाती हुयी नहीं गलती है.

अतएव चक्षुर्ग्राह्य रूपवद् वस्तुके प्रत्यक्षमें चक्षु और सूर्यकिरण का संयोग, तत्तादात्म्यापन्न रूप, तज्जनक सूर्यकिरणोंका रूपवद्द्रव्यके साथ संयोग; और, वहां उस रूपवद्द्रव्यमें रूपकी तादात्म्येन विद्यमानता यों परम्परया अनेकसम्बन्धोंका ऊह अकाम गले पतित होता है. अतएव ऐसे सम्बन्धोंकी भी अपरिगणना प्रस्थानरत्नाकरमें यत्किञ्चित् संशोधनकी अपेक्षा रखती है, यदि ये परिगणित सम्बन्ध स्वयं श्रुत्यादिशास्त्रसिद्ध या आचार्यवचनसिद्ध न हों तो. अन्यथा ''वाचनिके शास्त्रे वाचनिक्येव व्यवस्था'' भी हमें सर्वदा स्वीकार्य होनी ही चाहिये. प्रत्यक्षतः उपपन्न न होनेपर प्रत्यक्षतोग्राह्य लौकिक वस्तुओंके किसी अलौकिक आध्यात्मिक या आधिदैविक स्वरूपविषयक ऐसी प्रक्रिया भी स्वीकारी जा सकती है. उदाहरणतया शिवपुराणमें यह उल्लेख मिलता है कि **''ततः सम्प्रेक्ष्य मदनं हसन् देवः त्रियम्बकः नयनेन तृतीयेन सावज्ञं तम् अवैक्षत. ततो अस्य नेत्रजो वह्निः मदनं पार्श्वतः स्थितं अदहत् तत्क्षणादेव''** (शिवपुरा.१।१०१।४०-४१). अतः कोई मापक यन्त्र हो तो प्राणीके नयनोंमेंसे भी निःसृत होती उष्णताका मापन सर्वथा अशक्य कथा नहीं. फिरभी सुदूर दृश्यवस्तुदेश पर्यन्त उनका गमन कुछ क्लिष्टकल्पना लगती है. ऐसे ही किसी असामान्य या अलौकिक सन्दर्भमें नेत्रोंसे भी किरणोंकी उपपत्ति सोची जा सकती है.

**[ उपसंहार ]**

अन्तमें आधुनिक विज्ञानने भी प्रकाशकी तरंगरूपता और कणगुच्छरूपता

यों विरुद्धधर्माश्रयता मान्य की ही है तावता हमारी चेतनामें प्रत्यक्षानुभूतिका उद्भव भी ब्रह्मांशभूत चेतनामें अनुस्यूत ब्राह्मिकी विरुद्धधर्माश्रयताका ही आंशिक अनुभाव है. अतएव महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणके एक उद्गार —

**अचिन्त्यानन्तशक्तेः तद् यद् एतद् उपपद्यतेः।**
**अतएव श्रुतौ भेदाः सृष्टेः उक्ताः हि अनेकधा॥**
(त.दी.नि.१।४०)

अपने इस आलेखनका उपसंहार करना चाहेंगे कि प्रत्यक्षानुभूति भी उस सच्चिदानन्द परब्रह्म परमात्मा भगवान् श्रीकृष्णके मूलस्वरूपकी अनुभूति न भी हो तो क्या हुवा? है वह उसके लीलाविहारकी अनुभूति ही! इति शम्.

……+……

## सन्दर्भ

[१](क) "रूपप्रपञ्चकरणाद् आसक्तस्वांशवारणे श्रुतिम् आत्मप्रसादाय चकार आत्मानमेव सः. विचित्रो रूपप्रपञ्चो, जीवाः च अंशाः, अल्पानां विचित्रे भ्रमो भवत्येव. अतः निवारणार्थं श्रुतिं चकार. तस्याः स्वरूपम् आह 'आत्मानम्' इति. ननु अन्तर्यामिणैव कथं न निवार्यते तत्र आह 'आत्मप्रसादाय' इति, अन्तःकरणप्रसादाय. जीवान्तर्यामिणौ पूर्वमेव हृदये प्रविष्टौ, भोगभोजनार्थं, तदनुभोगेन मालीन्यं चित्ते जातं न अन्तःस्थितेन दूरीकर्तुं शक्यम्. अतो बहिःस्थितेन प्रवेशसमर्थेन तद् दूरीकर्तव्यमिति श्रुतिनिर्माणम् इति अर्थः" (त.दी.नि.प्र.२।१८-१९).

(ख) "शब्दएव प्रमाणं तत्रापि अलौकिकज्ञापकमेव. तत् स्वतःसिद्धप्रमाणभावं प्रमाणं वेदाः सर्वएव[त.दी.नि.प्र.] … तथाच प्रत्यक्षादिषु भ्रान्तत्वस्यापि दर्शनात् तेषु नैकान्तिकं प्रामाण्यम्. अतः तानि विहाय आप्तवाक्यत्वाद् वेदादयएव आद्रियन्ते इति अर्थः. ननु वेदादीनां चेत् शब्दत्वेन प्रामाण्यं तर्हि लौकिकेऽपि तुल्यं

प्रत्यक्षोपजीवकत्वात् प्रमाणान्तरतौल्यं च इत्यतः आहुः 'तत्रापि' इत्यादि. नहि अस्माभिः शब्दत्वेन वेदानां प्रामाण्यम् उच्यते अपितु अलौकिकज्ञापकशब्दत्वेन, औत्पत्तिकसूत्रानुरोधात्. तथा सति यथा धर्मे सपरिकरे चोदनैव प्रमाणम् अत्र (सपरिकरे ब्रह्मणि) वेदादिरेव मानम् इत्यतो न तौल्यं नवा प्रत्यक्षोपजीवकत्वं, नहि वेदोदितो धर्मो वा ब्रह्म वा अन्येन प्रमातुं शक्यते, तयोः तदेकवेद्यत्वस्यैव तन्मीमांसासिद्धत्वाद् (त.दी.नि.प्र.आ.भ.१।७).

[२]''रूपसृष्ट्यपेक्षया नामसृष्टिः विलक्षणा. अन्तवती रूपसृष्टिः अनन्ता नामसृष्टिः. स्थूला रूपसृष्टिः सूक्ष्मा नामसृष्टिः. विकृता रूपसृष्टिः अविकृता नामसृष्टिः. जडरूपा रूपसृष्टिः बोधरूपा नामसृष्टिः. एवं चतुर्धा वैलक्षण्यम् उक्तम्'' (सुबो.१०।१३।४३).

[३](क)''सर्वयोनिषु, कौन्तेय!, मूर्तयः सम्भवन्ति या तासां ब्रह्म महद् योनिः अहं बीजप्रदः पिता, सत्त्वं रजः तम इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः निबध्नन्ति, महाबाहो!, देहे देहिनम् अव्ययम्. तत्र सत्त्वं निर्मलत्वात् प्रकाशकम् अनामयं, सुखसंगेन बध्नाति ज्ञानसंगेन च, अनघ!, रजो रागात्मकं विद्धि तृष्णासंगसमुद्भवं तद् निबध्नाति, कौन्तेय!, कर्मसंगेन देहिनं, तमस्तु अज्ञानजं विद्धि मोहनं सर्वदेहिनां प्रमादालस्यनिद्राभिः तद् निबध्नाति भारत!'' (भग.गीता.१४।४-८).

(ख)''सर्वभूतेषु येन एकं भावम् अव्ययम् ईक्षते अविभक्तं विभक्तेषु तद् ज्ञानं विद्धि सात्त्विकम्. पृथक्त्वेनतु यद् ज्ञानं नानाभावान् पृथग्विधान् वेत्ति सर्वेषु भूतेषु तद् ज्ञानं विद्धि राजसम्. यत्तु कृत्स्नवद् एकस्मिन् कार्ये सक्तम् अहेतुकम् अतत्त्वार्थवद् अल्पं च तत् तामसम् उदाहृतम्.'' (भग.गीता.१८।२०-२२).

[४]''१.सर्वात्मभूतम् अविकृतं स्वस्वरूपात्मकं नित्यं २.धर्मरूपं नित्यं ३.वेदात्मकं नित्यं ४.सृष्टिबीजताभावापन्नानेकशब्दरूपं नित्यं ५.ततः तादृशद्विविधशब्दात्मकशरीर-विशिष्टमेव लोके प्रकटीभवितुं लौकिकं प्रमातारं प्रमेयं च आश्रयते. तत्र शब्दशरीरविशिष्टस्य प्रमात्राश्रयणं 'पश्यन्त्या'ख्यया शब्दावस्थया तद्बोधकश्रुत्या च अवसीयते. तथाच आनुभविकोक्तिः 'न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमाद् ऋते अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्दने भासते'. तत्र प्रमेयाश्रयं प्रमेयानन्त्याद् अनन्तमेव... प्रमातरितु अन्तःकरणेन्द्रियाश्रयणात् पञ्चधा. तत्र इन्द्रियेषु (निर्विकल्पकत्वेन) एकधा. अन्तःकरणेतु चतुर्धा...''(प्रस्थानरत्नाकर पृ.२-७).

[५]"'युष्मद्' - 'अस्मत्' प्रत्ययगोचरयोः विषयविषयिणोः तमःप्रकाशवद् विरुद्धस्वभावयोः इतरेतरभावानुपपत्तौ सिद्धायां तद्धर्माणामपि सुतराम् इतरेतरभावानुपपत्तिः. इत्यतो 'अस्मत्'प्रत्ययगोचरे विषयिणि चिदात्मके 'युष्मत्'प्रत्ययगोचरस्य विषयस्य तद्धर्माणां च अध्यासः, तद्विपर्ययेण विषयिणः तद्धर्माणां च विषये अध्यासो मिथ्या इति भवितुं युक्तं; तथापि, अन्योन्यस्मिन् अन्योन्यात्मकताम् अन्योन्यधर्मान् च अध्यस्य इतरेतराविवेकेन अत्यन्तविविक्तयोः धर्मधर्मिणोः मिथ्याज्ञाननिमित्तः सत्यानृते मिथुनीकृत्य 'अहम् इदं - मम इदम्' इति नैसर्गिको अयं लोकव्यवहारः''( ब्र.सू.शां.भा.१।१।१ ).

[६]"आत्मरतिः आत्मक्रीडः''( छान्दो.उप.७।२५।२ ).

[७]तुलनीयः"The cell has main two parts a nucleus, containing the genetic material deoxyribonucleic acid (DNA), and a surrounding cytoplasm... The nucleus-cell headquarter governs the major activities of the cytoplasm; its finest hour, however, comes at reproducting time, when chromosomes containing DNA split. It is in the cytoplasm that the cell's day-to-day business is carried on.'' pp.14 The body by Alan E. Nourse.

[८]द्रष्टव्य : सुबोधिनी ३।२६।१-७२.

[९]द्रष्टव्य : सुबोधिनी ३।२६।३०-३१.

[१०]द्रष्टव्य : प्रस्थानरत्नाकर प्रमास्वरूपबोधोययिकज्ञानभेदोपभेदनिरूपककल्लोल तरंग तृतीय.

[११]"वैकारिकाद् विकुर्वाणाद् मनःतत्त्वं... यद् विदुः 'अनिरुद्धा'ख्यं हृषीकाणाम् अधीश्वरम्'' ( भाग.पुरा.३।२६।२८ ).

[१२] pp.174 The Wittgenstein Reader=Aspect and Image Ed.by Anthony Kenny. Pbl. Black well. USA.

[१३]द्रष्टव्य : तत्त्वार्थदीपनिबन्ध १।११-१२ तथा तत्त्वार्थदीपनिबन्धप्रकाश २।२८.

[१४]द्रष्टव्य : प्रस्तानरत्नाकर पृ.१४८-१५०.

# चर्चा

गोस्वामी श्याम मनोहर

**सिद्धेश्वर भट्ट :** आपने दो प्रकारकी प्राग्धारणायें प्रस्तुत कीं: १. सत्ताशास्त्रीय और २. ज्ञानशास्त्रीय. क्या मूल्यमीमांसीय प्राग्धारणा प्रस्तुत नहीं की जा सकती थी? क्योंकि प्रत्यक्ष ही नहीं, ज्ञानकी सारी प्रणालियें मूल्योन्मुखी होती हैं. प्रत्यक्षमें भी, जिसको हम देखना चाहते हैं उसीको देखते हैं, नहीं देखना चाहते हैं उसको हम तिरस्कृत कर देते हैं. तो प्रत्यक्षविषयक मूल्योन्मुखी प्राग्धारणापर भी आप प्रकाश डालें.

दूसरी बात. सदंश और चिदंश के विषयमें तो आपने बात की पर आनन्दांशको क्यों छोड़ दिया? यह इसलिये पूछ रहा हूं क्योंकि मूल्यकी चर्चामें हम परिणति तो आनन्दमें ही करते हैं. क्योंकि ज्ञानपिपासा भी केवल बौद्धिक क्रीड़ा तो नहीं है! अन्ततो गत्वा उससे आत्मरञ्जन भी होता है और निःश्रेयसकी प्राप्ति भी होती है. अतः आनन्दांश भी महत्वपूर्ण है. और यदि इन तीनोंको हम एकीभूत मान लें तो अद्वैतवेदान्तकी चिन्मात्र ब्रह्मकी, जिसकी अभिव्यक्ति बादमें त्रिविध चैतन्यके रूपमें होती है, अवधारणा और शुद्धाद्वैत ब्रह्मवादकी अवधारणमें क्या फर्क होगा?

**गो. श्या. म. :** त्वरामें आलेख पत्र लिखनेके कारण मूल्यमीमांसाकी दृष्टिसे प्रत्यक्षके विषयमें मैं कुछ लिख नहीं पाया हूं. चर्चाके बाद मेरे आलेख पत्रमें कुछ परिवर्धन कर दूं तो वह हो जायगा. आनन्दके प्रत्यक्षकी मीमांसा मैंने इसलिये नहीं की क्योंकि श्रीपुरुषोत्तमचरणोंने प्रस्थानरत्नाकरमें उस सम्बन्धमें दिशानिर्देश किये हैं. अतः उस बारेमें विशेष

कथ्य मुझे अपनी इस त्वरामें प्रतीत नहीं हुवा. और प्रमाणचैतन्य और प्रमेयचैतन्य के बारेमें मैं यह कहना चाहूंगा कि वहां वह सारा विषय प्रमात्रोपाधिक विषयौपाधिक या अन्तःकरणौपाधिक चैतन्य, इस तरहका प्रभेद अद्वैतवेदान्ती करते हैं. इस तरहका प्रभेद हमारे दर्शनमें स्वीकार्य नहीं हुवा है. इसलिये अपने आलेखमें अद्वैतकी अध्यासभाष्यकी प्राक्रियाको पूर्वपक्षमें रखकर मैने यह दिखलानेका प्रयास किया है कि हमारे यहां केवल अध्यास नहीं है. वस्तुतः संयोग भी है. क्योंकि सदंश और चिदंश ब्रह्मकी इच्छासे संयुक्त हुवे हैं. केवल अपने अध्यासके कारण संयुक्त नहीं हुवे हैं. ''**तच्छक्त्या अविद्ययातु अस्य जीवसंसारः उच्यते**''. अब संयुक्त हो गये हैं तो उसके बाद उनको भ्रम भी हो जाता है. इसलिये मैने अपने आलेखपत्रमें लिखा है कि ''सर्वांशमें मान्य नहीं है''. कुछ अंशमें मान्य है मगर अध्याससे हम सारी बातको उठाना नहीं चाहते हैं.. उठाना चाहते हैं ब्रह्मकी इच्छासे, ब्रह्मसंकल्पसे. तो सदंश और चिदंश का संयोग अथवा शुद्ध चेतना और अन्त:करण और बाह्य करण का संयोग अपनी इच्छासे नहीं हुवा है परन्तु ब्रह्मकी लीलाके संकल्पके कारण हुवा है. अब ब्रह्मके संकल्पवशात् हुवा है और हमारी चेतना और हमारे उपकरण परिच्छिन्न हैं इसलिये हमको भ्रम भी हो जाता है—परन्तु केवल भ्रम ही नहीं होता है. यह हमारा सिद्धान्त है. इसीको मैने अपने आलेख पत्रमें ''सर्वांशमें मान्य नहीं है'' यह लिख कर जताया है ( द्रष्टव्य : संगोष्ठ्युत्तरलेखन ).

**कश्चित् : ( प्रश्नो ध्वनिमुद्रणयन्त्रे न श्रूयते )**

**गो. श्या. म. :** अरूपस्य प्रतिबिम्बो न भवति इत्येतस्मिन् विषये महाप्रभुश्रीवल्लभाचार्यचरणैरेव निबन्धे तादृक् प्रतिपादनं कृतम्

अस्ति. तस्माद् बिम्ब-प्रतिबिम्बभावेन अध्यासो नास्ति अस्माकं मते. अयोगोलकन्यायेन चैतन्यस्य आवेशो भवति अन्तःकरणेषु देहेन्द्रियादिषु च. तदावेशेन अध्यासो भवति, बिम्ब-प्रतिबिम्बभावेन अध्यासो न भवति. तस्माद् रूपम् अस्ति चेद् भवतु. नास्ति चेद् मा भूत् न तेन कोपि ...

**कृष्णमूर्ति शास्त्री :** ... और नीरूप प्रतिबिम्बको ग्रहण भी कर सकता है. यह श्रीवल्लभाचार्यजीको मान्य हो सकता है ऐसा मुझको लगता है. क्योंकि "आभासएव च" सूत्रके भाष्यमें जीव तो परमात्माका प्रतिबिम्ब है यह सिद्धान्त है. इस विषयमें श्रीवल्लभाचार्यजीका सिद्धान्त तो देखा नहीं है. लेकिन अद्वैतमें तो ऐसा ही है. "रूपं रूपं प्रतिरूपं बभूवः" ऐसी श्रुति है. इसी तरह "यथा हि अयं ज्योतिः आत्मा विवस्वान् अपो भिन्नात् क्रियते भिन्नरूपः, देवाः क्षेत्रेषु एवम् अजो अयम् आत्मा". तो श्रुति-सूत्रके अनुसार जीवको प्रतिबिम्ब माननेमें इनको कोई विरोध नहीं होना चाहिये. इसीलिये १५५ पृष्ठपर उसे पहले कह कर वे कहते हैं कि "अयःपिण्डसमारोहेण दाहकस्य अग्नेः साक्षात्संसृष्ट-दाहकत्वदर्शनाद् वृत्युपारोहेण प्रकाशकस्य जीवस्य साक्षाद् अन्तःकरण-संसृष्टप्रकाशकत्वं सुतरां सुवचमिति अन्तःकरणे प्रतिबिम्बितानां प्रकाशः". अन्तःकरण तो नीरूप यहां वाल्लभ मतमें भी है. यहां अयोगोलकका दृष्टान्त उन्होंने ... यह भी कहते हैं "अन्तःकरणे प्रतिबिम्बितानां". प्रतिबिम्बाधारत्वम्... (द्रष्टव्य : संगोष्ठ्युत्तरलेखन).

**देवनाथन :** अप्रत्यक्षेऽपि हि आकाशे बालाः तलमलिनताम् अध्यस्यन्ति इति अध्यासभाष्ये उक्तं तस्य का गतिः?

**गो. श्या. म. :** अस्मिन् विषये पुरुषोत्तमचरणानाम् एतादृशो अभिप्रायो वर्तते. आकाशस्तु न इन्द्रियसामर्थ्येन प्रत्यक्षो भवति किन्तु पिशाचवत् स्वसामर्थ्येन प्रमेयबलसामर्थ्येन प्रत्यक्षो भवति. तस्मात्

विनाश नामक दो ही लक्षणोंसे युक्त मानते हैं. यही कारण है कि सौत्रान्तिक सर्वास्तिवाद अर्थात् ''सर्व अस्ति''की प्रतिष्ठा बाह्यानुमेयवादकेद्वारा करनेकेलिए विवश हो जाते हैं. परन्तु यहां हम टिप्पणी करना चाहेंगे कि आत्यन्तिक क्षणिकताको तर्कबलसे स्वीकार करते हुए भी बाह्यानुमेयवाद धर्मोंकी स्वलक्षण सत्ताकी स्थापनाकेलिए मजबूत ज्ञानमीमांसीय आधार प्रदान नहीं करता. सौत्रान्तिकोत्तर कालमें बौद्ध दर्शनके अन्तर्गत अनुमानका विकास जिस रूपसे हुआ है और जिस तरहसे अनुमितिके सम्पूर्ण क्षेत्रको सामान्यलक्षण अर्थात् संवृतिक्षेत्रके अन्तर्गत लिया गया है, उससे भी यही बात प्रमाणित होती है. इसके विपरीत वैभाषिकोंकेद्वारा संस्कृत धर्मोंको जाति, स्थिति, जरा और अनित्यता नामक चतुर्विध लक्षणोंसे सम्पन्न मानना और इन्द्रियोंकी साकारता तथा इन्द्रियविज्ञानकी निराकारताको मानते हुए बाह्यार्थप्रत्यक्षकेद्वारा धर्मोंकी स्वलक्षण सत्ताको प्रतिष्ठित करना सर्वास्तिवादको अपेक्षाकृत अधिक आगमसम्मत सबल प्रमाणमीमांसीय आधार प्रदान करता है.

इस प्रकार वैभाषिकोंकी धर्मप्रविचयात्मक प्रणालीमें स्वाभाविक रूपसे प्रत्यक्षकी जैसी अवधारणा अन्तर्निहित है और जिस रूपसे उसका विवेचन किया जाना यहां सम्भव हुआ है, उसका निहितार्थ यह है कि वैभाषिक बाह्यार्थप्रत्यक्षवादी हैं. इनका बाह्यार्थप्रत्यक्षवाद धर्मलक्षण तक ही सीमित है. धर्मोंका स्वभाव अर्थात् द्रव्यरूपसे उनकी त्रैकालिकता बुद्धिगोचर है. धर्मलक्षण यद्यपि क्षणिक हैं लेकिन निराकारविज्ञान संयुक्त साकार इन्द्रियद्वारा उनका निर्विकल्पक प्रत्यक्ष होता है. जाति, जरा, स्थिति और अनित्यता नामक चतुर्विध लक्षणोंसे सम्पन्न मानना और इन्द्रियोंकी साकारता तथा इन्द्रियविज्ञानकी निराकारताको मानते हुए बाह्यार्थप्रत्यक्षकेद्वारा धर्मोंकी स्वलक्षण सत्ताको प्रतिष्ठित करना सर्वास्तिवादको अपेक्षाकृत अधिक आगमसम्मत सबल प्रमाणमीमांसीय आधार प्रदान करता है.

प्रत्यक्षीकरणकी प्रक्रियामें रूप, इन्द्रिय (चक्षु), चक्षुर्विज्ञान और

मनोविज्ञान अपने - अपने चतुर्विध लक्षणोंके साथ प्रयुक्त होकर समन्वागमको १६ क्षणोंका जीवन प्रदान करते हैं. यहां तक प्रत्यक्षका स्वरूप निर्विकल्प ही होता है. इसके बाद मनोविज्ञानका आश्रय लेकर मनोजल्पात्मक उत्प्रेक्षणात्मक रूपमें विकल्पोंका प्रादुर्भाव होता है और नामजात्यादि विकल्पोंसे विकल्पित सविकल्प विज्ञप्तिका अध्यवसाय होता है.

जहां तक प्रत्यक्षके प्रकारोंका प्रश्न है तो वैभाषिक मतमें इन्द्रियप्रत्यक्ष, मानसप्रत्यक्ष एवं योगप्रत्यक्ष ही मान्य हो सकते हैं. चूंकि वैभाषिक स्वसंवेदनको नहीं मानते, अतएव उनके मतमें स्वसंवेदनप्रत्यक्ष नहीं होता. वस्तुतः स्वसंवेदनप्रत्यक्षकी अस्वीकृति और निराकार विज्ञानकी स्वीकृति ही वैभाषिक प्रमाणमीमांसाके दो आधारभूत अभ्युपगम हैं जो उनके बाह्यार्थप्रत्यक्षवादको शुद्धता प्रदान करते हैं.

अब यदि वैभाषिकोंकी प्रत्यक्ष विषयक अवधारणा एवं वाल्लभीय प्रत्यक्षकी अवधारणा पर तुलनात्मक दृष्टिसे कुछ बिन्दुओंपर विचार किया जाय तो तुलनासे पहले कुछ स्पष्टीकरण अपेक्षित प्रतीत होता है. ध्यातव्य है कि सार्थक तुलनाकी कुछ पूर्वापेक्षाएं होती हैं और उसी प्रागपेक्षामें तुलनाएं एक सार्थक निष्कर्षमें रचितार्थ होती हैं. दो या दोसे अधिक वस्तुओं अथवा सिद्धान्तोंमें सार्थक तुलना वहीं सम्भव होती है जहां तुलनीयोंके मध्य कुछ मूलगामी समानताएं हों अर्थात् तुलनीय पदार्थ कमसे कम एक ही मूलपर अधिष्ठित होकर अपनी पारस्परिक विभिन्नताओंको अवाप्त किये हुवे हों. उदाहरणकेलिए सभी प्रकारके वनस्पतियोंका एक ही *'आर्चिटाइप'* होता है, लेकिन उस मूलगामी एकताके बावजुद भी उनके आकार-प्रकार एक-दूसरेसे सर्वथा भिन्न हुआ करते हैं. परन्तु तुलनाके प्रकृत प्रसंगमें वस्तुस्थिति ऐसी नहीं है. वैभाषिक और वाल्लभ दर्शन दो भिन्न मूलके दर्शन हैं. इनकी तात्त्विक दृष्टिमें भेद ही नहीं, आत्यन्तिक विरोध विवक्षित है. अतएव दोनोंकी प्रमाणमीमांसामे प्रत्यक्ष - विचार जिस आकारको

ग्रहण करता है, उसमें कोई निकटवर्ती तुलना सम्भव नहीं है. यदि तुलनाकेलिए कुछ दूरवर्ती आधारोंको सन्दर्भ बनाया जाय तो विभज्यवादका पोषण करने वाले वैभाषिकोंकेलिए प्रत्यक्ष-विचार और शुद्धाद्वैतका पोषण करने वाले वाल्लभीय प्रत्यक्ष-विचारमें कतिपय अतिवर्ती तुलनाएं की जा सकती हैं. इस प्रकारकी तुलनासे केवल यही समझा जा सकता है कि किस प्रकार दो दर्शनोंके प्रमाणमीमांसीय सिद्धान्त अपने विकास क्रममें अपनी-अपनी तात्त्विक विशिष्टताओंको ही विज्ञापित करते हुए फलित होते हैं.

वाल्लभ वेदान्तके अनुसार यह सम्पूर्ण दृग्-द्रष्ट-दृश्यात्मक नाम-रूप-कर्मात्मक जगत् एकमेवाद्वितीय सच्चिदानन्द ब्रह्मकी सत्यसंकल्पता तथा सर्वसम्भवनकी इतिकर्तव्यरूपा आविर्भाव-तिरोभावरूपा शक्तियोंद्वारा सम्पन्न होती एक लीला है. इस लीलोमें आविर्भूत और तिरोभूत होने वाला ब्रह्म अपने उस स्वरूपमें प्रमाणों (प्रत्यक्षादि) से गम्य न हो कर शास्त्रैकगम्य है. परन्तु लीलारूपसे नाम-रूप-कर्मात्मक जगत् चूंकि ब्रह्मात्मक ही है, अतएव प्रत्यक्षादि विषयोंकी ब्रह्मात्मकता शुद्धाद्वैतमें मान्यकी गई है. अवधेय है कि यहां न केवल प्रत्यक्षादि विषयोंकी ब्रह्मात्मकता बल्कि प्रत्यक्षात्मक वृत्तिका घटित होना भी ब्रह्मात्मक ही है. क्योंकि इन्द्रियां अपने स्वसामर्थ्यसे अपने-अपने विषयोंका प्रत्यक्ष नहीं करती बल्कि "**भगवदिच्छैव सर्वे पश्यन्तु**"[२५]...

"भगवदिच्छैव सर्वे पश्यन्तु"के आलोकमें शुद्धाद्वैती प्रत्यक्षकी प्रक्रिया इस प्रकार है— अन्तर्यामी एवं अदृष्ट रूप दैवके अनुकूल होनेपर प्रस्तुत ज्ञानक्रियाके प्रति मनको अन्तर्यामी प्रेरित करता है, मन इन्द्रियको प्रेरित करने हेतु उस इन्द्रियसे सन्निकर्ष लेता है, इन्द्रियोंके अधिष्ठाता देवोंके अनुकूल होनेपर विषयसन्निकर्षके द्वारा पहले इन्द्रियविशिष्ट मनमें निर्विकल्पक ज्ञान जनित होता है जिसकी बुद्धिवृत्ति इन्द्रियप्रदेशमें रहती है. तत्पश्चात् वृत्तिद्वारा बुद्धिका अनुग्रह प्राप्त करने पर सविकल्पक

ज्ञान और हानोपानादि बुद्धिका उदय होता है[२६].

उपर्युक्त रूपसे निर्देशित प्रक्रियाके प्रति कहा जा सकता है कि वाल्लभ मतमें दैवाधिशासित तत्त्वमीमांसीय जगत्में प्रत्यक्ष जिस रूपसे घटित होता है, वह प्रमाताकी स्वतन्त्र-इच्छामूलक घटना नहीं है बल्कि सच्चिदानन्दके सर्वसम्भवके सातत्यमें घटित होने वाली उसीके अन्तर्गतकी घटना है. यहां 'दैव' शब्दका अर्थ बहुत स्पष्ट नहीं है लेकिन भारतीय दार्शनिक परम्परामें यह शब्द 'नियामकत्व' और 'नियति' के अर्थमें प्रयुक्त होता रहा है. इसके विपरीत वैभाषिकोंकी दृष्टिमें 'प्रत्यक्ष' प्रतीत्यसमुत्पादके नियमसे अधिशासित जगत्में घटित होनेवाली घटना है और जिसका घटित होना हेतुप्रत्ययरूप कारणसामग्रियोंके सन्निपातद्वारा निर्धारित होता है. यहां अवधेय है कि प्रतीत्यसमुत्पाद कोई ईश्वर-निमित्तक नियम नहीं बल्कि एक सांयोगिक निमित्तवाद है. बौद्ध इसे 'तथतादृष्टि' कहते हैं.

इस प्रकार हम देखते हैं कि वैभाषिक और वाल्लभ मतमें प्रत्यक्ष जिस जगत्में घटित होनेवाली एक ज्ञानमीमांसीय घटना है, वह जगत् ही दोनों दर्शनोंमें तत्त्वमीमांसीय दृष्टिसे परस्पर भिन्न ही नहीं, विरोधी भी हैं. तत्त्वमीमांसीय दृष्टिसे जगत्की परस्पर भिन्न अवधारणाएं दोनों दर्शनोंमें प्रत्यक्षकी अवधारणाको बहुत गहरे प्रभावित करती हैं. परन्तु इसके बावजुद भी दोनों दर्शनोंकी प्रत्यक्षकी अवधारणामें कुछ समानताएं देखी जा सकती हैं. उदाहरणकेलिए दोनों दार्शनिक परम्पराएं बाह्यार्थप्रत्यक्षवादी हैं. जब हम भारतीय प्रमाणमीमांसीय चिन्तनके सम्पूर्ण विकासको प्रकाशवाद और प्रतिभासवाद में विभाजन करते हैं तो वैभाषिक और वाल्लभ दोनों ही मत प्रतिभासवादके विरोधमें खड़े होकर बाह्यार्थोंके प्रत्यक्षकी व्याख्या अपने-अपने ढंगसे करते हैं. दोनों ही परम्पराओंमें प्रत्यक्षके प्रति इन्द्रियोंकी भूमिकाको समान महत्त्वके साथ स्वीकारा गया है. इन्द्रियोंका महत्त्व इस रूपमें इन्द्रियां विकारी

अर्थात् वस्तुका प्रतिबिम्ब अथवा वृत्तिको ग्रहण करती हैं और इन्द्रियविशिष्ट मन या विज्ञानमें निर्विकल्पक ज्ञानका उदय होता है. परन्तु निर्विकल्पक प्रत्यक्षका विषय जहां वाल्लभ वेदान्तमें सन्मात्र होता है वहीं वैभाषिक मतमें विविक्त स्वलक्षण. वैभाषिक मतमें प्रत्यक्ष निर्विकल्पक ही है, सविकल्पक प्रत्यक्ष वास्तवमें प्रत्यक्ष नहीं बल्कि मानसिक, विकल्पात्मक संरचना है. जबकि वाल्लभ मतमें प्रत्यक्षकी प्रत्यक्षता सविकल्पक प्रत्यक्ष पर्यन्त बनी रहती है. प्रत्यक्षकी निर्विकल्पकता और सविकल्पकता का भेद विषयकी दृष्टिसे नहीं किया गया है. दोनोंका विषय समान ही होता है. वस्तुतः शुद्धाद्वैती किसी भी प्रमाणकी व्याख्या करनेमें आत्मनिष्ठताको अपने मतमें प्रवेश ही नहीं दे सकते हैं. इसीलिए ख्यातिकी व्याख्या भी वे 'अन्यख्याति'के रूपमें करते हैं ताकि ज्ञानकी व्याख्या करते हुए आत्मनिष्ठताका सर्वतोभावेन निराकरण किया जा सके. जहां तक इन्द्रियोंके स्वरूपका प्रश्न है तो वाल्लभ मतमें इन्द्रियां प्राप्यकारी हैं. इसीलिए वे अलौकिक एवं लौकिक रूपसे विभिन्न प्रकारके सन्निकर्षोंको स्वीकार करते हैं और इस तरह वाल्लभ वेदान्त भी नैयायिकोंकी तरह ज्ञानका क्रियामीमांसीय विश्लेषण ही प्रस्तुत करता है. इसके विपरीत वैभाषिक यद्यपि इन्द्रियोंको प्राप्यकारी मानते हैं लेकिन उनमें सम्प्राप्तग्राही और असम्प्राप्तग्राहीका एक विशिष्ट भेद प्रतिपादित करते हैं. साथी ही साथ वैभाषिक किसी प्रकारका सन्निकर्ष नहीं मानते, क्योंकि सभी धर्म वास्तवमें निर्व्यापार हैं. वैभाषिकोंने सन्निकर्षके बदले एक सर्वथा अभिनव सिद्धान्त 'स्पर्श'का प्रतिपादित करते हैं. इस प्रकार दोनों मतोंमें बहुतसी समानताएं एवं भेद देखे जा सकते हैं. लेकिन प्रत्यक्ष जैसी सर्वजनसुलभ घटनाके प्रति जो मतभेद दिखाई पड़ते हैं उन्हें अन्तिम रूपसे दोनों दर्शनोंके तत्त्वमीमांसीय भेदमें ही समझा जा सकता है.

वस्तुतः सम्पूर्ण भारतीय प्रमाणचिन्तनके अन्तर्गत जो असमझौतापूर्ण असहमतियां दिखाई पड़ती हैं, वे सभी प्रमाणमीमांसीय नहीं बल्कि

अधिप्रमाणमीमांसीय अर्थात् तत्त्वमीमांसामूलक हैं.

## सन्दर्भ एवं टिप्पणि

१. महावग्गो, १ - २३.

२. "धर्माणां प्रविचयमन्तरेण नास्ति क्लेशानां यत उपशान्तयेऽभ्युपायः". अभिधर्मकोश, १/२ एवं १/३ (भाष्य.)

३. "तदस्तिवादात् सर्वास्तिवादी मतः" अभिधर्मकोश, ५/२५

४. शेरबात्सिकी, सेन्ट्रल कॅन्सेप्शन ऑफ् बुद्धिज़्म, पृ. ३५.

५. "समेत्य सम्भमप्रत्ययैः कृतं संस्कृतम् तं-तं प्रत्ययं प्रतीत्यसमुत्पन्नं प्रतीत्य समुत्पन्नं इति". अभिधर्मकोश भाष्य, २/४६

६. अभिधर्मकोश, ३/१८, २/४७ इत्यादि.

७. "चतुर्भिः चैत्ता हि चित्त - चैत्ता हि चतुर्भिः प्रत्ययैः उत्पद्यन्ते". अभिधर्मकोश, २/२६

८. "समनन्तरप्रत्ययशब्दः, स्वसन्तानवर्तिनि उपादाने ज्ञाने रुढ्या प्रसिद्धिः". मोक्षाकरतर्कभाषा.

९. चतुर्विध प्रत्ययोंकी संज्ञानोत्पत्तिमें भूमिका विषयक वाचस्पति मिश्रकी व्याख्या द्रष्टव्य है, "नीलाभासस्य हि चित्तस्य नीलाद् आलम्बनप्रत्ययत्वात् नीलाकारता. समनन्तरप्रत्ययात् पूर्वविज्ञानाद् बोधरूपता. चक्षुषो अधिपतिप्रत्ययाद् रूपग्रहणप्रतिनियमः. आलोकात् सहकारिप्रत्ययाद् हेतोः स्पष्टार्थता". भामती पृ.५३३.

१० "वर्तमानालम्बनग्रहणे क्षणभंगबाधः". मध्यान्तविभागसूत्रभाष्य टीका, सम्पा. भट्टाचार्य एवं टुच्ची, पृ.२१

११. "त्रिणिसंगति फस्सो" अथवा "त्रयाणां सन्निपातः स्पर्शः".

१२. "रूपाणि चक्षुर्विज्ञान-मनोविज्ञानम् इति द्वे विज्ञाने प्रज्ञानीतः... कार्यविज्ञान-मनोविज्ञानम् इति". प, चवस्तुकशास्त्र, पृ.३

१३. "यदा चक्षुः इन्द्रियं पश्यति तदा चक्षुः विज्ञानेन व्यवस्थाप्येत ... एकस्मिन् सन्ताने चित्तद्वयाप्रवर्तनात्". प, चवस्तुक विभाषा, पृ. २६

१४. "निराकारबुद्धिवादिवैभाषिकमते". प्रमाणवार्तिक - मनोरथनन्दी २/३

१५. "चक्षुः पश्यति रूपाणि सभांग न तदाश्रितं, विज्ञानं दृश्यते रूपं न किल

अन्तरितं यतः''. द्रष्टव्यः अभिधर्मकोश, १/४२.

''चक्षुः पश्यति विज्ञानं विजानाति स्वगोचरम्, आलोचनोपलब्धित्वाद् विशेषः सुमहान् तयोः'' तत्रैव १/४४

१६. ''दृश्यते रूपं न किल अन्तरितं यतः... तस्य चक्षुषु आलोचनवृत्त्यभावः. अभिधर्मकोश, स्फुटार्थ, १/४२

१७. ''चक्षुः श्रोत्रं मनो अप्राप्तविषयं त्रयम् अन्यथा''. वहीं, १/४३.''अप्राप्यम् अर्थं मनः चक्षुः श्रोत्रं च त्रीणि अतो अन्यथा, अप्राप्तग्राहिणः सिद्धा दूरासन्नसमग्रहात्, प्रदीपादिप्रभावश्चेत् न समं तत्समुद्भवात्, सर्वग्रहप्रसंगः चेश्चेत् न अयस्कान्तादिदर्शनात्, सर्वगत्वाद् अदोषः चेत् न अयोगात् तिलतैलवत्''. अभिधर्मदीप १ - ४५/४६/४७

१८. ''किमिदम् आकाशं खाद्यते! चक्षुर्हि प्रतीत्य रूपाणि ... निर्व्यापारंहि इदं धर्ममात्रं, हेतुफलमात्रं च ... विज्ञानं विजानातीति न अत्र अभिनिवेष्टव्यम्''. अभिधर्मकोश १/४२ (भाष्य).

१९. अभिधर्मकोश - ४/४

२०. द्रष्टव्य - न्याय-वार्तिक-तात्पर्य-टीका, पृ. ६५६, चौखम्भा संस्कृत सीरीज, बनारस, १९८२ विक्रम सं.

२१. ''स्वकारणाद् आत्मप्रकाशनशक्तियुक्तम् उत्पद्यते ज्ञानं तादृशं येन कश्चिदेव अस्य विषयो न सर्वम् इति चेत्''. वहीं, पृ.६५७

२२. ''अपिच चक्षुरादयोऽपि विज्ञानस्य कारणम् इति विषयारूपज्ञानस्य प्रसज्येत्''. वहीं, पृ. ६५६

२३. शेरबात्सिकी - सेन्ट्रल कॅन्सेप्शन् ऑफ बुद्धिज़्म, पृ.५६; तत्वार्थदीपनिबन्ध, पृ.१/७१-७२.

२४. ''तत्र अयं क्रमो : देवानुकूल्येन अन्तर्यामिणा मनः तत्कायार्थं प्रेर्यते. तच्च इन्द्रियप्रेरणाय तत्तदिन्द्रियेण संसृज्यते. तत्र तत्तदिन्द्रियदेवतानुकूल्ये विषयसंसृष्टैः इन्द्रियैः स्वावच्छिन्ने मनसि पूर्वं निर्विकल्पकम् उत्पाद्यते तदिन्द्रियप्रदेशे बुद्धेः वृत्तिः. ततो बुद्ध्यापि वृत्तिद्वारा तदनुग्रहे सविकल्पकं भवति''. प्रस्थानरत्नाकर, पृ.१४७-४८. सम्पादक : गोस्वामी श्याम मनोहर, प्रकाशक : श्रीवल्लभ विद्यापीठ, कोल्हापुर.

......+......

# चर्चा

## वैभाषिक दर्शनमें प्रत्यक्षकी अवधारणा

## तुलनात्मक परिप्रेक्ष्य : वाल्लभ वेदान्त

डॉ. अम्बिकादत्त शर्मा

**अच्युतानन्द दाश :** डा. शर्माने एक तरहसे अपने आलेखमें वैभाषिकोंके प्रत्यक्षविचारको रीकॅन्स्ट्रक्ट करनेका प्रयास किया है और ऐसा करते हुवे उन्होंने वैभाषिकोंकी प्रमाणशास्त्रीय दृष्टिको अच्छेसे उभारा है. यद्यपि बौद्ध दर्शनके वैभाषिकोत्तर सम्प्रदायोंमें वैभाषिक मतकी खूब आलोचना हुयी है. मेरा प्रश्न सीधे-सीधे यह है कि वैभाषिक सर्वास्तिवादी हैं और इस अर्थमें वे संस्कृत धर्मोंकी पारमार्थिक सत्ताको स्वीकारते करते हैं. संस्कृत धर्मोंका संघात कल्पनामात्र होनेसे आविद्यक है. पुनः वे संस्कृत धर्मोंकी व्याख्या भी दो धरातलपर करते हैं : प्रथम द्रव्यात्मक दृष्टिसे धर्मोंकी त्रैकालिक सत्ता है और दूसरे स्तरपर कारित्रकी दृष्टिसे धर्मोंको क्षणिक माना गया है. अब प्रश्न उठता है कि वैभाषिकोंके प्रत्यक्षके द्वारा धर्मोंकी त्रैकालिकताका ग्रहण होता है अथवा उनके क्षणिकत्वका ?

**अम्बिकादत्त शर्मा :** दाश बाबुकी इस टिप्पणीसे हम सहमत हैं कि हमने वैभाषिकोंके प्रत्यक्षविचारकी पुनः-रचना की है और यह दिखानेका प्रयास किया है कि प्रत्यक्षविषयक उनकी दृष्टि सर्वास्तिवादी तत्त्वदृष्टिसे कितनी संगत है. परन्तु डा. दाशने जो प्रश्न उठाया है वह महत्त्वपूर्ण है. वस्तुतः

वैभाषिकोंने संस्कृत धर्मोंके क्षणिक स्वरूपको ही ध्यानमें रखते हुवे प्रत्यक्षपर विचार किया है. बादमें सौत्रान्तिकोंने जिस तरह इनके प्रत्यक्ष और क्षणिकत्व में विरोध दिखाते हुवे बाह्यार्थके बदले बाह्यार्थानुमेयवादकी स्थापना की है उससे यह विदित होता है कि वैभाषिक प्रत्यक्षके द्वारा धर्मोंके क्षणिकत्वका ही ग्रहण मानते रहे होंगे, लेकिन् जहां तक धर्मोंके त्रैकालिक अस्तित्व और प्रत्यक्ष की ग्राह्यताका प्रश्न है तो प्रत्यक्षके द्वारा धर्मोंकी त्रैकालिकताका ग्रहण दुष्कर प्रतीत होता है. इसीलिये वैभाषिकोंने धर्मोंकी त्रैकालिकताको सिद्ध करनेके लिये बुद्धवचन और युक्ति प्रस्तुत की है : तदुक्ते द्वयात् सद्विषयात् फलात् इत्यादि.

**यज्ञेश्वर शास्त्री :** अम्बिकादत्तजीसे मेरा प्रश्न यह है कि भगवत्पाद शंकराचार्यने सर्वास्तिवादके खण्डनके प्रसंगमें यह दिखाया है कि क्षणिक वस्तुका ज्ञान ही नहीं हो सकता तो उसके होनेका प्रमाण ही क्या है? फिर सौत्रान्तिकोंने भी प्रत्यक्ष और क्षणिकत्व में परस्पर विरोध दिखाया है. तब अम्बिकादत्तजीको अपने निष्कर्षपर पुनः विचार करना होगा कि वैभाषिक किस तरह सर्वास्तिवादको अपेक्षाकृत अधिक युक्तिसम्मत प्रमाणमीमांसीय आधार प्रदान करते हैं?

**अम्बिकादत्त शर्मा :** शास्त्रीजीने शंकराचार्यकी आलोचनाका अच्छा प्रसंग उठाया है. और सौत्रान्तिकोंने वैभाषिक मतकी जैसी आलोचना की है उससे उन्हें प्रतीत होता है कि शंकरकी आलोचनाको बल अथवा समर्थन मिल रहा है जबकि बात ऐसी नहीं है. आचार्य शंकर क्षणिक बाह्यार्थ और ज्ञान में ही विरोध देखते हैं जबकि सौत्रान्तिक क्षणिक बाह्यार्थ और उनके प्रत्यक्षोपलब्धिमें विरोध देखते हैं. हमने अपने आलेखमें ज्ञानोपलब्धि और क्षणिकत्व के विरोधका समाधान करते हुवे दिखाया है कि ज्ञानकी कारणसामग्री और ज्ञेयवस्तु

के बीच जब कालिक अनुक्रममें सम्बन्ध मानते हैं तो क्षणिकत्व और उसके ज्ञेय होनेमें विरोध जायज है. परन्तु द्रष्टव्य है कि वैभाषिक ज्ञानोत्पत्तिकी व्याख्या 'त्रिकसन्निपात'के द्वारा करते हैं. त्रिकसन्निपातकी दृष्टिसे ज्ञानकी कारणसामग्री और ज्ञेय का युगपद् समवधान होता है. अतएव कहा जा सकता है कि शंकराचार्य वैभाषिकोंकी आलोचना करते हुवे उनके मतको उचित रूपसे प्रस्तुत नहीं किया है. अर्थात् ज्ञानकी क्रियामीमांसीय दृष्टिको सामने रख कर क्षणिकत्व और ज्ञान की सम्भावनामें विरोध देखा है. जहां तक वैभाषिकोंद्वारा बाह्यार्थवादी सर्वास्तिवादी दृष्टिके सबल पक्षधर होनेका प्रश्न है तो इसपर भी हमने आलेखमें विस्तारसे विचार किया है. वस्तुतः सर्वास्तिवादी तो सौत्रान्तिक भी हैं लेकिन उनका नित्यानुमेयवाद तथा अन्य सहायक सिद्धान्त सर्वास्तिवादको छोड़ते हुवे और विज्ञानवादकी ओर बढ़ते हुवे प्रतीत होते हैं.

**पारसनाथ द्विवेदी :** शर्माजीकी सर्वप्रथम हम सराहना करते हैं कि इन्होंने बड़े परिश्रमसे वैभाषिकोंके प्रत्यक्ष-विचारको ठीक ढंगसे उद्घाटित किया है. वस्तुतः सर्वदर्शनसंग्रह इत्यादिमें एतद्विषयक जो कुछ विवेचना मिलती है वह अपर्याप्त है. शर्माजीसे मेरी जिज्ञासा है कि 'विजानाति' पदका योग इन्द्रियसे अथवा विज्ञानसे होता है—इस बातको लेकर सौत्रान्तिक और वैभाषिक आचार्यों के बीच लम्बा विवाद हुवा है और इसका कोई एक निष्कर्ष नहीं निकला. शर्माजी आप इस विषयमें क्या सोचते हैं?

**अम्बिकादत्त शर्मा :** आप तो गुरुजी मुझे संकटमें डाल रहे हैं! जो विवाद सम्प्रदायके आचार्योंने नहीं सुलझाया, उसे हम क्या सुलझायेंगे?

**पारसनाथ द्विवेदी :** परवर्ती आचार्योंके प्रमाणचिन्तनमें तो 'विजानाति'

पदके साथ विज्ञानका ही योग पुरस्कृत हुवा है.

**अम्बिकादत्त शर्मा :** आपका कहना, गुरुजी!, सर्वथा उचित है कि बादके प्रमाणशास्त्रीय चिन्तनमें इन्द्रियकारणवादके बदले ज्ञानकारणवादको ही बौद्धोंने अपना स्वाभिमत बनाया है. परन्तु वैभाषिकोंके बाह्यार्थ प्रत्यक्षवादके लिये इन्द्रियोंकी ज्ञानके प्रति कारणता "चक्षुः पश्यति रूपाणि" अधिक श्रेयस्कर प्रतीत होती है. वस्तुतः विज्ञान ही जानता है लेकिन जो जाना जाता है या जाना जा रहा है, वह है रूपका विज्ञान अथवा रसका. इसका परिच्छेद तो इन्द्रियोंसे ही सम्भव है. यदि परिच्छेद्यताको ज्ञानके लिये साधकतम माना जाय तो इन्द्रियोंकी भूमिकाको गौण नहीं बनाया जा सकता. परवर्ती सम्प्रदायोंमें भी इन्द्रियोंके तटस्थ द्वारिभावको स्वीकार किया गया है. वैभाषिक विज्ञानकी साकारताके इन्द्रियोंकी साकारताको ही स्वीकार करते हैं और उनके मतमें ज्ञान निराकार है. ये दोनों बातें संयुक्तरूपसे वैभाषिकोंके बाह्यार्थ प्रत्यक्षवादके लिये अति आवश्यक हैं.

**के.ई.देवनाथन :** वैभाषिक यदि ज्ञानकी परिच्छेद्यतामें इन्द्रियोंकी भूमिकाको साधकतम मानते हैं तो इन्द्रियार्थसन्निकर्ष आवश्यक होगा. परन्तु बौद्ध मतमें इन्द्रियोंको अप्राप्यकारी माना गया है. इसी कारणसे वे न्यायाभिमत नियम इन्द्रियोंके प्राप्यकारित्वका खण्डन करते हैं.

**अम्बिकादत्त शर्मा :** देवनाथनजी! आप न्यायवासन-वासितरूपमें बौद्धोंके पक्षको समझनेका प्रयास कर रहे हैं. वस्तुतः ज्ञानोत्पत्तिकी व्याख्या जब त्रिकसन्निपातके द्वारा की जाती है तो इन्द्रियार्थसन्निकर्ष माननेकी आवश्यकता ही नहीं पड़ती. बहुधा लोग ऐसा मानते हैं कि इन्द्रियार्थसन्निकर्षके बिना ज्ञानोत्पत्ति हो ही नहीं सकती. जबकि आस्तिकपरम्परामें भी बादमें इन्द्रियार्थसन्निकर्षकी धारणाका प्रबल विरोध हुवा है. फिर

यह भी आवश्यक नहीं कि इन्द्रियोंकी प्राप्यकारिता इन्द्रियार्थसन्निकर्ष-पूर्वक ही होती है. अद्वैतवेदान्तमें आदि दर्शनोंमें विषयदेशमें ही विषयका ग्रहण होता है और इस तरह प्राप्यकारित्वकी उच्च प्रतिष्ठा होती है लेकिन फिर भी इन दर्शनोंने न्यायसम्मत इन्द्रियार्थसन्निकर्षका खण्डन किया है और बदलेमें इन्द्रियोंका योग्यतामूलक सम्प्राप्तग्राहित्व और असम्प्राप्तग्राहित्व को स्वीकार किया है. शान्तरक्षितने एतद्विषयक विवादका उपसंहार करते हुवे एक सुन्दर टिप्पणी की है कि दूर तक विचार करनेपर इन्द्रियार्थसन्निकर्ष माननेपर भी इन्द्रियोंकी योग्यताका पक्ष स्वीकार ही करना पड़ता है. अब इन्द्रियोंकी योग्यतामात्रसे ही प्रत्यक्षकी व्याख्या हो जाती हो तो पुनः इन्द्रियार्थसंनिकर्षको मानना एक तरहका अनावश्यक अतिरेक अभ्युपगम ही है.

**मंगला चिंचोरे :** अम्बिकादत्तजीने प्रत्यक्षका जैसा निरूपण किया उससे मेरे मनमें एक प्रश्न बनता है कि वैभाषिकोंका भ्रमविषयक सिद्धान्त क्या होगा? इन्हें 'असत्ख्यातिवादी' भी नहीं कहा जा सकता और बाह्यार्थवादी होनेके कारण इन्हें आत्मख्यातिवादिओंके अन्तर्गत भी नहीं रखा जा सकता.

**अम्बिकादत्त शर्मा :** मंगलाजी! आपने बहुत अच्छा और सटीक प्रश्न उठाया है. वस्तुतः पूरे भारतीय दर्शनमें जहां भी ख्यातिपर विचार किया गया है. वहां बाह्यार्थवादी बौद्धोंकी ख्यातिका विचार नहीं किया गया है. ऊपरि तौरपर ऐसा लगता है कि वैभाषिक चूंकि बाह्यार्थवादी हैं, इसलिये ख्यातिके सन्दर्भमें उनका मत अन्यथाख्यातिवादीकी तरहका होना चाहिये. वाचस्पति मिश्रने भामतीमें एक जगह संकेतमात्र किया है कि वैभाषिक-सौत्रान्तिक सम्प्रदायका ख्यातिविचार भी आत्मख्यातिमें अन्तर्भूत हो जाता है. यद्यपि आचार्यप्रवरने मिश्रने इस अन्तर्भावका खुलासा नहीं किया है, फिरभी

मुझे उनकी टिप्पणी बहुत समीचीन प्रतीत होती है. बाह्यार्थवाद और स्थैर्यवाद साथ-साथ माननेपर अन्यथाख्याति उसकी सगोत्रीय किसी अन्यविध ख्यातिकी निष्पत्ति होती है, लेकिन वैभाषिक बाह्यार्थवादी तो हैं परन्तु स्थैर्यवादी नहीं हैं. अतः उनके मतमें ख्यातिका अधिष्ठान और विषय बाह्यार्थ नहीं हो सकता. क्षणिक वस्तु ज्ञानका आलम्बन तो है लेकिन भ्रमात्मक ज्ञानका वैसा ही अधिष्ठान नहीं क्योंकि ''जन्मदेशे एव च्युतिः'' उसका स्वभाव है. वैभाषिक मतमें क्षणिक आलम्बनका सारूप्य इन्द्रियां ग्रहण करती हैं, एतदर्थ उन्हें इन्द्रियोंकी साकारता मान्य है. अब इन्द्रियों द्वारा इन्द्रिय इन्द्रियदोषके चलते सारूप्यका अन्यथाग्रहण भी हो सकता है और तब दोषपूर्ण सारूप्य विकल्पित हो कर आत्मनिष्ठ रूपसे ही बाह्यतया प्रक्षेपित होगा क्योंकि वह आलम्बन क्षण जिसका दोषपूर्ण सारूप्य इन्द्रियग्राह्य हुवा, वह तो निरुद्ध हो चुका है. इस तरहसे बाह्यार्थवादी बौद्धोंकी ख्यातिको आत्मख्यातिकी गोत्रकी 'विकल्पख्याति' भी कहा जा सकता है.

……+……

## संगोष्ठ्युत्तरलेखन

**गो.श्या.म.**

डॉ. श्रीअम्बिकादत्त शर्माजीके साथ जबसे इन विद्वद्गोष्ठियोंके माध्यमसे परिचय हुवा तबसे ही इनके बौद्ध आदि अनेक दर्शनोंके गहरे अभ्यास और उन दार्शनिक अवधारणाओंपर इनकी अपनी अनूठी पकड़को सुननेकी-जाननेकी उत्कण्ठा बनी ही रहती है.

स्वाभाविकतया वैभाषिक और वाल्लभ मतोंकी प्रत्यक्षसम्बन्धी अवधारणाओंके तुलनात्मक विमर्शका प्रसंग उपस्थित होनेपर शर्माजीकी सुध सबसे पहले आनी स्वाभाविक ही थी. और हम देख सकते हैं कि वैभाषिकोंके प्रत्यक्षसम्बन्धी चिन्तनको कितने तलस्पर्शी विवेचन द्वारा शर्माजीने उभारा! तदर्थ विचारगोष्ठीमें सभी सहभागी निश्चयेन उपकृत हुवे हैं.

दुर्भाग्यवश विचारगोष्ठीके समय बिजलीके गुल हो जाने तथा टेपरेकॉर्डर्के भी खराब हो जानेसे शर्माजीके आलेखपत्रपर हुयी चर्चा रेकॉर्ड नहीं हो पायी. अतः अपनी स्मृतिके आधारपर जो कुछ श्रीअम्बिकादत्तजी पुनः प्रस्तुत कर पाये उसे यहां संलग्न किया गया है. इसकी शब्दानुपूर्वी चाहे वैसी हो कि न हो पर ऐसे ही मुद्दोंपर चर्चा हुयी थी, ऐसा तो लिखित चर्चाविवरणको पढ़नेपर प्रतीत होता ही है.

स्मृतिके आधारपर लिखित इस चर्चाविवरणके उपसंहारमें श्रीअम्बिकादत्तजीने ऐसा स्नेहाग्रह रखा कि मैं भी इस विषयमें कुछ लिखुं. तदनुसार आलेखपत्रमें छेड़े गये मुद्दोंपर कुछ बाते लिखना चाहुंगा.

वैभाषिक और वाल्लभ प्रत्यक्षप्रक्रियाकी तुलनात्मक विवेचनाके हेतु उद्यत होनेसे पहले सार्थक निष्कर्षार्थ श्रीअम्बिकादत्तजीने कुछ प्रागपेक्षा या निकष प्रस्तावित किये हैं : “...**सार्थक तुलना वहीं सम्भव होती है जहां तुलनीयोंके मध्य कुछ मूलगामी समानताएं हों अर्थात् तुलनीय पदार्थ कमसे कम एक ही मूलपर अधिष्ठित होकर अपनी पारस्परिक विभिन्नताओंको अवाप्त किये हुवे हों**”. इस बारेमें मेरी रुझान और तुलनात्मक अध्ययनकी धारणा तनिक भिन्न है. वह कितनी प्रामाणिक हैं या कितनी फलवती है, यह तो कह पानेको समर्थ नहीं हुं. फिर भी श्रीअम्बिकादत्तजी कथमपि पराये नहीं लगते होनेसे मेरी विपरीत बात निःसंकोच लेखबद्ध अवश्य कर देना चाहता हुं.

मेरी समझमें तुलनात्मक अध्ययनकी उल्लिखित या ऐसी अन्य भी

कुछ प्रागपेक्षायें *विवेचकाः खलु एवं विवेचयन्ति नतु प्रतिपत्तारो लोके एवं प्रतीयुः''* कहावतको चरितार्थ करती हैं. मुझे लगता है कि हमारे मस्तिष्कमें सार्थक तुलनात्मिका बुद्धिवृत्तिके मूल इससे कहीं अधिक गहरे होने चाहिये.

किन्हीं दो पदार्थों या चिन्तनों के बारेमें तुलनात्मक विमर्श करना हो तो निःशंक ही उन दो पदार्थों या चिन्तनों के हमारे मनमें अवधारणात्मक प्रत्ययोंके उभरे बिना वह सम्भव नहीं हो पाता. वैसे तो मनमें अगणित प्रत्ययोंका भण्डार भरा हुवा रहता ही है परन्तु उस भण्डारमें से जब किन्हीं दो प्रत्ययोंको चुन कर हमारी बुद्धि एक-दूसरेके पास जमाती (juxtapose) है तो सबसे पहले उन दो प्रत्ययोंका द्वन्द्व हमारी बुद्धिमें अवभासित होता है. ''**चार्थे द्वन्द्वः**'' (पाणि.सू.२।२।२९) सूत्रद्वारा 'च'कारार्थरूप समुच्चय अन्वाचय इतरेतरयोग और समाहार में से अन्तिम दो अर्थोंमें द्वन्द्वसमासको पाणिनि वैध मानते हैं. वह समासघटक वस्तुद्वन्द्व भी किस-किस प्रकारके उदाहरणोंमें हमारे वाग्व्यवहारमें अभिव्यक्त होता है, यह भी पाणिनिने सूत्रित किया है. उदाहरणतया, 'धर्म-अर्थ' 'जाया-पति' 'गो-व्याघ्र' या 'होता-पोता' आदि-आदि वस्तु व्यक्ति गुण कर्म सामान्यधर्म आदिके बीच हमारी बुद्धि इतरेतरयोग या समाहार की अनुभूति करती है. पाणिनिने ऐसी गवेषणाके द्वारा तुलनीय प्रत्ययोंके बुद्धिमें उद्‌भव तथा वाग्व्यवहारमें उनके शब्दप्रयोग के नियमोंपर हमारा ध्यान इदम्प्रथमतया आकृष्ट किया. अतः वस्तुओं या व्यक्तिओं के प्रत्ययोंके मानसिक द्वन्द्वभावापन्न होनेकी प्रक्रिया मुझे लगता है कि सारे तुलनात्मक विमर्शका परममूल है. इसका विकास बादमें तर्कोदाहरण, सौन्दर्यादि-अनुभूतिके उदाहरण; इसी तरह प्रत्यभिज्ञानके उदाहरण आदि अनेक रूपोंमें विकसित होता है.

वादात्मिका चर्चाकी मनोवृत्तिके वश परार्थानुमानमें उलझे भारतीय चिन्तकोंने न्यायसूत्रकारके ''**लौकिकपरीक्षकाणां यस्मिन् अर्थे बुद्धिसाम्यं स दृष्टान्तः**'' (गौ.न्या.सू.१।१।२५) वचनमें प्रतिपादित तर्कोदाहरणको विचारयात्राके इस आरम्भबिन्दुसे प्रतिज्ञावचनके साथ तुलनीय व्याप्ति-उदाहरण पर्यन्त बड़ी लम्बी

दूरी तै कर के "**यो-यो धूमवान् स-स वह्निमान् इति उदाहरणम्**" ( तर्कसं.अनु.परि. ) गन्तव्य तक पहुंचाया. एतावता लौकिक परीक्षकोंकी किन दो अर्थोंमें बुद्धिसाम्य है यह जाननेकी अपेक्षा क्षीणप्राय हो गयी. क्योंकि व्याप्तिस्वरूप जिसके आधारपर पक्ष और सपक्ष तुलनीय हो सकते हैं उसने स्वयं इतना जटिल रूप धारण कर लिया कि लौकिक पुरुषोंके लिये व्याप्तिका स्वरूप समझ पाना भी एक दुर्बोध व्यायाम हो गया. तो उसके आधारपर पक्ष-सपक्षोंकी तुलना तो बहुत दूरतरवर्ती पदार्थ हो जाते हैं. परिणामस्वरूप ऐसे आदर्शोंसे प्रेरित होनेके कारण दो दर्शनोंके तुलनात्मक चिन्तनसे भी हमारी अपेक्षायें हमने अति तर्ककठोर घड़ ली हैं.

स्वतःस्फूर्त आन्तर तुलनात्मक बौद्धिक व्यापार तो, जबकि, वस्तुतः ऐसी प्रागपेक्षाओंके बिना भी न जाने कितनी बाह्य जगत्की सूचनाओंका अध्यवसाय करता है, उनका संचय करता है, इसी तरह परिकलन, वर्गीकरण, साधर्म्य-वैधर्म्यनिर्धारण, परिभाषा; एवं, उपनयात्मक (inductive) या निगमनात्मक (deductive) निष्कर्ष भी निकालता ही रहता है!

अतएव तुलनात्मक चिन्तनकी एकदम प्राथमिक प्रयोगान्वितिकी अन्वेषणा करनी हो तो हमें द्वन्द्वसमास एवं कर्मधारयसमास कहां-कहां होते हैं, उस बारेमें मानवकी बौद्धिक अवधारणाओंको पाणिनिने कैसे सूत्रबद्ध किया है, यह पहले खोज करनी चाहिये. क्योंकि इतरेतरके कार्य या कारण, प्रयोज्य या प्रयोजन, सहभावी या असहभावी, सदृश या विसदृश, सजातीय या विजातीय, इतरेतरके विरोधी या अविरोधी आदि अनेक निकषोंके अनुरोधवश हम किन्हीं दो वस्तुओंको द्वन्द्वके रूपमें बुद्धिसे अवधारित करते हैं. अतएव ये दोनों समास सारे तुलनात्मक प्रत्ययोंके बीजभाव सदृश बौद्धिक अवग्रह होते हैं. इनमें कहीं एकमूलकता तो होती है तो कहीं अनेकमूलता भी. वस्तुओंके द्वन्द्वभावापादक बौद्धिक प्रत्ययसे थोड़ा और आगे बढ़नेपर अलंकारशास्त्रोक्त "**साधर्म्यम् उपमा भेदे**" सदृश उपमा रूपक प्रतीप व्यतिरेक आदि अर्थालंकारोंके प्रत्यय भी उभरते ही हैं. इन्हें काव्यांग होनेके कारण केवल काव्यसाहित्योपयोगी

मान कर किसी भी तरहके गम्भीर यौक्तिक निष्कर्षमें सर्वथा अनुपयोगी मान लेना, बुद्धिके उत्स्फूर्त तुलनात्मक व्यापार या प्रत्ययों के उत्सके अस्वीकारमें पर्यवसित होगा.

अपने स्वाभाविक उत्ससे तौलनिक प्रत्ययोंके उभरनेके बाद तार्किक निष्कर्षोंकी अवाप्तिके हेतु तुलनीय सादृश्य किन्हीं दो पदार्थोंके या चिन्तनोंके बीच स्वाभाविक या औपाधिक हो सकता है.

यदि स्वाभाविक हो तो वह सादृश्य इतरनिरपेक्षस्वभावानुरोधी भी हो सकता है अथवा इतरसापेक्षस्वभावानुरोधी भी.

यदि वह सादृश्य औपाधिक हो तो वह उपाधि जैसे ज्ञेयवस्तुसमवहित हो सकती है वैसे ही ज्ञानोपकरणसमवहित अथवा ज्ञातृसमवहित भी. यह भी औपाधिक सादृश्यके बारेमें विचारणीय होना चाहिये.

कभी ज्ञाताके भीतर रही ज्ञानेतर वृत्तिओंकी प्रबलताके वश भी सादृश्यानुभूति विचारप्रकियापर भावारोपित हो जाती है. ऐसा होनेपर बुद्धिमें प्रकट होते तुलनात्मक प्रत्यय तार्किक निष्कर्षार्थ अनुपयोगी माने जा सकते हैं.

उपमानोपमेयभावघटित अवधारणावधारणीयभावघटित पदोंके द्वन्द्वैकवद्भावमें उपमान और रूपक के अनुरूप तुलनात्मक प्रत्यय अवधारित होते पाये जाते हैं. आपाततः इन व्याकरणशास्त्रीय और अलंकारशास्त्रीय बुद्धिकी तुलनात्मक अवधारणाओंके आधारपर यौक्तिक निष्कर्ष निकाल पाना दुष्कर माना जा सकता है. फिरभी यौक्तिक निष्कर्षोंके उदाहरणोंमें भी साजात्य या सादृश्य को वस्तुधर्म न मान कर बुद्धिधर्म माननेवाले चिन्तकोंके मतमें तो तादात्म्य और तदुत्पत्ति रूप व्याप्तिसम्बन्ध भी वस्तुका अकल्पित स्वरूप नहीं माना गया. अतः परार्थानुमितिके पञ्चावयववाक्यीय उदाहरणका भी अलंकारशास्त्रीय उदाहरणसे अधिक तार्किक मूल्य प्रकट नहीं हो पाता है ! अतएव 'तुलनात्मक दर्शन' नामक ग्रन्थ जब श्रीअम्बिकादत्तजीने मुझे स्नेहोपहारके रूपमें भेजा तो मुझे भी इस दिशामें कुछ विचार करनेको विवश होना पड़ा. उस समय जो एक तालिका मैंने

तुलनात्मक अध्ययनकी बनायी उसे यहां केवल प्रस्तुत करना चाहुंगा :



तुलनात्मक विमर्शके इन अनेकविध प्रकारोंमें समानमूलके अथवा विभिन्नमूलके किन्हीं दो चिन्तनोंमें मुक्तमनसे तुलनात्मक विमर्श शक्य होनेसे वैभाषिक प्रत्यक्षप्रक्रिया और वाल्लभ प्रत्यक्षप्रक्रिया का तुलनात्मक विमर्श सहज ही हो सकता है.

अतः शर्माजी जब यह विधान करते हैं कि वैभाषिक मतमें प्रत्यक्षज्ञान प्रमाताकी इच्छा/सामर्थ्यसे घटित होनेवाली घटना है जबकि वाल्लभ मतमें इन्द्रियां स्वसामर्थ्यसे अपने-अपने विषयोंका प्रत्यक्ष नहीं करती बल्कि ''भगवदिच्छैव सर्वे पश्यन्तु''वाली नीति यहां है. तो वाल्लभ मतकी दृष्टिसे दोनों प्रक्रियाओंके तुलनात्मक पक्षोंके बारेमें यह स्पष्ट करना चाहुंगा कि यह बात अर्धांशमें सही है और कुछ अपूर्ण भी. क्योंकि वाल्लभ. मतमें ब्राह्मिक अद्वैत जागतिक द्वैतको मिथ्या नहीं मानता. ब्रह्मरूप अंशीकी लीलात्मिका 'अर्थक्रियाकारिता' जड़रूप अंश आंशिकी अर्थक्रियाकारितासे रहित नहीं होते और न जीवरूप अंश निजी आंशिक ज्ञान इच्छा या यत्न के सामर्थ्यसे रहित.

वहां वैभाषिक मतमें यदि प्रत्यक्षज्ञानकी घटना ब्रह्मसदृश सर्वव्यापी प्रतीत्यसमुत्पादसे नियत है तो यहां वाल्लभ मतमें ब्रह्म भी काल-कर्म-स्वभाव-प्रकृति-पुरुषके प्रतीत्यसमुत्पादसदृश अनेकद्वारभूत करणसामग्री द्वारा ही प्रत्येक जागतिक क्रिया या ज्ञप्ति का जनक होता है. अतएव भगवान् गीतामें स्वयं अपने और स्वांश जीवात्मा के कर्तृत्वका स्वरूप समझाते हुवे कहते हैं **''चातुर्वण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः तस्य कर्तारमपि विद्धि अकर्तारम् अव्ययं'', ''प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः अहंकारविमूढात्मा कर्ता अहम् इति मन्यते'', ''न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते''** (भग.गीता.४।१३, ३।२७ ५।१४). भगवान् भी अनेक करणसामग्रिओंको जुटा कर ही लीलाके स्वभाववश कुछ होने देते हैं. इसी अर्थमें कर्ता भी होते हैं अकर्ता भी. इसी तरह उनका अंशरूप जीव भी. दोनोंके बीच अन्तर तब केवल इतना ही है

कि सर्वज्ञ सर्वोपादान परमात्मा अपने द्वारा घटित होते कर्ममें कर्तृत्वमोहसे ग्रस्त नहीं होता, आत्मभिन्न पूर्वसिद्ध हेतुके अभाववश. जबकि असर्वज्ञ जीवात्मा तो स्वयं अपने पञ्चमहाभूतोंके संघातरूप शरीरका धारक होनेपर भी उपादान नहीं होता फिरभी कर्तृत्वमोहसे ग्रस्त हो जाता है, अपने शरीरको निजकर्मोका विपाक मान लेता है!

स्वयं प्रतीत्यसमुत्पादवाद भी एक तरहके अकठोर लीलात्मक कार्य-कारणभावका अनुभावक लगता है. इसी तरह भगवल्लीलात्मक कार्य-कारणभाव भी असत्कार्यवादी अथवा आरम्भवादी कठोर नियतपूर्ववृत्तिताके बजाय निजान्तर्निहितके ही बहिराविर्भावरूप अकठोर कार्य-कारणभावका अनुभावक होता है. प्रतीत्यसमुत्पादकी नियतिमें जैसे ज्ञाता ज्ञेयाभिमुख होनेमें शतप्रतिशत न तो निज स्वातन्त्र्यवश समर्थ हो पाता है और न शतप्रतिशत असमर्थ ही. ऐसे ही भगवल्लीलावादमें भी ज्ञाता ज्ञानोत्पत्ति इच्छोत्पत्ति यत्नोपत्तिमें अथवा फलोत्पत्तिमें भी, न शतप्रतिशत समर्थ होता है और न शतप्रतिशत असमर्थ ही. अतएव भगवद्गीतामें भगवान् स्वयं यह कहते हैं **"प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः अहंकारविमूढात्मा 'कर्ता-अहम्' इति मन्यते", "अधिष्ठानं तथा कर्ता करणं च पृथग्विधं विविधाः च पृथक्चेष्टा दैवं चैव अत्र पञ्चमम्. तत्र एवं सति आत्मानं कर्तारं केवलस्तु यः पश्यति अकृतबुद्धित्वात् न स पश्यति दुर्मतिः"** (भग.गीता.३।२७, १८।१४) इस सूचिमें क्रियाजनक ज्ञानजनक सामग्रिओंका शब्दान्तरमें प्रतीत्यसमुत्पाद नही तो अन्य क्या प्रतिपादित हुवा? अतएव केवल जीवात्माके कर्ता या ज्ञाता होनेके मनोभावकी 'दुर्मति'के रूपमें निन्दा भी की गयी है.

वाल्लभ मतमें निर्विकल्पज्ञानगोचर सन्मात्र है जबकि वैभाषिक मतमें विविक्त स्वलक्षण, इतने अंशोंमें दोनोंके मतोंके बीच थोड़ी-बहुत सदृशता खोजी भी जा सकती हो परन्तु सविकल्पज्ञानके स्तरपर वाल्लभ मतमें प्रत्यक्षका सातत्य स्वीकृत है. जबकि वैभाषिक मतमें वहां मानस विकल्पोंकी संरचनाका जाल छा जाता है. शर्माजी कहते हैं "प्रतीत्यसमुत्पाद कोई

ईश्वर-निमित्तक नियम नहीं बल्कि एक सांयोगिक निमित्तवाद है'', इस विषयमें मुझे ऐसा लगता है कि विकल्प तो वाल्लभ मतमें भी मनसा ही योजित होते हैं परन्तु वे ज्ञाताकी कल्पनासे जन्य न हो कर ज्ञेयधर्म और ज्ञातृधर्म का एक तरहका प्रतीत्यसमुत्पाद/सांयोगिक निमित्तोत्पाद होनेपर भी बाह्याभ्यन्तर उभयत्र तिरोहित (potentiality) का आविर्भाव (manifestation)है.

इसके अलावा वाल्लभ मतमें प्रमाके स्वरूपमें आत्मनिष्ठाका अप्रवेश भ्रमके की मीमांसामें उसे अन्यख्यातिवादी बनाता है, इस विधानके बारेमें मुझे यह कथनीय है कि ऐसा 'अन्य' निर्विकल्पज्ञानगोचर अधिष्ठानसे भिन्न होनेकी विवक्षावश है नकि अधिष्ठानसे भिन्न बाह्यदेशस्थ अन्यकी विवक्षावश, क्योंकि अन्यख्यातिमें 'अन्य'तया अभ्युपगत अर्न्तजगत्में वस्तुतः विद्यमान परन्तु बहिप्रक्षिप्त होनेके रूपमें मिथ्यावभासित होने लगता है.

इस तरह देखनेका प्रयास करें तो विभिन्नमूलवाले इन दोनों दर्शनोमें भी साधर्म्यविमर्शात्मिका तुलनीयता की तरह वैधर्म्यविमर्शात्मिका तुलनीयता को भी जान लेनेपर, दोनों मतोंकी आंशिक संवादिताके प्रत्यभिज्ञानका मार्ग प्रशस्त हो पाता है.

पुनश्च श्रीअम्बिकादत्तजीके तलस्पर्शी विचारके अनुभावक आलेखपत्रकी प्रस्तुतिके कारण प्रस्तुतिकर्ताको भूरिशः अभिनन्दनके साथ...



# प्रत्यक्षे वल्लभसौत्रान्तिकमतयोः विमर्शः

प्रा. पारसनाथ द्विवेदी

चत्वारो बौद्धाः भवन्ति : वैभाषिकाः, सौत्रान्तिकाः, योगाचाराः, माध्यमिकाः च इति.

तत्र कात्यायनीपुत्रप्रथितज्ञानप्रस्थानव्याख्यानभूत'विभाषा'ख्यविपुलग्रन्थम् उपजीव्य यथायोग्यं प्रत्यक्षानुमेयबाह्याभ्यन्तरास्तित्ववादिनो वैभाषिकाः.

सिद्धान्तचरमरहस्यप्रतिपादकसूत्रपिटकम् उपजीव्य तेनैव चरन्तः सर्वास्तित्ववादिनः परन्तु बाह्यार्थाः अनुमेयाः इति वदन्तः सौत्रान्तिकाः.

योगानां सप्तदशभूम्यभ्यासपटवः तथा चरन्तो विज्ञानमेव सत् न बाह्याः पदार्थाः प्रत्यक्षाः अनुमेयाः वा सन्ति इति वदन्तो योगाचाराः विज्ञानवादिनः.

**योगानां सप्तदश भूमयः**

(१) विज्ञानभूमिः, विवेकविज्ञानाद् विरतिकारिणी.
(२) मनोभूमिः मननाद् निश्चयकारिणी.
(३) सवितर्का सविचारा स्थूलसूक्ष्मावगाहनाद्.
(४) अवितर्का सविचारा सूक्ष्मार्थध्याननैपुण्यात्.
(५) अवितर्का अविचारा चेतनमात्रध्यानात्.
(६) समाहितभूमिः चित्तसमाधानात् ऐकाग्र्याढ्या.
(७) असमाहिता यत्नेन विना समाधानात्.
(८) सचित्ता 'अहं ध्यायामि' इत्येव ज्ञानयुता.

(९) अचित्ता चित्तानुभवं विनापि ज्ञानधारामात्रा.
(१०) श्रुतमयी बुद्धादेशश्रवणप्रधाना.
(११) चिन्तामयी तदुपदेशचिन्तनात्.
(१२) भावनामयी श्रवणमननसहितसमाधानरूपा.
(१३) श्रावकभूमिः निर्वाणमार्गाधिरोहात् ( स्त्रोतापन्नः, सकृदागामी, अनागामी भवति ).
(१४) प्रत्येकबुद्धभूमिः अर्थानां स्वतः स्फुरणात्.
(१५) बोधिसत्त्वभूमिः परमकल्याणप्राविण्याद्.
(१६) सोपाधिकबुद्धिभूमिः परदुःखप्रहाणेच्छासत्त्वात्.
(१७) निरुपाधिकबुद्धभूमिः परमोपशमरूपनिर्विकल्पकनिर्वाणप्राप्तेः.

—एवं सप्तदशयोगभूमिम् आहरन्तो योगाचाराः.

बाह्यान्तरसर्वशून्यत्ववादिनो वाङ्मनसातीतं परमार्थतत्त्वं सांवृतिकं विश्वम् इति वदन्तः शून्यवादिनः मध्यममार्गाश्रितत्वाद् माध्यमिकाः.

तत्र चतुर्ष्वपि बौद्धेषु सौत्रान्तिकमते प्रत्यक्षचर्चा वल्लभमतसापेक्षा प्रस्तुता अस्मिन् निबन्धे.

सौत्रान्तिकाअपि वैभाषिकमतवत् पदार्थान् मन्यन्ते. तथाहि बाह्यम् आन्तरं च जगत्. भूतभौतिकं बाह्यं चित्तचैत्तं च आन्तरम्.

भूतं पृथिव्यादयो धातवो अणुरूपाः, भौतिकं रूपादयः चक्षुरादयः च अणवः पृथिव्यादिभावेन संहन्यन्ते. अयम् अणुहेतुको भूतभौतिकसमुदायः, तथा रूपविज्ञानवेदनासंज्ञासंस्कारसंज्ञकाः पञ्चस्कन्धाः तेऽपि अध्यात्मं सर्वव्यवहारास्पदभावेन संहन्यन्ते. अयं स्कन्धहेतुकः समुदायः. सविषयाणि इन्द्रियाणि रूपस्कन्धः. यद्यपि रूप्यमाणाः पृथिव्यादयो बाह्याः तथापि कायस्थत्वाद् इन्द्रियसम्बन्धाद् वा भवन्ति आध्यात्मिकाः. विज्ञानस्कन्धः

'अहम्' इत्याकारो आलयविज्ञानं रूपादिविषयं प्रवृत्तिविज्ञानं च प्रवाहापन्नम्. वेदनास्कन्धः प्रियाप्रियविषयस्पर्शे सुखदुःखाद्यवस्था चित्तस्य. संज्ञास्कन्धः संज्ञासंसर्गयोग्यप्रतिभासः सविकल्पप्रत्ययः, यथा डित्थः कुण्डली गौरः ब्राह्मणः इत्यादिः. संस्कारस्कन्धो रागादयः क्लेशाः, मदमानादयः उपक्लेशाः धर्माधर्मौ च. एवं समुदायद्वयात्मकं सर्वं जगत् संस्कृतं क्षणिकं प्रत्यक्षानुमेयं सौत्रान्तिकमते बाह्यार्थो अनुमेयः. एतत् क्षणिकं जगत् दुःखहेतुकत्वात् सास्रवं दुःखरूपः, उत्पत्तिमत्वाद् भवरूपः, लोक्यमानत्वात् 'लोकः' इति उच्यते. सच अयम् उभयविधः समुदायः प्रतीत्यसमुत्पादः, हेतुप्रत्ययं प्रतीत्य समुत्पन्नो न ईश्वरनियत्यादिकृतः. आकाशः प्रतिसंख्यानिरोधो अप्रतिसंख्यानिरोधः च अभावरूपो असंस्कृतो अक्षणिको अनास्रवः. निर्वाणोऽपि असंस्कृतः.

तथा अविद्यादयो द्विविधसमुदायाक्षेपकाः वर्ण्यन्ते - अविद्या, संस्कारः, विज्ञानं, नामरूपं (शरीरस्य कललाद्यवस्था), षडायतनं (इन्द्रियाणि), स्पर्शः, वेदना, उपादानं, भवः (स्कन्धप्रादुर्भावः), जातिः, जरा, शोकः, परिवेदना, दुःखं दौर्मनस्यम् इत्येवं समासव्यासरूपेण पदार्थाः निर्दिष्टाः. तत्र यावद् अविद्या न निवर्तते तावद् संस्कारादयो न निवर्तन्ते. इमे भावाः घटीयन्त्रवद् अनिशम् आवर्तमानाः सन्ति इति संक्षेपः.

**प्रमाणविमर्शः**

अथ इदानीं सौगतसमये प्रमाणविचारः प्रस्तूयते. तत्र प्रमाकरणं प्रमाणं, "प्रमीयते अनेन" इति व्युत्पत्तेः. प्रमा च सम्यग् ज्ञानम्. अविसंवादकं ज्ञानं सम्यग् ज्ञानम्. ज्ञाने सम्यक्त्वम् अविसंवादकत्वं वा स्वप्रदर्शितार्थप्रापकत्वं यथार्थत्वं वा, यथार्थत्वं नाम अर्थम् अनतिक्रम्य विद्यमानत्वम्. लोके च पूर्वप्रदर्शितम् अर्थ प्रापयन् 'संवादकः' उच्यते. ज्ञानमपि स्वयं प्रदर्शितम् अर्थसंवादकम् उच्यते. ज्ञानस्य प्रापकत्वं नाम स्वप्रकाशिते अर्थे प्रवर्तकत्वम्, तच्च प्रवृत्तिविषयप्रकाशकत्वम्. नहि बलादेव ज्ञानम् अर्थे प्रवर्तयत्येव. अर्थाधिगतिः प्रमाणफलम्. अधिगते च अर्थे प्रवर्तितः पुरुषः प्रापितः च अर्थः प्रमाणेन. एतदधिकन्तु किं ज्ञानेन कार्यम्! ज्ञानस्य अर्थप्रकाशः

तद्द्वारा प्रवृत्तिः वा कार्यम्. यदि च प्रमाणान्तरेण अर्थप्रकाशो जातः तदा तम् अर्थं प्रकाशयद् ज्ञानं न प्रमा भवति. तादृशेन ज्ञानेन नाधिकं किञ्चित् कृतं पूर्वज्ञानकृतात्. तस्माद् अधिगतविषयकज्ञानम् अप्रमाणम्. तथाच अनगधिगताबाधितविषयकज्ञानत्वं प्रमात्वम् इति स्थितम्.

प्रत्यक्षविमर्शः :

प्रतिगतम् अक्षं प्रत्यक्षम्. ''**अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया**'' इति वार्तिकेन समासे प्रत्यक्षम् अक्षाश्रितं ज्ञानम्. अथवा ''अक्षिणी प्रति'' इति विग्रहे लक्षणेन ''**अभिप्रत्याभिमुख्ये**'' (पा.सू.२।१।१४) इति सूत्रेण समासे ''**प्रतिपरसमनुभ्योऽक्ष्णः**'' (पा.ग.सू.१४८) इति गणसूत्रेण टचि 'प्रत्यक्षम्' इति रूपम्. तत्पुरुषसमासपक्षे न परवल्लिंगं, ''**द्विगुप्राप्तापन्नालंपूर्व-गतिसमासेषु प्रतिषेधो वाच्यः**'' (वा.१५।४५) इति वार्तिकेन निषेधात्. 'प्रत्यक्ष'शब्दो विशेष्यनिघ्नो, अतः सएव समासो युक्तः. अव्ययीभावपक्षेतु 'प्रत्यक्ष'शब्दस्य नेत्राभिमुख्यम् अर्थः प्रत्यक्षं घटो नेत्राभिमुख्यं घटस्य इति अर्थः.

एतच्च अक्षाश्रितत्वं अक्षाभिमुख्यं वा 'प्रत्यक्ष'शब्दस्य व्युत्पत्तिनिमित्तं नतु प्रयोगनिमित्तम्. अन्यथा मानसादिप्रत्यक्षे एतन्निमित्ताभावात् प्रत्यक्षत्वं न स्यात्. तस्मात् साक्षात्कारिज्ञानत्वं 'प्रत्यक्ष'पदप्रवृत्तिनिमित्तं बोध्यम्.

तत्र न्यायबिन्दौ आचार्येण धर्मकीर्त्तिना ''**कल्पनापोढम् अभ्रान्तं प्रत्यक्षम्**'' इति उक्तम्. प्रत्यक्षं साक्षात्कारिज्ञानं कल्पनापोढम् अभ्रान्तं वेदितव्यम्. प्रत्यक्षम् अनूद्य कल्पनापोढत्वादि विधीयते. प्रत्यक्षञ्च प्रसिद्धम् इन्द्रियान्वयव्यतिरेकानुविधायिषु अर्थेषु लोके साक्षात्कारि विज्ञानम् तद् अनूद्य कल्पनापोढत्वादि तत्र प्रमात्वप्रयोजकं विधीयते.

कल्पनया अपोढम् अपेतं='कल्पनापोढं', कल्पनास्वभावरहितम् इति अर्थः. 'अभ्रान्तम्'=अविपर्यस्तं भ्रमभिन्नम् इति अर्थः. एतद्द्वयं प्रत्यक्षविशेषणं

विप्रतिपत्तिनिरासार्थम्. तथाहि 'अभ्रान्त'ग्रहणाभावे गच्छद्वृक्षदर्शनं शुक्तौ-रजतदर्शनं च प्रत्यक्षं प्रमा स्यात्. तस्माद् 'अभ्रान्त'ग्रहणम्. 'कल्पनापोढ'ग्रहणाभावे च अनुमानादावपि लक्षणं प्रसज्येत इति तद्ग्रहणम्.

**कल्पनाविमर्शः :**

का नाम कल्पना यया रहितं 'प्रत्यक्षम्' इति उक्तम्? उच्यते : "अभिलापसंसर्गयोग्यप्रतिभासप्रतीतिः कल्पना" (न्यायबिन्दुः). अयम् अर्थो : "अभिलप्यते अनेन इति 'अभिलापः' शब्दः". 'अभिलापेन शब्देन संसर्गो अभिलापसंसर्गः. अभिलापसंसर्गाय योग्यो आधेयाभासो यस्यां सा अभिलापसंसर्गयोग्यप्रतिभासा सा एषा प्रतीतिः इति व्युत्पत्तिः. 'आभासो'=ज्ञाने अर्थाकारता. अभिलापसंसर्गो नाम एकस्मिन् ज्ञाने अभिधेयाकारस्य अभिधानाकारेण सह ग्राह्याकारतया शीलनम्. एकत्र ज्ञाने अभिधेयाभिधानाकारौ प्रविष्टौ यदा भवतः तदा तज्ज्ञानेन संसृष्टौ अभिधानाभिधेयौ भवतः. अभिलापसंसर्गयोग्याभिधेयाभासवती प्रतीतिः कल्पना. शाब्दबोधस्थले अनुमानादौ च तथा सम्भवः शाब्दबोधे शब्दस्य तदर्थस्य च ग्राह्यत्वम्. भवतिच तत्र शब्देन सह अभिधेयस्य ज्ञानविषयतया प्रतीतिः इति सा कल्पना. प्रत्यक्षेच न तथा. तत्र काचित् प्रतीतिः अभिलापसंसृष्टभासा भवति. यथा गृहीतसंकेतस्य 'घट'शब्दसंसृष्टाभासा भवति. काचित् प्रतीतिस्तु अभिलापासंसृष्टाभासापि अभिलापसंसर्गयोग्याभासा भवति. यथा अव्युत्पन्नसंकेतस्य बालकस्य प्रतीतिः तस्याअपि कल्पनायाः संग्रहाय 'योग्या' इति निवेशः. ग्राह्योहि अर्थो विज्ञानं जनयन् नियतप्रतिभासं करोति. यथा रूपं चक्षुर्विज्ञानं जनयद् नियतप्रतिभासं करोति. विकल्पविज्ञानन्तु अर्थाद् न उत्पद्यते इति प्रतिभासनियमहेतोः अभावाद् अनियतप्रतिभासाद् विकल्पविज्ञानं हि न अर्थसन्निधिम् अपेक्षते असन्निहितविषयं तद्विज्ञानम्. पूर्वदृष्टापरदृष्टं च अर्थम् एकीकुर्वद् विज्ञानम् असन्निहितविषयकं पूर्वदृष्टस्य असन्निहितत्वात्. असन्निहितविषयकं च विज्ञानम् अर्थनिरपेक्षम्. अनपेक्षञ्च अनियतप्रतिभासम्. तादृशज्ञानम् अभिलापसंसर्गयोग्यं न इन्द्रियविज्ञानं तादृशं, सन्निहितार्थमात्रग्राहित्वाद् अर्थसापेक्षं तद्. अर्थस्य च प्रतिभासनियमहेतुत्वाद् नियतप्रतिभासं

विज्ञानम्.

तत्त्वसंग्रहेऽपि कथितं : "**प्रत्यक्षं कल्पनापोढम् अभ्रान्तम्. अभिलापिनी प्रतीतिः कल्पना**" इति. तथाच इन्द्रियविज्ञानं न अभिलापसंसर्गयोग्यम्. असन्निहितविषयं च विज्ञानं कल्पना तया रहितं प्रत्यक्षम्. 'अभ्रान्तम्' इत्यस्य भ्रमरहितम् इति अर्थः. भ्रमश्च काचकामलतिमिरादिनयनदोषात् सम्भवति. सच बाधितविषयको, न संवादिविज्ञानम् इति तन्न प्रत्यक्षम्.

अयं भावो : नामजात्यादियोजना कल्पना. तत्र 'देवदत्तः' इति नामयोजना, 'गौः' इत्यादि जातियोजना, 'गच्छति' इति क्रियायोजना, 'शुक्लः' इति गुणयोजना, 'दण्डी' इति द्रव्ययोजना इत्येषा पञ्चविधाकल्पना. एतत् सर्वं नाम्नैव गृह्यते. योजनासंसर्गः प्रत्यक्षे, निर्विकल्पके नायं संसर्गः इति.

**प्रत्यक्षभेदः :**

तच्च प्रत्यक्षं विज्ञानं चतुर्विधं : इन्द्रिज्ञानम्, मनोविज्ञानम्, आत्मसंवेदनम्, योगिज्ञानं च इति.

**इन्द्रियज्ञानम् :**

इन्द्रियस्य ज्ञानम् इन्द्रियज्ञानम्. इन्द्रियाणि चक्षुरादीनि. इन्द्रियाश्रितं यद् विज्ञानं तत् प्रत्यक्षम्.

**मनोविज्ञानम् :**

स्वविषयान्तरविषयसहकारिणा इन्द्रियज्ञानेन समनन्तरप्रत्ययेन जनितं यत् तद् मनोविज्ञानम् ( न्यायबिन्दुः ). अयम् अर्थः : स्वविषयस्य इन्द्रियविज्ञानविषयस्य अनन्तरो व्यवधानरहितो यः इन्द्रियविज्ञानविषयक्षणाद् अव्यवहितोत्तरक्षणे एकसन्तानान्तर्भूतो विषयक्षणः, स सहकारी यस्य इन्द्रियविज्ञानस्य तत् तथा इति उक्तम्. तादृशेन समनन्तरप्रत्ययेन हेतुना जनितं यद् ज्ञानं

तन्मनोविज्ञानम्. अनेन एकसन्तानान्तर्भूतयोरेव इन्द्रियज्ञानमनोज्ञानयोः जन्यजनकभावे मनोविज्ञानं प्रत्यक्षम् उच्यते. योगिविज्ञानं च परसन्तानवर्तिमनोविज्ञानाद् अतिरिच्यते. अयं भावः : चक्षुरादीन्द्रियविज्ञानविषयः प्रथमक्षणे जायते गृहीतः च तदुत्तरक्षणे तस्य इन्द्रियविषयस्य योऽयं सन्तानप्रादुर्भावो द्वितीयक्षणोत्पन्नो विषयः सएव सहकारिकारणम्. तादृशस्वविषयानन्तरक्षण-प्रादुर्भूत-विषयसहकारि-समवधान-सहितेन इन्द्रियज्ञानेन समनन्तरप्रत्ययेन जनितं ज्ञानं मनोविज्ञानम्. अत्र मनोविज्ञाने इन्द्रियविज्ञानविषयद्वितीयक्षणोत्पन्नो विषयः सहकारिकारणम्. इन्द्रियविज्ञानं च समनन्तरप्रत्ययहेतुः. तादृशविषयसहकृतेन्द्रियविज्ञानसमनन्तरप्रत्ययेन मनोविज्ञानं जायते. इन्द्रियज्ञानविषयं च अत्र सहकारि एककार्यकारित्वेन नतु परस्परोपकारकत्वेन, क्षणिके वस्तुनि सहकारिणा परस्परम् अतिशयानाधायकत्वात्. स्वविषयसन्तानवर्त्तिविषयसहकारिणा इन्द्रियज्ञानेन मनोविज्ञारूपैककार्यकारित्वम् अस्त्येव. स्वविषयाव्यवहितोत्तरक्षणजायमानविषयसहकृतेन्द्रियज्ञानेन मनोविज्ञानं जन्यते इति भावः.

अत्र ईदृशेन इन्द्रियविज्ञानेन आलम्बनप्रत्ययभूतेन योगिज्ञानं जन्यते इति तन्निरासार्थं 'समनन्तरप्रत्ययेन' इति उक्तम्. समश्च असौ ज्ञानत्वेन अनन्तरश्च असौ अव्यवहितत्वेन, सच असौ प्रत्ययः 'समनन्तरप्रत्ययः', तेन जनितम् इति भावः.

नच इन्द्रियविज्ञानाद् मनोविज्ञानस्य अन्यविषयाभावाद् एकएव विषयः उभयविज्ञानस्येति ग्रहीतग्रहणाद् मनोविज्ञानस्य अप्रामाण्यं स्याद् इति वाच्यम्, उभयोः विज्ञानयोः विषयभेदात्. इन्द्रियविज्ञानस्य प्रथमक्षणविषयः तदव्यवहितोत्तरक्षणोदितो विषयो मनोविज्ञानस्य अन्यएव. एतच्च मनोविज्ञानम् उपरते इन्द्रियव्यापारे इष्यते व्यापारवतितु चक्षुषि तद्रूपविज्ञानम् इन्द्रियप्रत्यक्षमेव.

**आत्मसंवेदप्रत्यक्षम् :**

**"सर्वचित्तचैत्तानाम् आत्मसंवेदनं प्रत्यक्षम्"** ( न्यायबिन्दुः ). चित्तम् अर्थमात्रग्राहिविज्ञानं, चैत्ताः विशेषावस्थाग्राहिणः सुखदुःखादयः. चित्तचैत्तविज्ञा-

ननं प्रत्यक्षम्. नास्ति काचिद् अवस्था चित्तस्य यस्याम् आत्मसंवेदनं न स्यात्. सुखादयएव स्फुटानुभवात् स्वसंविदिता:. येनहि रूपेण आत्मा वेद्यते तद्रूम् आमात्मसंवेदनं प्रत्यक्षम्. एतच्च ज्ञानरूपं वेदनम् आत्मनः साक्षात्कारि अभ्रान्तं च तस्मात् प्रत्यक्षम्.

**योगिप्रत्यक्षम् :**

''**भूतार्थभावनाप्रकर्षपर्यन्तजं योगिज्ञानम्**'' (न्यायबिन्दुः). प्रमाणेन दृष्टो अर्थः सद्भूतो 'भूतार्थः'. यथा चत्वारि आर्यसत्यानि. भूतार्थस्य भावना पुनःपुनः चेतसि विनिवेशनम्. तस्याः भावनायाः प्रकर्षः, भाव्यमानार्थाभासस्य ज्ञानस्य संस्फुटत्वारम्भः. प्रकर्षपर्यन्तो यदा स्फुटाभत्वम्. ईषद् असम्पूर्णो भवति तदा तस्य नास्ति प्रकर्षगतिः. ततः सम्पूर्णावस्थायाः प्राक्तनी अवस्था स्फुटाभत्वं 'प्रकर्षपर्यन्त' उच्यते. तस्मात् पर्यन्ताद् यद् ज्ञातं भाव्यमानं सन्निहितमिव, तस्य स्फुटाकारावगाहिज्ञानं योगिनः प्रत्यक्षम्. स्फुटत्वारम्भावस्था भावनाप्रकर्षः. अभ्रकव्यवहितमिव यदा भाव्यमानं पश्यति सा प्रकर्षपर्यन्तावस्था, करतलमलकमिव भाव्यमानस्य यद् दर्शनं तद् ज्ञानं योगिप्रत्यक्षम्. तच्च स्फुटाभम्. स्फुटाभत्वादेव निर्विकल्पकम्. योगः समाधिः सो अस्य अस्ति इति योगी.

एवं चातुर्विध्यं प्रत्यक्षस्य व्याख्यातम्.

**प्रत्यक्षविषयविमर्श :**

तस्य चतुर्विधस्य प्रत्यक्षस्य विषयो बोद्धव्यः स्वलक्षणम्. 'स्वम्'=असाधारणं 'लक्षणं'=तत्त्वं 'स्वलक्षणम्'. द्विविधं हि वस्तुनः तत्त्वं साधारणम् असाधारणं च इति. साधारणम् असामान्यं स्वलक्षणं प्रत्यक्षग्राह्यम्. सामान्यञ्च अनुमानविषयः. द्विविधो हि प्रमाणस्य विषयो ग्राह्यः च यदाकारं प्रमाणम् उत्पद्यते. प्रापणीयः च यम् अध्यवस्यति. अन्यो ग्राह्यो अन्यो अध्यवसेयः. प्रत्यक्षस्य हि क्षणे एकग्राह्यः. अध्यवसेयस्तु प्रत्यक्षबलेन उत्पन्नेन निश्चयेन सन्तानएव. सन्तानएव क्षणभंगवादे प्रत्यक्षस्य प्रापणीयः.

क्षणस्य प्रापयितुम् अशक्यत्वात्.

स्वलक्षणञ्च अर्थस्य सन्निधानासन्निधानाभ्यां ज्ञानप्रतिभासभेदः. प्रतिभासः आकारः. प्रत्यक्षविषयएव स्वलक्षणम्. तस्यैव परमार्थसत्त्वात्. परमार्थो अनारोपितरूपम्. तेन अनारोपितरूपेण अस्तीति परमार्थसत्. अनुमानेन हि आरोपितो अर्थो गृह्यते. परमार्थसदेव अर्थक्रियासमर्थम्. अर्थस्य क्रिया हानोपादानरूपा. तस्य हानोपादानस्य सामर्थ्यं परमार्थसत्येव वस्तुनि न आरोपिते अस्ति.

यस्माद् अर्थक्रियासमर्थं परमार्थसद् उच्यते सन्निधानासन्निधानाभ्यां च ज्ञानप्रतिभासस्य भेदको अर्थो अर्थक्रियासमर्थः, तस्मात् स एकः परमार्थसन्. ततएव हि प्रत्यक्षविषयाद् अर्थक्रिया प्राप्यते न विकल्पविषयात्. सामान्यञ्च यद्रूपं तद् अनुमानस्य विषयः.

**प्रत्यक्षफलविमर्श :**

अर्थप्रतीतिरेव प्रत्यक्षप्रमाणफलम्. साच प्रतीतिः प्रत्यक्षाः. प्रापकं ज्ञानं प्रमाणम्. अर्थाद् उत्पन्नज्ञानस्य प्रत्यक्षस्य अस्ति कश्चिद् अवश्यः कर्तव्यः प्रापकव्यापारः प्रापणरूपो येन कृतेन अर्थः प्रापितो भवति. तदेव प्रमाणफलम्. एतदनुष्ठानात् प्रापकं भवति ज्ञानम्. प्रापणञ्च ज्ञानेन न केवलम् अर्थाविनाभावाद् भवति. प्रवृत्तिविषयप्रदर्शनमेव प्रापकस्य प्रत्यक्षस्य प्रापणव्यापारः तत्प्रदर्शनं प्रतीतिः, अर्थदर्शनरूपं प्रमाणस्य फलम्.

ननु प्रत्यक्षार्थप्रतीतिः तदवगमो वा प्रत्यक्षस्य फलं तर्हि किमिति तत् प्रमाणम्. नच प्रत्यक्षप्रतीतिरेव प्रमाणं तत् फलं च इति युज्यते इति चेद्, उच्यते : अर्थसारूप्यम् अत्र प्रमाणम्. अर्थेन सह ज्ञानस्य यत् सारूप्यं सादृश्यं तदेव प्रमाणं ज्ञानस्य. ज्ञानं हि सम्भवद् अर्थाकारं भवति. यथा नीलाद् अर्थाद् उत्पद्यमानं ज्ञानं नीलाकारं नीलसदृशं वा भवति. तच्च सारूप्यं सादृश्यम् आकारः आभासः इति व्यपदिश्यते.

ज्ञाने अर्थाकारसादृश्यं प्रमाणम्. तत् सारूप्यसामर्थ्यादेव अर्थप्रतीतिसिद्धिः भवति. यथा नीलनिर्भासाद् विज्ञानाद् नीलस्य प्रतीतिः अवसीयते. नहि चक्षुषि उत्पद्यमानं ज्ञानं नीलस्य इति शक्यते व्यवस्थापयितुं यावज्ज्ञाने तस्मिन् नीलाकारता नीलसारूप्यं वा न व्यवस्थितं भवति. नीलसदृशन्तु विज्ञानं नीलप्रतीतिकारकं भवति. एकस्यापि वस्तुनः किञ्चिद् रूपं प्रमाणं फलं किञ्चिद्रूपम् इति न विरुध्यते. प्रत्यक्षज्ञानस्य हि अर्थसारूप्यं प्रमाणम् अर्थप्रतीतिः फलम् इति भावः. एकस्मिन्नेव विज्ञाने व्यवस्थापकं अर्थसारूप्यं व्यवस्थाप्यम् अर्थप्रतीतिः इति. एवं प्रत्यक्षस्य विषयः फलं स्वरूपं भेदाः एतत् सर्वं व्याख्यातम्. कल्पनापोढत्वम् अभ्रान्तत्वं स्वरूपं, स्वलक्षणं विषयो, अर्थप्रतीतिः फलम्, इन्द्रियजन्यादिचत्वारो भेदाः, अर्थसारूप्यम् अस्य प्रमाणम्. एतेन अन्येषां मतं निरस्तं वेदितव्यम्.

**वल्लभमतनिर्देश :**

प्रत्यक्षप्रमाकरणं इन्द्रियात्मकं प्रमाणं प्रत्यक्षम्. दोषदुष्टेन्द्रियवारणाय 'प्रमाणम्' इति. शब्दादिवारणाय 'इन्द्रियम्' इति. तानि इन्द्रियाणि चक्षुस्त्वग्घ्राणरसनश्रवणमनोभेदेन षट्. तैजसाहंकारोपादेयत्वे सति ज्ञानक्रियान्यतरकरणत्वम् इन्द्रियत्वम्. अणुतमत्वम् अतीन्द्रियत्वम् अनित्यत्वं अक्षणिकत्वं विकारित्वं च एषाम्. आहंकारिकत्वमेव न भौतिकत्वम्.

एतेषां योग्याः विषयाअपि तृतीयतरंगे प्रस्थानरत्नाकरे श्रीपुरुषोत्तमाचार्येण निर्दिष्टाः यथा : चक्षुषः उद्भूतरूपं तद्वान् उद्भूतरूपवन्मात्रवृत्तयः संख्यापरिमाणादयः इत्यादि तत्रैव द्रष्टव्यम्. बुद्धिरपि अहंकारस्य रूपविशेषः **''ततो विकुर्वतो जातो यो अहंकारो विमोहनो वैकारिकः तैजसः च तामसः च इति अहं त्रिवृत्. तन्मात्रेन्द्रियमनसां कारणं चिदचिन्मयः''** (भाग. ११।२४।६।७).

अस्य अर्थः श्रीपुरुषोत्तमेन कृतः तत्रैव : तन्मात्रजनकत्वं तामसत्वं, इन्द्रियजनकत्वं राजसत्वं, तदेव अस्य तैजसत्वं मनोजनकत्वं सात्त्विकत्वम् तस्यैव 'वैकारिकः' इति संज्ञा. प्राणो बुद्धिरिति अस्यैव रूपान्तरम्.

''द्रव्यस्फुरणविज्ञानत्वं'' बुद्धेः स्वरूपलक्षणम्. ''इन्द्रियानुग्राहकत्वं संशयादिपञ्चवृत्तिकत्वं'' द्वयं कार्यलक्षणम्. बुद्धिप्राणमनोऽहंकाराणां हृदयं गोलकम् इति. केवलात्मा न प्रत्यक्षविषयः. अनध्यस्ताविद्यान्तःकरणादिपञ्चपर्वात्मा केवलो न प्रत्यक्षगम्यः शास्त्रीयसाधनम् अन्तरेण. केवलात्मा न लौकिकप्रत्यक्षगम्यो विभुत्वाद् आकाशादिवत्, तथा आत्मत्वात् परात्मवद् अणुत्वात् परमाणुवद् इति. तमसः प्रतिबिम्बादेः पदार्थान्तरत्वम् अंगीकृतं गन्धर्वनगरादेरपि मायिकत्वम्. एतेषां प्रतीतिरपि पदार्थस्वभावादेव न कार्यकारणभावान्तरकल्पना. अभावानां तिरोभावे अन्तर्भावात् 'स्वसंयुक्तविशेषणता'ख्यसंसर्गेण प्रत्यक्षता, न अनुपलब्धिः प्रमाणान्तरम्. इन्द्रियाणां व्यापाररूपः सन्निकर्षो द्विविधो लौकिको अलौकिकः च इति. अलौकिकः त्रिधा सामान्य-योगज-माया-भेदात्. सामान्यस्य अनुगताकारेण व्यक्तिज्ञाने उपयोगः. अतीतानागतयोः भगवद्ध्यानादौ च द्वितीयस्य उपयोगः. तृतीयस्य च अविद्यामानानां पदार्थानां शुक्तिरजतादीनां बुद्धौ उपस्थाने उपयोगः. लौकिकः पञ्चविधः : संयोगः तादात्म्यं संयुक्ततादात्म्यं संयुक्तविशेषणतादात्म्यं स्वरूपं च इति. शब्दग्रहे स्वरूपम् उपयुज्यते. मनसस्तु बहिर्विषये स्वसंयोगद्वारकः इन्द्रियसंयोगादिः. स्वधर्माणां ज्ञानसुखादौ तादात्म्यं वृत्तीनां ग्रहणेतु वृत्तिस्वरूपमेव. तिरोभावस्तु इन्द्रियसंयुक्तविशेषणतया गृह्यते. बुद्धेः अवस्था वृत्तिगुणजन्या. वृत्तिः इन्द्रियेण विषयसम्पर्के निर्विकल्पकं ज्ञानं जायते बुद्धिवृत्त्यनुग्रहेण सविकल्पः प्रमाभ्रमादिरूपः. इदञ्च सर्वं ज्ञानं अन्तःकरणाद्यध्यासात् जीवात्मा स्वस्मिन् अभिमन्यते. अतएव लोके एतेषाम् आत्मधर्मत्ववादः. हृदये देशे अन्तःकरणादीनां जीवस्य च विद्यमानत्वाद् अध्यासः. तेषु अन्तःकरणेषु तस्य प्रतिबिम्बः. तस्य प्रतिबिम्बस्य इन्द्रियेषु प्रतिबिम्बान्तरं तत्र इन्द्रियाध्यासः. तस्य देहे प्रतिबिम्बे देहाध्यासः. प्रतिबिम्बः च तत्प्रकाशस्य तेषु संक्रमेण भवति सूर्यस्येव, नतु मुखस्येव सन्निधिमात्रेण. एवं प्रस्थानरत्नाकरे विस्तरेण प्रत्यक्षप्रक्रिया वर्णिता संक्षेपेण इह संगृहीता.

**सौत्रान्तिकाः वदन्ति :**

बाह्यार्थाः अनुमेयाएव. बाह्याः सन्तोऽपि न ते प्रत्यक्षाः, क्षणिकत्वाद्

अतो भूतभौतिकसंघातो अनुमेयः. चित्तचैतञ्च च स्वसंवेदनप्रत्यक्षगम्यं स्वेनैव स्वयंप्रकाशा क्षणिकविज्ञानसन्ततिः. चित्तम् इति आलयप्रवृत्तिविज्ञानम् उच्यते चैत्तं सुखादयः. चित्तचैत्तं न अविदितं किञ्चिद् भवतीति सर्वजनीनो अनुभवः इति.

वाल्लभाः वदन्ति :

चित्तत्वं निर्विषयसर्वविकाररहितज्ञानवृत्तिकत्वम्. बुद्धिवारणाय 'निर्विषये-'ति, मनोवारणाय 'सर्वविकाररहिते'ति, अहंकारवारणाय 'ज्ञाने'ति, आत्मवारणाय 'वृत्तिः'इति. अस्यापि गोलकं हृदयं ब्रह्मा देवता चित्तचैत्तमपि मानसप्रत्यक्षविषयएव. मनसस्तु स्वधर्माणां ज्ञानसुखादिनां ग्रहणे तादात्म्यं वृत्तीनां ग्रहणेतु स्वरूपमेव द्वारम्. वृत्तयो बुद्धेः अवस्थाः चित्तं महतो अध्यात्मिकभेदो ज्ञानवृत्तिकः. मनो अन्यद् अन्तःकरणरूपं, बुद्धिः अन्या सविकल्पकज्ञानहेतुभूता. अहंकारस्यैव रूपान्तरं मनोबुद्धिप्राणः च. तत्र अन्तरिन्द्रियं मनः बहिः अस्वतन्त्रं इन्द्रियम् अपेक्षते स्वधर्मग्रहणे स्वग्रहणे वृत्तिग्रहणे च किम् अपेक्षते? तत्र स्वधर्मग्रहणे तादात्म्यं सुखादीनां तादात्म्येन मनआश्रितत्वात्. इन्द्रियदेशे बुद्धिवृत्तीनां ग्रहणे वृत्तिस्वरूपं द्वारम्.

इन्द्रियाणि मनः च एतत् अतीन्द्रियाणि स्वरूपेणैव ज्ञानहेतुः. बुद्धिस्तु न इन्द्रियम् , अतः तस्या वृत्त्यात्मिकायाः ग्रहणं वृत्तिस्वरूपेण इति. वृत्तिविषयिणी वृत्तिः न भवति.

ननु वृत्तिविषयिण्याः वृत्तेः अभावाद् तस्याः प्रत्यक्षता न स्यात्. स्यादपि निर्विकल्पमेव स्यात् बुद्धेः अननुग्रहाद् वृत्त्यैव बुद्धिः अनुगृह्णाति इति तदभ्युपगमो. अनुभवविरोधोऽपि बुद्धिः अप्रत्यक्षा न भवति इति चेद् न, बुद्धेः ज्ञानरूपत्वाभावात् ज्ञानस्य बुद्धिवृत्तित्वात्. बुद्धिः न न्यायमतवद् आत्मसमवायिनी ज्ञानरूपा. न सांख्यवद् महत्तत्त्वरूपा, अपितु अहंकारस्यैव सत्त्वगुणयुक्तावस्थाविशेषः इन्द्रियमनोऽनुग्राहको विकल्पविज्ञानहेतुः. इन्द्रियमनो-भिः च विषयसम्पर्के निविर्कल्पकं ज्ञानं जायते.

भी पालन करना पड़ेगा. तब तो परमार्थ और अपरमार्थ के बीच संवृतिका अर्थहीन अन्तर्गडु प्रस्तावित नहीं करना चाहिये. अतः यदि प्रतीत्यसमुत्पन्न सभी पदार्थ क्षणिक हों तो भी प्रतीत्यसमुत्पादनियमको यदि कूटस्थस्थिर नहीं माना गया तो निर्विकल्पकप्रत्यक्षावगत क्षणिक परमार्थसत् भी असत् सिद्ध हो जायेंगे! अतएव विदुषी मंगलाजीका यह कहना कि "Similarly, God does not exist, it is only an idea constructed by our mind. And since both are not ontologically real, the question of content and process of their perception is redundant and futile" तो यह तो मुझे औपनिषदिक ब्रह्मकी अपेक्षा निर्माणकाय संभोगकाय और धर्मकाय रूपी त्रिविध बुद्धोंके कल्पनामात्र होनेका एहसास दिलवाते हैं नकि औपनिषदिक ब्रह्मके.

आलेखपत्रमें प्रमाणसम्प्लव और प्रमाणव्यवस्था के मुद्देपर प्रमेयविवेकावलम्बी प्रामाण्यको व्यवस्थारूप और प्रमातृ/प्रमाणके विवेकपर अवलम्बित होती प्रमेयताको प्रमाणसम्प्लवरूप माना गया है. यह पुनः प्रमेयके स्वलक्षण और सामान्यलक्षण होनेका द्वैविध्य मानवीय बुद्धिने अपने अवधारणसौकर्यार्थ घड़े द्वैधीभावपर ही अवलम्बित क्यों नहीं मान लेना? क्योंकि अनेकानेक स्वलक्षणोंमें एक स्वलक्षणत्वरूप सामान्यलक्षण न होनेपर उसका स्वलक्षणत्व ही सिद्ध नहीं हो पाता. इसी तरह सभी तत्तत्सामान्यलक्षणतया ज्ञेय पदार्थोंमें अपना-अपना विशेष स्वत्व अनुभूत न होनेपर एक सामान्यका इतर सामान्यसे प्रभेद ही सिद्ध नहीं होगा. एतावता प्रत्येक स्वलक्षण सामान्यलक्षणात्मक होता है और प्रत्येक सामान्यलक्षण स्वलक्षणात्मक ही. फिरभी इन दोनोंके भेदसहिष्णु अभेदरूप तादात्म्यके स्थानपर आत्यन्तिक प्रभेद तो बुद्धिकल्पित एक आपवादिक मिथ्या विकल्प है. जिसे परमार्थ माननेपर बौद्ध मतमें जैसे अभ्युपगतबाध होता है ऐसे ही अपरमार्थ माननेपर भी अभ्युपगतबाध होगा.

वाल्लभ वेदान्त प्रमाणसम्प्लवकारी है या प्रमाणव्यवस्थाकारी? इस प्रश्नके समाधानतया कहना चाहुंगा कि वाल्लभ वेदान्तमें क्योंकि एकमेवाद्वितीय

सत्यज्ञानानन्त ब्रह्म ही विविध नाम-रूप-कर्मोको लीलया धारण कर सृष्ट्यात्मना प्रकट हुवा है ऐसा श्रुत्यादिप्रमाणचतुष्टयीके स्वतःप्रामाण्यके (द्रष्ट. "शब्दएव **प्रमाणं तत्रापि अलौकिकज्ञापकमेव तत् स्वतःसिद्धप्रमाणभावं प्रमाणं**" त.दी.नि.प्र.१।७) आधारपर माना गया है. अतः जागतिक नाम-रूप-कर्मोके ब्राह्मिक पहलु — उनका सत्यज्ञानानन्तोपादानक होना आदि — या स्वयं ब्रह्म के बारेमें प्रत्यक्षको स्वतःप्रमाण माननेकी कथा तो दूर परतःप्रमाण भी नहीं माना गया है. लोकमें प्रादुर्भूत ब्रह्मके नाम-रूप-कर्मोके बारेमें प्रत्यक्ष अनुमिति शब्द आदिको परतःप्रमाण ही (द्रष्ट. : प्र.र.प्रमा.परि.तरं.६) माना गया है. अतः लोकावगत वस्तुके लौकिक स्वरूपको जाननेको लौकिक प्रयोजनौपयिक व्यवहारको सम्पादन करनेको वाल्लभ वेदान्त श्रुत्यादिके शब्दोंके मार्गपर दौड़नेका निरर्थक व्यायाम नहीं करना चाहता. अतः सुस्पष्टतया देखा सकता है कि प्रमेयप्रभेदाश्रित प्रमाणव्यवस्था वाल्लभ वेदान्तमें भी अभ्युपगत है. जबकि बौद्ध मतमें तो योगिप्रत्यक्षमें अनुभूतिगोचर होनेवाले भूत भावी सूक्ष्म देवयोनि देवलोक आदि अनेक ज्ञेयार्थके बजाय ज्ञाताके प्रभेदरूप योगीपर अवलम्बित हो कर उसे निर्विकल्पक प्रत्यक्षतुल्य माना गया है. अतः आलेखपत्रमें वाल्लभ वेदान्तके बारेमें जो मन्तव्य दिया गया कि "Hence, even though they accept the four Pramāṇas, all of them jointly or distributively enable us to give knowledge of the same ultimate reality, unitarily. This is a kind of Pramā-Saṁplava advocated by them. Prameya determines Pramāṇa..." वह मुझे अनालोचित कथा लगती है. इसी तरह प्रस्तुत आलेखपत्रमें प्रमाणोंका प्रामाण्य स्वतः होता है या परतः इस मुद्देपर भी भाट्टोंके मतमें वाल्लभ वेदान्तका जो अन्तर्भाव "the view of Vedāntins, including Vallabha. According to them Prāmāṇya is Svataḥ (knowledge by its very nature is authentic and reliable), but due to external conditions conducive to pollution and adulteration it becomes unreliable (Aprāmāṇyam Parataḥ) " मान लिया गया है वह भी अनवधानताप्रयुक्त है. प्रस्थानरत्नाकरमें सुस्पष्टतया भाट्टोंसे पृथक् अर्धजरती

स्वीकारी गयी है.

अन्तमें वाल्लभ वेदान्तके उत्तरवर्ती होनेके कारण उसपर आचार्य धर्मकीर्तिके प्रभाव पड़नेकी बात भी मुझे बहुत गम्भीर नहीं लगती है क्योंकि कितने सारे उपनिषदोंके वचनमें ब्रह्मको एकमेवाद्वितीय सच्चिदानन्दैकरस माना गया है, भगवद्गीतामें भी "**सर्वभूतेषु येन एकं भावम् अव्ययम् ईक्षते अविभक्तं विभक्तेषु तज्ज्ञानं विद्धि सात्त्विकं, पृथक्त्वेनतु यद् ज्ञानं नानाभावान् पृथग्विधान् वेत्ति सर्वेषु भूतेषु तद् ज्ञानं विद्धि राजसम्**" ( भग.गीता.१८।२०-२१ ) औपनिषदिक धारणाओंके अर्थदोहनमें स्वीकारा ही गया. अतएव ब्रह्मसूत्रकारको "**तदनन्यत्वम् आरम्भणशब्दादिभ्यः**" ( ब्र.सू.२।१।१४ ) यों औपनिषदिक हेतुनिदर्शनपूर्वक प्रतिज्ञा करनी पड़ी. ब्रह्मसूत्रभाष्यरूप भागवतमें तो "**स्यात् सादृश्यभ्रमः तावद् विकल्पे सति वस्तुनो जाग्रत्स्वापौ यथा स्वप्ने तथा विधिनिषेधता. भावाद्वैतं क्रियाद्वैतं द्रव्याद्वैतं तथा आत्मनो वर्तयन् स्वानुभूत्या इह त्रीन् स्वप्नान् धुनुते मुनिः. कार्यकारणवस्त्वैक्यमर्शनं पटतन्तुवद् अवस्तुत्वाद् विकल्पस्य 'भावाद्वैतं' तद् उच्यते**", "**मम, अंग!, माया गुणमयी अनेकधा विकल्पबुद्धीन् च गुणैः विधत्ते**" ( भाग.पुरा.७।१५।६१-६३ , ११।२२।३० ) जैसी प्रमाणचतुष्टयीकी सुस्पष्ट उक्तियोंके अनुरोधवश आचार्य धर्मकीर्तिके ग्रन्थोंका अवगाहन करने या न करने दोनों ही अवस्थाओंमें ब्राह्मिक सत्‌की अद्वितीय एकतासे अत्यन्त पृथक्तया अवभासित होनेवाले अब्राह्मिक विकल्पोंको तो मिथ्या या अपारमार्थिक माननेके अलावा कोई गति ही बच नहीं जाती. अतः लगता नहीं कि एतदर्थ आचार्य धर्मकीर्तिका प्रभाव महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके चिन्तनमें खोजा जाये. जहां संवाद खोजनेकी बात है तो वह अनुमोदनीय ही लगती है इस स्पष्टीकरणके साथ कि वाल्लभ वेदान्तमें जीवात्मा और अन्तःकरण के संघातमें घटकतया अन्तर्निहित नामात्मक शब्द एक सम्भाव्य अनुभूतिके रूपमें विद्यमान रहते हैं परन्तु रूप और/अथवा कर्म के इन्द्रियजन्य अवभासनमें वह सम्भाव्य अनुभूति बुद्धिमें सात्त्विक गुणके उद्रेकवश यथार्थतया प्रकट हो जाती है. अन्यथा केवल संस्कार या परोक्षानुभूति ही रह जाती है. बुद्धिगत राजस या तामस गुणोंके उद्रेक होनेपर वह नामात्मिका विकल्पानुभूति इन्द्रियगोचरतया

भासित होती होनेपर भी होती केवल बौद्धिक अवभासनरूपा ही.

मुझे इस विषयमें ऐसी तरहका याथार्थ्य बुद्धिमें अवभासित होता है. यह एक वास्तविकता है कि ब्रह्मसूत्रभाष्यमें जो यत् किञ्चित् बौद्ध मतके साथ वाल्लभ वेदान्त विचारविनिमयमें उतरा उसके बाद अत्यल्प चर्चा प्रस्थानरत्नाकरमें बौद्धोंके साथ वाल्लभ वेदान्तकी हुयी. यहां मेरे लघुभ्राता चिरंजीवी शरद् गोस्वामीका मैं हृदयसे आभार मानना चाहुंगा कि उन्होंने प्रत्यक्षप्रमाणपर संगोष्ठि आयोजित करके श्रीपारसनाथ द्विवेदीजी, श्रीअम्बिकादत्त शर्माजी तथा विदुषी मंगला चिंचोरेजी जैसे बौद्ध दर्शनके परिनिष्ठित विद्वानोंको आमंत्रित कर बरसोंसे इन दोनों मतोंके चले आ रहे मौनव्रतको तुड़वाया.

मुझे यह स्वीकार करनेमें तनिक भी संकोच नहीं होता कि इन तीनोंके बौद्ध दर्शनसम्बन्धी ज्ञानकी तुलनामें बौद्ध दर्शन या ग्रन्थों के बारेमें मेरी जानकारी तो केवल पल्लवग्राहि अध्ययनकी सी है. पर ''नभः पतन्ति आत्मसमं पतत्त्रिणः'' न्यायके अनुसार किसी भी अवस्थामें इन दोनों मतोंके बीच आपसमें एक-दूजेके साथ मौनपालनका व्रत तोड़ने और तोड़ते रहनेकेलिये ही यह संगोष्ठ्युत्तरलेखन प्रस्तुत करना मुझे आवश्यक लगता है. अतः एतदर्थ विदुषी मंगला चिंचोरेजी आदि सभीके सहयोगकेलिये उनके प्रति भी हार्दिक कृतज्ञताज्ञापनके साथ इस संगोष्ठ्युत्तरलेखनका यहां उपसंहार करता हुं.



# अध्यक्षस्थानीय समापन वक्तव्य

प्रो. वशिष्ठनारायण झा

नैयायिक लक्षण किसी बातको समझनेकेलिये बनाते हैं. और जब लक्षण नहीं चाहते हैं तब सम्मुग्धाकार ज्ञानसे सन्तुष्ट होना चाहते हैं. ये दोनोंमें फर्क है. मुझे लगता है कि लक्षणकी परम्परा जब तक इस देशमें जीवित है तब तक दार्शनिक परम्परामें जीव है. और जब यह परम्परा लुप्त हो जायगी तब शायद सम्मुग्धाकार ज्ञान ही रह जायगा. यही कारण है कि प्रस्थानरत्नाकरकार लक्षण देते हैं. बिना लक्षणके हम किसी वस्तुका स्वरूप हम नहीं जान सकते हैं. इसीलिये खण्डन हो चाहे मण्डन हो यह सब शास्त्रीय प्रक्रिया विषयको समझनेकेलिये होती है. और मुझको लगता है इस तरहके सेमिनार्स्का यही उद्देश्य होना चाहिये कि हम एक-दूसरेके विचारोंको अधिकसे अधिक समझें. इसीलिये हमारी परम्पराने एक-दूसरेके मतको समझनेकेलिये एक प्रारूप बनाया है. उस प्रारूपको सभीने अपनाया है. वह प्रारूप है : प्रमाण, प्रमेय, प्रमाता और प्रमिति. इन चार बिन्दुओंपर यदि सारी चर्चाएं केन्द्रित हो जाती हैं तो ''चतुर्षु अर्थतत्त्वं परिसमाप्यते''.

अब देखिये, प्रस्थानरत्नाकरमें भी वही बात है. उन्होंने भी प्रथम प्रमाणप्रकरण लिया है फिर प्रमेयप्रकरण लिया है.

कोई भी जब अपने दर्शनका ढांचा बनाता है तब उसके पीछे कुछ *प्रीसपोज़िशन्* होते हैं. मुझको लगता है कि कोई भी दार्शनिक परम्परा *प्रीसपोज़िशन्* रहित नहीं हो सकती है. और हम

किसी दर्शनको समझनेमें तभी विफल होते हैं जब हम उसकी प्राग्धारणाओंको लक्ष्यमें नहीं लेते हैं.

अत: यदि वाल्लभवेदान्तको हमें समझना है तो इस वेदान्तके *प्रीसपोज़िशन्स्* को समझना होगा. जैसे ''पुरुषएव इदं सर्वं यच्च भूतं यच्च भव्यम्'' इति ''भूत-भविष्यद्-भवद्व्यवहारदशायामपि सर्वस्य ब्रह्मात्मकत्वकथनेन च सर्वदा ब्रह्मैव प्रमेयम्''. यह सब कुछ ब्रह्म ही है, ईश्वर है, कृष्ण है. तो हमको यदि घटका प्रत्यक्ष होता है तब वह आंशिक प्रत्यक्ष इसलिये है क्योंकि घटप्रत्यक्षमें हमें कृष्ण दिखलाई नहीं देता है. तो अन्ततोगत्वा घटमें भी हमें कृष्णका दर्शन हो. इस माईक्में वृक्षमें... हमें कृष्णका दर्शन हो. तब वह दर्शन सम्पूर्ण दर्शन कहलायेगा. मुझे लगता है कि इस तरहसे यदि हम इन प्रस्थानोंको नहीं देखेंगे तब तक हम उनको समझ नहीं पायेंगे.

प्रमाणके बारेमें वात्स्यायनमें भी वही बात है. वहां भी प्रमाण भावप्रधान भी है और करणप्रधान भी है. जब भावव्युत्पत्ति है तब उसका अर्थ ज्ञान होता है. जब करणव्युत्पत्ति है तब ...

**गो. श्या. म. :** अतएव हमारे यहां 'कृष्ण' शब्दकी परिभाषामें यह कह दिया गया है कि '' 'कृषि:'='भू'वाचक: शब्दो 'ण:'=च निर्वृतिवाचक: तयो: ऐक्यं परं ब्रह्म 'कृष्ण:' इति अभिधीयते''. तो घटमें घटकी जो सत्ता है वह 'कृष्' है. और उससे जलपान करनेका जो मझा आ रहा है वह 'ण' है.

**वी. एन्.झा :** तो मेरा कहना यह है कि हमें सबसे पहले उन प्राग्धारणाओंको समझना चाहिये कि जिसके आधारपर वह दर्शन खड़ा है. दूसरे क्रममें हमें यह देखना चाहिये कि उन प्राग्धारणाओंका आधार क्या है. जैसे कि आपने शास्त्रके कुछ वचनोंको लिया और उसके आधारपर

कोई प्राग्धारणा बनाई. अब आपको उस प्राग्धारणाके अनुसार सारे प्राकार खड़े करने हैं. यह कार्य सभी दर्शन करते हैं. अब आप किसी दूसरे दर्शनको ले लें. उनकी प्राग्धारण तो वह नहीं है जो आपने अपने दर्शनमें सोची हैं. जैसे नैयायिकको ले लें. नैयायिकतो अनेकसे अनेककी उत्पत्ति मानता है. न्यायमें तो प्रारम्भमें ही अनेक है. अत: जब तक हम नैयायिककी इस सोचका अवगमन नहीं करते हैं तब तक हम न्यायदर्शनको नहीं समझ पायेंगे कि वह ऐसी बातें क्यों करता है.

समस्या कहां होती है कि नैयायिक तो वेदको भी प्रमाण मानता है जिसके आधारपर आप एक तत्त्वकी बात लाते हैं. नैयायिक अब क्या करेगा. वह कहता है कि वेद दो तरहका होता है. एक यथार्थकथनपरक और एक *मेटाफोरिकल्* लौकिक भाषाके बारेमें भी हमारा ऐसा ही अनुभव है. लौकिक भाषा भी दो तरहकी होती हैं. एक तो तथ्यका निरूपण करनेवाली होती है और दूसरी *मेटाफोरिकल्* होती है. अब वेदमें कौनसे वचन *मेटाफोरिकल्* हैं कौनसे वचन वर्णनात्मक हैं उनका पृथक्करण जब तक हम नहीं कर पायेंगे तब तक हम यह नहीं समझ पायेंगे कि नैयायिक वेदको प्रमाण मानते हुवे भी यह क्यों कहता है कि अनेकसे अनेककी उत्पत्ति हुयी है. तो वह क्या करता है ... ‘‘पुरोहितो यमराजा संवृत्तः’’. तो ये जितने *आइडेन्टिटि स्टेटमेन्ट्स्* हैं, एकत्वबोधक वाक्योंको अर्थवाद समझकर उसकी व्याख्या उस तरह करेंगे. इसमें आप आपत्ति नहीं कर सकते हैं. क्योंकि आप भी वही करते हैं. आप यदि कहते हैं कि वेदकी भाषा एक ही है, उसमें *मेटाफर* है ही नहीं तब तो आपका कहना सही हो सकता है. लेकिन आप तो यह नहीं कहते हैं. आप भी यह मानते हैं कि भाषा *मेटाफोरिकल्* भी होती है और वस्तुवर्णनात्मक भाषा भी होती है. तो जब तक इस *डायकोटॉमीको* आप स्वीकारते हैं तो यह छूट उनकेलिये भी है कि वो किसको

अर्थवाद समझें और किसको वर्णनात्मक.

अत: आपने सही कहा कि इन चर्चासत्रोमें हमें यह देखना चाहिये कि कौन क्या कह रहा है और वह कहनेके पीछे उसके *प्रीसपोजिशन्* क्या हैं.

**गो. श्या. म. :** आपकी बातमें सुर मिलाते हुवे मैं एक अपनी बात कहना चाहता हूं कि हम जब सन्ध्याके बाद ब्रह्मयज्ञ करते हैं तब उसमें केवल ब्रह्मसूत्रका ही पाठ नहीं करते हैं''प्रमाण-प्रमेय-संशय-प्रयोजन-दृष्टान्त-सिद्धान्त-अवयव-तर्क-निर्णय-वाद-जल्प-वितण्डा-हेत्वाभासच्छल-जाति-निग्रहस्थानानां तत्त्वज्ञानाद् नि:श्रेयसाधिगम:'' इन न्यायसूत्रोंका भी क्रमश: पाठ करते हैं. क्योंकि ब्रह्मका वह भी एक पहलु है ऐसा हम स्वीकारते हैं.

**वी. एन्. झा :** तो इन वचनोंके साथ हम इस चर्चासत्रका समापन करते हैं. अन्तमें, सर्वसम्मतिसे मैं यह विश्वासके साथ कह सकता हूं कि यह चर्चासत्र अपने उद्देश्यमें पूर्णत: सफल रहा है और इसी तरह चर्चासत्रकी यह शृंखला ईश्वरकी कृपासे आगे बढ़ती रहे.

.....+.....

## संगोष्ठ्युत्तरकृतज्ञताज्ञापन

**गो.श्या.म.**

प्रस्तुत प्रत्यक्षप्रमाणविषयक चर्चागोष्ठीके अन्तिम सत्रकी अध्यक्षता स्वीकार

कर अतीव उद्‌बोधक अध्यक्षवक्तव्य प्रदान कर इस चर्चागोष्ठीको सफल बनानेवाले श्रीवशिष्ठनारायण झा महोदयका हार्दिक आभार मानना औपचारिकताके केवल निर्वाहार्थ न हो कर अपने हृदयके भावोंको अनभिव्यक्त न रख पानेके असामर्थ्यवश भी है!

जबसे इस तरहकी चर्चागोष्ठीका आयोजन प्रारम्भ हुवा तभीसे श्रीमान् झा महोदयका सर्वविध सहयोग — किस विषयके हेतु किस विद्वान्‌को आमन्त्रित करना, स्वयं उनका भी सक्रिय एवं सोत्साह सम्मिलित होना, चर्चार्थ अपेक्षित स्थलका सुझाव और सुविधा जुटवा देना आदि — अनेक रूपोंमें मिलता रहा, इससे उऋण हो पाना तो शक्य ही नहीं!

प्रस्तुत अध्यक्षीय वक्तव्यके बाद किसी तरहका वक्तव्य प्रस्तुत करना विचारगोष्ठीकी मर्यादाके विपरीत न जाता हो तो एक बात अवश्य कहना चाहूंगा.

जैसाकि आदरणीय श्रीमान् झा महोदयका कहना है कि चर्चाके अन्तर्गत जिस वैचारिक प्रस्थानके साथ चर्चा चल रही हो उसके प्रीसपोज़िशन्स्‌को समझनेकी मनोवृत्ति न होनेपर भलीभांति चर्चा हो नहीं पाती. यह वस्तुतः सभीके लिये हृदयसे अंगीकरणीय सुझाव है. अतएव नैयायिकोंका प्रीसपोज़िशन्स् वाल्लभ वेदान्तिओंको अवश्य ही बुद्धिगत रखना चाहिये कि मीमांस्य विषयका लक्षण प्रतिवादी समझ पाये ऐसा प्रस्तुत कर के ही फिर प्रमाण या प्रमाणों को प्रस्तुत करना चाहिये. अन्यथा वादि-प्रतिवादी दोनोंके ही भीतर सम्मुग्धाकारवाली अवधारणाओंके बारेमें विवाद चलते रहनेसे किसी तरहका फलदायी विचार उभर नहीं पायेगा.

दूसरी बात कि जैसे वाल्लभ वेदान्त लौकिक व्यवहारमें भाषाके अन्तर्गत अभिधा और गौणी वृत्ति स्वीकारता है. वैसे ही सृष्टिके अनेक कारणभूत पदार्थोंसे अनेक कार्यभूत पदार्थोंकी उत्पत्तिकी सम्पुष्टिके हेतु न्यायमत वेदोंका प्रामाण्य स्वीकारनेके ही कारण उपनिषदोंमें जहां भी एकमेव अद्वितीय ब्रह्मसे सृष्टिकी उत्पत्तिका प्रतिपादन मिलता हो वहां गौणी वृत्तिद्वारा अभिप्रेत

तात्पर्यकी उट्टंकना करना चाहेगा. यह नैयायिकनीति हम वाल्लभोंको भी समझनी ही पड़ेगी यदि नैयायिकोंके साथ विचारविनिमय हम करना चाहते हों तो. यह निश्चय ही दोनोंके लिये उपकारक भी होगा ही.

न्याय-वैशेषिक मतके साथ जबभी वाल्लभ वेदान्तको चर्चामें उतरना हो तो श्रीमान् झा महोदयके इन अतिमहत्त्वपूर्ण सुझावोंको कदापि विस्मृत नहीं करना चाहिये.

किसी भी नैयायिक या वैशेषिक विचारकर्तासे जब हम यह अपेक्षा रखते हैं कि वह हमारी वाल्लभ वेदान्तकी सविशेष प्राग्धारणा क्या है वह समझनेका प्रयास करे. वे क्या हैं? वे हैं : श्रुति स्मृति सूत्र पुराण आदि शास्त्र केवल यथार्थप्रतिपादनपर शब्दराशी होनेके कारण वाल्लभ वेदान्तमें प्रमाण नहीं माने जाते हैं. अपितु प्रत्यक्ष अनुमान आदि लौकिक प्रमाणोंसे अवगत न होनेवाले प्रमेयके प्रतिपादनमें तत्पर शब्दराशी होनेके कारण ही प्रमाणतया मान्य किये गये हैं. अतः लौकिक प्रमाणोंसे विरुद्ध जाते अभिधावृत्तिसे प्रतिपादितार्थका लौकिक प्रमाणोंसे बाध ही सम्भव नहीं. अतएव गौणवृत्तिकी कल्पनाका वहां प्रसंग ही उपस्थित नहीं होता.

अब हमारी ऐसी प्राग्धारणाओंको नैयायिक-वैशेषिक विद्वान् समझनेका प्रयास करें यह मांग हम तभी प्रस्तुत कर सकते हैं जब न्याय-वैशेषिक मतकी प्राग्धारणाओंको हम भी समझनेका प्रयास करेंगे. अतः चर्चाकी समापनगोष्ठीमें इस बहुमूल्य सुझावका हम हृदयेन समादर करते हैं.

अवशिष्ट रही श्रीमान् झा महोदयके इस विधानकी बात कि मीमांस्य तत्त्वके सुपरिभाषित न होनेपर चर्चामें कितना भी कालक्षेप क्यों न किया जाये, बोध तो सम्मुग्धाकार ही होगा निश्चयाकारक नहीं. यह भी लौकिक विषयोंकी बाबतमें अतीव स्पष्ट तथा स्वीकार्य कथा होनेपर भी जैसे प्रत्यक्षमें नैयायिकोंने योगलक्षणा प्रत्यासत्ति भी एक स्वीकारी ही है. और इस योगलक्षणा प्रत्यासत्तिद्वारा प्रकट होता ज्ञान लौकिक संयोग समवाय तादात्म्य या स्वरूप आदि सम्बन्धोंके वश प्रकट होती बौद्धिक धारणाओंसे घिरी वैचारिक प्रक्रियामें

जैसे सम्मुग्धाकार ज्ञान ही प्रकट कर पायेगा. तद्वत् श्रुत्यादि शास्त्रोंके द्वारा प्रतिपाद्य विषयके बारेमें भी लौकिक धारणाओंसे घिरी वैचारिक प्रक्रियामें सम्मुग्धाकार ज्ञान ही प्रकट कर पायेगा. इसे तो स्वीकारना ही पड़ेगा. क्योंकि श्रुत्यादि शास्त्रोंका अभिप्रेतार्थ क्या हो सकता है वह वाक्यार्थमीमांसाद्वारा सुस्पष्टतया निर्धारित किया जा सकता है. पर लौकिक बुद्धिद्वारा अलौकिक प्रमेयके साक्षात्कारसे पूर्व वह सुनिर्धारित बोध भी सम्मुग्धाकारक ही होगा. किसी भी पदार्थकी परिभाषामें सौ-दोसौ अवच्छेदकता आदि लगा कर दिये गये लक्षण जैसे अनधीतन्याय बुद्धिमान पुरुषके भीतर सम्मुग्धाकार ज्ञान ही प्रकट कर पाते हैं, तद्वत् ही.

अतएव भारतीय उपनिषदों और यूनानी चिन्तक सुकरात की तर्जपर कभी न कभी यह भी स्वीकारना ही पड़ता है कि ''**यद् वाचा अनभ्युदितं येन वाग् अभ्युद्यते... यद् मनसा न मनुते येन आहुः मनो मतम्, तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यद् इदम् उपासते... यस्य अमतं मतं तस्य, मतं यस्य न वेद सः. अविज्ञातं विजानतां विज्ञातम् अविजानताम्**'' (केनोप.४-११). उपनिषद् अपनी बात यहां समाप्त कर देता तो बात सरल हो जाती परन्तु ऐसा विधान करनेके बाद उपनिषद् यह और कहते हैं कि ''**इह चेद् अवेदीद् अथ सत्यम् अस्ति, न चेद् इह अवेदीद् महती विनष्टिः! भूतेषु-भूतेषु विचित्य धीराः प्रेत्य अस्माद् लोकाद् अमृताः भवन्ति**'' (केनोप.१३). अतः उपनिषदेकशरण वाल्लभ वेदान्तीके पास उपनिषदोंके ऐसे विधानसे सहमत या असहमत होनेवाले सभी विचारकोंके भीतर ब्रह्मदर्शन करनेके अलावा और ऐसे मतभेदोंको भी भगवल्लीलाके सम्मुग्धाकारक भावके साथ देखनेके अलावा कोई मार्गान्तर ही शेष नहीं बचता!

परन्तु किसी भी स्थितिमें इन विचारगोष्ठियोंमें श्रीमान् झा महोदयके सोत्साह उपस्थित हो कर सर्वविध सहयोग प्रदान करनेके औदार्यको तो भगवत्कृपाका ही अनुभाव मान कर हम अपनी आत्यन्तिक कृतज्ञता ही प्रकट करना चाहेंगे. इति शम्.



॥ परिशिष्ट ॥

## चक्षुका चाक्षुषविषयदेशमें प्राप्यप्रकाशकारित्व

(एक वाल्लभ दृष्टिकोण)

''चक्षुर्यत्र न गच्छति'' श्रुतिरिति प्राह प्रमाणं परम्
श्रीकृष्णः स्वयमेत्य द्वापरयुगे चक्षुःप्रकाश्योऽभवत्।
प्राप्याप्राप्य विकाशकत्वविषये वादस्तु यश्चाक्षिणि
मच्चक्षुर्हि वृणातु तत्र स हरिः सन्देहहारी परः॥

उपक्रम :

इन्द्रियोंके बारेमें, नामतः चक्षु और श्रोत्र के बारेमें, विभिन्न चिन्तनोंमें पर्याप्त मतभेद दृष्टिगोचर होता है कि ये इन्द्रियां विषयदेशमें पहुंच कर अपने विषयोंको प्रकाशित करती हैं या विषयदेशमें पहुंचे बिना ही.

'प्राप्य-प्रकाशकारित्व' पदावलीमें 'प्राप्य' पद '''आप्लृ'=व्याप्तौ'' स्वादिगणपठित धातुके साथ 'प्र'उपसर्गके साथ निष्पन्न होनेसे 'ल्यप्'प्रत्ययान्त प्रयोग है. तदनुसार प्राप्यप्रकाशकारिताको स्वीकारनेपर चक्षुरादिद्वारा प्रकाश्य विषयके देश-कालमें इन इन्द्रियोंका विद्यमान होना अपरिहार्य हो जाता है. विषय और इन्द्रिय के देश और काल में, परन्तु, मात्र सामानाधिकरण्यकी स्वीकृति जितनी छोटी सी कथा इस चर्चामें प्रमुख विवादास्पद मुद्दा नहीं है. क्योंकि उनके बीच परस्पर संयोगरूपा या अन्यादृशी किसी प्रत्यासत्तिके अभावमें ये इन्द्रियां समानदेशकालवर्ती होनेपर भी विषयप्रकाशनमें सक्षम नहीं हो पाती.

यह प्राप्यप्रकाशकारिताकी चर्चा ऐसा लगता है कि न्यायसूत्रकार

गौतम ऋषिने ही इदम्प्रथमतया छेड़ी होगी. बादमें बाह्य चिन्तक बौद्ध-जैनोंके द्वारा इसके प्रत्याख्यानवश यह चर्चा और अधिक जोरशोरसे बढ़ती चली गयी.[१] अतएव *श्लोकवार्तिक*कार श्रीकुमारिल भट्ट भी कहते हैं **"सम्बद्धं वर्तमानं च गृह्यते चक्षुरादिना सामान्यं वा विशेषो वा ग्राह्यं नातोऽत्र कल्प्यते"** (श्लो.वा.प्र.सू.८४).

अतः विषय और इन्द्रिय के बीच दो द्रव्योंकी तरह संयोगरूपा प्रत्यासत्ति स्वीकारनी, अथवा वर्णाकृति और दर्पणादि उपाधि की तरह बिम्बप्रतिबिम्बभावरूपा प्रत्यासत्ति स्वीकारनी, अथवा संस्कार और स्मृति की तरह उद्दीपक-उद्दीप्यभावरूपा प्रत्यासत्ति स्वीकारनी, अथवा त्वचा-नासिकादि इन्द्रिय और गन्धस्पर्शादि की तरह ग्राह्य-ग्राहकभावरूपा प्रत्यासत्ति, अथवा घट तथा प्रदीपादि की तरह प्रकाश्य-प्रकाशकभावरूपा अथवा आत्मचेतना और अहंकार की तरह अधिष्ठान-आरोपरूपा इतरेतराध्यासरूपा प्रत्यासक्ति स्वीकारनी? ये सभी मौलिक मुद्दे हैं जो एतद्विषयक विवादको पर्याप्त जटिल बना देते हैं.

साथ हि साथ इस चर्चामें एक दूसरा गम्भीर मुद्दा यह भी उलझा हुवा है कि इन्द्रियोंका संयोग धर्मिभूत विषयके साथ आवश्यक मानना या उस विषयके धर्मभूत जात्याकृति-गुण-क्रिया आदिके साथ भी. क्या इसे संयोग या तत्परम्पराप्रयुक्त बाह्य सम्बन्ध द्वारा शक्य मानना अथवा अन्य ही कोई आभ्यन्तर सम्बन्ध द्वारा शक्य मानना? अर्थात् धर्मी या धर्म के बीच क्या कोई एक ही वास्तविक होता है और अन्य या तो उस अनुभूत वस्तुभूतका ऐन्द्रियक या मानसिक संघात या संयोजन अथवा व्यवहारानुगुण हमारी केवल कल्पना होती है? या फिर दोनों ही वस्तुभूत होते हैं?

<u>पूर्वयौक्तिक कोटिक्रम</u> :

*मानमेयरहस्यश्लोकवार्तिक*कार श्रीयुत लक्ष्मीपुरं श्रीनिवासाचार्यने अपने

इस ग्रन्थरत्नमें इस विवादका संकलन सविस्तर किया है. वे कहते हैं —

> ''अप्राप्यकारिणी श्रोत्रचक्षुषी इति सौगताः।
> चक्षुर्मात्रं विदुर् जैनाः. सर्वे अन्ये प्राप्तिवादिनः॥
> एवम् इन्द्रियवृत्तान्ते विकल्पो अत्र निरूपितः।''
>
> (मा.मे.र.श्लो.वा.२६।९)

यह काश्मीरवैभाषिक मतके आचार्य वसुबन्धुके स्वोपज्ञभाष्योपेत *अभिधर्मकोश* में उपलब्ध होते प्रस्तुत वचनके आधारपर भी स्फुट होता ही है —

> '' 'चक्षु श्रोत्र और मन अप्राप्त अर्थके प्रकाशक होते हैं. जबकि अन्य तीन घ्राणेन्द्रिय रसनेन्द्रिय और त्वगिन्द्रिय प्राप्त वस्तुओंकी प्रकाशिका होती हैं' अब यदि चक्षुको अप्राप्त विषयका प्रकाशक माना जाये तो दूरवर्ती तथा किसी व्यवधानकी ओटमें रही भी सभी अप्राप्त वस्तुओंका प्रकाशन चक्षुद्वारा हो जाना चाहिये. इस आपत्तिके निराकरणतया यह कहा जा सकता है कि लोहचुम्बक अप्राप्त लोहधातुका आकर्षक होनेपर भी सभी लोहधातुओंको तो अपनी ओर आकृष्ट नहीं कर लेता.
>
> और वैसे तो प्राप्त विषयोंके प्रकाशनका नियम स्वीकार कर चलें तब भी ऐसी आपत्ति तो उठायी ही जा सकती है कि सभी प्राप्त विषयोंका प्रकाशन कहां होता है? उदाहरणतया नेत्रगत अञ्जन या शलाका आदि कहां नयनगोचर होते हैं?
>
> अतः जैसे घ्राण आदि इन्द्रियां प्राप्त वस्तुओंका प्रकाशन करती होनेपर भी, उनके साथ रहती सभी गन्ध आदिकी

प्रकाशिका नहीं हो पाती, इसी तरह चक्षु भी अप्राप्त वस्तुकी प्रकाशिका होनेपर भी सभी अप्राप्त वस्तुओंकी प्रकाशिका न होती हो तो क्या आपत्ति है!''[२]

इस उत्तरप्रत्युत्तरमें प्रतिज्ञात अर्थकी प्रक्रिया या उपपत्ति देनेके बजाय केवल प्रतिबन्दि उत्तर द्वारा आक्षेपनिरसनकी मनोवृत्ति झलकती है. फिरभी बाह्य वस्तुओंको द्रव्य न मान कर रूपगुणकर्मोंका क्षणिक संघात मानना, अथवा उन्हें प्रत्यक्षग्राह्य न मान कर अनुमेय मानना, या उनका आन्तरिक ज्ञाप्तिसे पृथक् अस्तित्व ही न स्वीकारना, अथवा उन्हें सद्-असत्-सदसद्-उभयविलक्षण यों चारों कोटिओंसे विलक्षण संवृतिसन्मात्र मानना यों वैभाषिक सौत्रान्तिक या योगाचार अथवा माध्यमिक किसी भी दृष्टिकोणसे देखा जाये तो प्राप्य वस्तुके ही सिद्ध न होनेसे चक्षु श्रोत्र या मन की प्राप्यप्रकाशकारिता न होना बौद्ध सिद्धान्तसे सुसंगत कथा तो है ही. फिरभी बाह्यद्रव्यास्तित्ववादी नैयायिक-वैशेषिक-भाट्ट-प्राभाकरोंने इस विवादमें चक्षुकी प्राप्यप्रकाशकारिताकी उपपत्ति खोजते हुवे कुछ विशेष प्रक्रियाका भी प्रतिपादन किया है. वह ऐसे कि जो इन्द्रिय जिस द्रव्यसे निर्मित होती वह उस द्रव्यकी या उसके विशेषगुणकी ग्राहिका बन पाती है. ऐसी प्रक्रियाके ऊहके साथ उसकी उपपत्तिके कुछ हेतु भी दिये गये हैं यथा : (क)चक्षुका बाह्येन्द्रिय होना, (ख)प्रदीपप्रभाकी तरह व्यवहितार्थका अप्रकाशक होना; तथा, (ग)चक्षु इन्द्रियका तैजस होना.

यह जैसा कि [१]नैयायिक [२]वैशेषिक [३]भाट्ट एवं [४]प्राभाकरों द्वारा भी कहा गया है तदनुसार उसपर दृष्टिपात कर लेना चाहिये —

**[१]''चक्षु और श्रोत्र अपने विषयोंको पा लेनेके बाद उपलब्धिके हेतु बनते हैं, जनक होनेके साथ स्वविषयोंकी अप्राप्तिमें उपलब्धिके हेतु न बन पानेके कारण. कुम्भकार और मृत्तिका**

की तरह.''

[2]''चक्षु प्राप्त अर्थकी प्रकाशिका होती है, व्यवहित अर्थकी अप्रकाशिका होनेसे प्रदीपकी तरह.''—''चक्षु तैजस होती है, परकीय स्पर्शकी व्यञ्जिका न होनेपर भी परकीय रूपकी व्यञ्जिका होनेसे. प्रदीपकी तरह. अथवा प्रभाकी तरह सोचनेपर स्पर्शके साथ 'परकीय' विशेषणके बिना भी काम चल सकता है.''

[3]''बुद्धि इन्द्रियाधीन हो कर जब कोई ज्ञान उत्पन्न करती है तब उसे 'प्रत्यक्ष' कहा जाता है. इस प्रक्रियाकी उपपत्तिके हेतु जो या जैसा प्रमाणफलभाव विचारा जाय उससे कोई अन्तर नहीं पड़ता, हर सूरतमें विद्यमान वस्तुका ही उपलम्भ होता होनेसे. उदाहरणतया चाहे इन्द्रियोंको प्रमाण मान कर उनकी अर्थके साथ संगति मानी जाय, अथवा मनकी इन्द्रियोंके साथ संगतिको स्वीकारी जाय, अथवा केवल आत्मा ही से सब कुछ होता हुवा मान लिया जाय, सर्वथा ज्ञानको फल एवं किसी तरहके व्यापारको प्रमाणतया मानना ही पड़ता है. क्योंकि व्यापारके अभावमें फलरूप ज्ञान उत्पन्न नहीं होता. इन्द्रियोंके साथ सर्वात्मना ग्राह्यार्थका सम्बन्ध तो जुड़ता नहीं है जिससे कि प्राप्यकारी माननेके कारण सर्वार्थबोध क्यों नही होता ऐसा प्रश्न या आक्षेप उठाया जा सकता है. इन्द्रियोंका केवल प्राप्तिरूप सम्बन्ध ही थोड़े स्वीकारा गया है जो ऐसी बात कही जा सके! अन्यथा प्रमाका करण इन्द्रिय होती हैं ऐसा कहने मात्रसे त्वगिन्द्रियसे रूपका ज्ञान भी हो जाना चाहिये था, क्योंकि त्वगिन्द्रियको 'करण' तो माना न. जैसे प्रमाणताकी निष्पत्ति इन्द्रिय और ग्राह्यार्थ की आपसी योग्यतापर निर्भर होती है. इसी तरह प्रमाणफलके बारेमें योग्यता आदि हेतु तो स्वीकारने ही पड़ेंगे. संयोग वैसे उभयनिष्ठ होता है फिरभी उसका अन्यतराश्रित

व्यपदेश तो वाग्व्यवहारसिद्ध ही है.''

४''यहां एक आशंका होती है कि जो वस्तु दूरदेशमें अवस्थित हो उसकी दूरी ऐसी स्थितिमें प्रतीत होनी नहीं चाहिये क्योंकि जब चक्षुकिरणें वस्तुदेशमें पहुंच ही गयी हों तो दूरी कहां रह जायेगी? जैसे त्वगिन्द्रिय जब विषयदेशमें पहुंच कर वस्तुका अनुभव प्राप्त करती है, तब वह वस्तु दूरवर्तितया अनुभूत नहीं होनी चाहिये.

इसी तरह सभी संयोग गमनक्रियावश सम्पन्न होते हैं और यह तो समीपतम समीपतर समीप दूर दूरतर और दूरतम के पूर्वापरक्रमके अनुसार ही शक्य होता है. अतः समीप और दूर अवस्थित दो पदार्थोंका एककालमें ग्रहण शक्य नहीं रह पायेगा. इसके समाधानतया यह कहा जा सकता है कि द्रष्टाके कर्मादृष्टवश भोगायतनरूप शरीरकी अपेक्षासे विषयोंकी अनुभूतिरूप जैसा भोग नियत हो तदनुसार दूरदेश अन्तराल और समीप आदि अनेक विषयोंकी एककालिक अनुभूति शक्य है. जहां तक क्रमानुसारिताके परिहारपूर्वक एककालमें होती अनुभूतिका प्रश्न है तो वहां कुछ बातें ज्ञातव्य हैं.

यहां किसी मतके अनुसार बाह्य प्रकाशकिरणें जो सभी बाह्य विषयोंको एक साथ घेरे रहती हैं, उनके साथ चाक्षुष किरणें एकीभूत हो कर एककालमें सभी समीप-दूरवर्ती विषयोंका प्रकाशन कर पाती हैं. ऐसा, परन्तु, होनेपर तो अतिदूरवर्ती व्यवहित विषयोंका भी प्रकाशन शक्य हो जाना चाहिये था.

अतः पूर्वोक्त समाधान कुछ मतोंको अग्राह्य लगता है. परन्तु नयनकिरणोंकी अतिद्रुतगामिताके कारण पूर्वापरक्रम गृहीत नहीं हो पाता ऐसी अन्य कुछ मतोंकी धारणा है.

इसे भी अन्य चिन्तक संनिकृष्ट वस्तुओंके ग्रहणमें शक्य

माननेपर भी हजारों योजनकी दूरीपर अवस्थित विषयोंके बारेमें शक्य नहीं मानते हैं.

इन सारी बातोंके समाधानतया हम तो यही कहना चाहेंगे कि नयनकिरणोंसे एकीभूत बाह्य प्रकाशकी किरणें द्रष्टाके कर्मादृष्टवशात् जो दर्शन शक्य हो उसीका प्रकाशन करती हैं, अन्योंका नहीं''[३].

इस तरह हमने देखा कि नैयायिक वैशेषिक भाट्ट तथा प्राभाकरों ने चक्षुर्ग्राह्य वस्तुका प्रकाशन विषयदेशमें चक्षुकी प्राप्तिके पूर्वक जो निर्धारित किया उसकी प्रक्रिया तथा उपपत्ति भी समझानेका भरसक प्रयास किया ही है.

आर्हत दर्शनके अनुसार, परन्तु, न्याय-वैशेषिकादिके मतोंका नैगम अर्थात्, प्रस्तुत विचार्यविषय बाह्यार्थके सन्दर्भमें कहना हो तो, '**स्याद् अस्ति**'' नयमें अन्तर्भाव स्वीकारा गया है[४]. अतः बाह्यार्थके केवल अस्तित्वकी धारणाका अवलम्बन करनेवाले नयको दुर्नय माना जाता होनेसे तन्मूलक धारणाओंके साथ आर्हतोंका सहमत न हो पाना असहज नहीं माना जा सकता. अतः *न्यायकुमुदचन्द्रोदय*कार श्रीप्रभाचन्द इन युक्तियोंकी जो समीक्षा करते हैं उनका सारानुवाद भी यहां प्रस्तुत करना चाहेंगे :

[१]''यह 'बाह्येन्द्रिय' किसे कहा जा रहा है? क्या बाह्यार्थके ग्रहणार्थ जो अभिमुख हो उसे अथवा बाह्यदेशमें जो अवस्थित हो उसे?... यदि प्रथम कल्प स्वीकारते हैं तो मनको भी बाह्येन्द्रिय मानना पड़ेगा; क्योंकि वह भी अप्राप्तकारी होनेपर भी बाह्यार्थके ग्रहणार्थ अभिमुख तो होता ही है. दूसरे कल्पको स्वीकारनेपर यह जिज्ञासितव्य हो जाता है कि नयनगोलक या नेत्ररश्मि मेंसे किसे बाह्य देशमें अवस्थित मानना?

नयनरश्मिओंको बहिर्देशमें अवस्थित माननेपर क्या उन्हें बहिर्देशमें आश्रित मानना या बहिर्देशमें केवल प्रकाशनक्रियामें प्रवृत्त मानना ? नयनरश्मिओंको बाह्य देशमें आश्रित तो स्वयं पूर्वपक्षीने भी माना नहीं है. अतः अपसिद्धान्त हो जाता है. दूसरे कल्प अर्थात् बहिर्देशमें प्रकाशनक्रियामें प्रवृत्त मानना इसलिये ग्राह्य नहीं लगता क्योंकि स्वयं इस तरहकी नयनरश्मिओंका अस्तित्व ही सन्दिग्ध है. अतः उन रश्मिओंका विषयप्रकाशनार्थ बहिर्देशमें प्रवृत्त होना भी स्वयं असिद्ध हेतु बन जाता है. नयनगोलकोंका तो बहिर्देशमें अवस्थान प्रत्यक्षबाधित ही है. बाह्यार्थके देशसे असम्बद्ध, क्योंकि, शरीरप्रदेशमें ही नयनगोलक प्रत्यक्षतया प्रतीत होते हैं...

[२]इसके अलावा चक्षु अपने गोलक होनेके स्वभावमें या रश्मि होनेके रूपमें यहां धर्मित्वेन अभिप्रेत है ? गोलक होनेके स्वभाववश स्वीकारा जाये तो वह प्रत्यक्षसे विरुद्ध ही है. प्रत्यक्ष प्रतीतिके बलपर चक्षु बाह्यार्थदेशसे असम्बद्ध शरीरके प्रदेशमें ही उपलब्ध होती होनेसे. अन्यथा चाक्षुष प्रत्यक्षके कालमें पलकोंके भीतर नयनगोलक गायब हो जाने चाहिये थे. यदि रश्मीरूपतया विवक्षित हो तो रश्मीरूप तो धर्मी ही सिद्ध नहीं; क्योंकि, रश्मीरूप चक्षु किसी भी प्रमाणसे प्रसिद्ध नहीं होती. क्योंकि नयनरश्मिओंके साधक प्रमाण प्रत्यक्ष या अनुमान तो हो सकते नहीं. प्रत्यक्ष तो हो ही नहीं सकता क्योंकि ऐसी नयनरश्मि कहीं बाह्यार्थतया प्रतीत होती नहीं. यदि ऐसी रश्मि प्रत्यक्षतः प्रतीत होती हो तो फिर विवादका कोई विषय भी नहीं रह जाना चाहिये था. नीला रंग नीले रंगके रूपमें दिखलायी देता हो तब किसे विप्रतिपत्ति हो सकती है ?

[३]प्रत्यक्षानुभूति इन्द्रियार्थके संनिकर्षसे जन्य मानी गयी है और बाह्यार्थदेशमें विद्यमान नयनरश्मिओंके साथ दूसरी इन्द्रियोंका

संनिकर्ष तो हो नहीं सकता है कि जिससे वहां उन रश्मिओंका प्रत्यक्ष पैदा हो पाये. अतः अन्ततः अनवस्थादोष भी यहां आ पड़ेगा. प्रत्यक्षदर्शनके अभावमें अनुमानद्वारा भी अतएव इन रश्मिओंकी सिद्धि शक्य नहीं... एतावता रश्मिओंकी सत्ता सिद्ध करनेको जो अनुमान प्रस्तुत किया गया कि 'चक्षु रश्मिवाली होती हैं तैजस होनेके कारण' उसका भी निरसन हो जाता है... क्योंकि यह रश्मिवत्ता गोलकरूप चक्षुकी अभिप्रेत है या तद्व्यतिरिक्त किसी वस्तुकी ? चक्षुर्गोलकसे व्यतिरिक्त किसी वस्तुका रश्मियुक्त होना तो न केवल असिद्ध ही है प्रत्युत ऐसा कहनेसे अपसिद्धान्तका प्रसंग भी आ पड़ता है. गोलकरूप चक्षुको रश्मियुक्त सिद्ध करना हो तो पक्ष ही प्रत्यक्षबाधित हो जाता है क्योंकि नयनगोलकोंमें चमकीली प्रभा कोई दिखलायी नहीं देती.

४अब उन रश्मिओंको अदृश्य मान कर चलें तो अनुद्भूतरूपस्पर्शवती होनेके कारण प्रत्यक्षबाधके प्रसंगसे बचा जा सकता था परन्तु ऐसी रश्मि तब रूपप्रकाशक कैसे सिद्ध हो पायेंगी? क्योंकि चक्षु रूपप्रकाशक हो नहीं सकती अनुद्भूतरूपवाली होनेके कारण जलसे संयुक्त अनलकी तरह. ऐसा कोई भी तेजोद्रव्य जिसमें न तो उद्भूत रूप हो और न उद्भूत स्पर्श हो कहीं दिखलायी नहीं देता... बिल्ली आदि जानवरोंकी आंखोंमें प्रत्यक्षतः रश्मियां प्रतीत होती हैं अतः कोई विरोध नहीं, ऐसा कहना हो तो कहो परन्तु जिन जानवरोंकी आंखोंमें रश्मियां दिखलायी न देती हों उनमें रश्मियां कैसे मानी जा सकती है?...

५इसके अलावा जो रश्मियुक्त पदार्थ होते हैं उन्हें बाह्यार्थके प्रकाशक होनेमें बाह्यालोककी अपेक्षा नहीं होती जैसे प्रदीपको... अतः जो हेतु एतदर्थ दिया गया कि चक्षु तैजस होनेके कारण रश्मियुक्त होती हैं वह भी सिद्ध नहीं हो पाता...

अनुमानतः भी यह बाधित लगता है— जैसे कि चक्षु तैजस नहीं होती चमकीले रूप और स्पर्श से रहित होनेके कारण. जो इस तरह चमकीले रूप और स्पर्श से रहित होते हैं वे तैजस नहीं होते जैसे मृत्पिण्डादि...

[६]चक्षुके द्वारा अन्धकार भी गृहीत होता है अतः उसे तैजस माना नहीं जा सकता. आलोकसे अन्धकार गृहीत नहीं हो पाता ठीक वैसे ही. अतः तमःप्रकाशक होनेके कारण चक्षुको तैजस् नहीं माना जा सकता...

[७]चक्षुको प्राप्यकारी माननेपर क्या विषय चक्षुके देश तक आता है या चक्षु विषयके देश पर्यन्त जाती है? प्रथम कल्प तो प्रत्यक्षसे बाधित है... द्वितीय कल्पमें भी प्रत्यक्षविरोध दिखलायी देता है क्योंकि प्रत्यक्षतया विषयके प्रति चक्षुका गमन सिद्ध नहीं होता. यहां विरोधी अनुमान भी दिया जा सकता है कि चक्षु स्वयं जा कर बाह्यार्थके साथ सम्बद्ध नहीं होती, इन्द्रिय होनेके कारण त्वचाकी तरह ही.

[८]अतः दृष्टरीतिका अतिक्रमण करके चक्षुके साथ जुड़ी किसी वस्तुका विषयके साथ सम्बन्ध माननेके बजाय प्रतीतिके बलपर विषयसे असम्बद्ध चक्षु ही विषयकी प्रकाशक होती है ऐसे स्वीकारमें क्या आपत्ति है? व्यर्थ ही प्रतीतिका अपलाप करनेसे लाभ क्या!...

[९]विषयदेशमें जा कर चक्षु अर्थको द्योतित करती हो तो... कांच मेघ पारदर्शी वस्त्र स्वच्छ जल स्फटिक आदिके द्वारा व्यवहित वस्तुओंका या तो उपलम्भ नहीं होना चाहिये अथवा इन व्यवधानोंके बावजूद चक्षु उन व्यवहित वस्तुओंतक जाती हो तो व्यवधानरूप पदार्थोंका भान नहीं होना चाहिये, क्योंकि चक्षु वहांसे आगे पहुंच गयी होती है. इन कांच आदि अवयविओंके द्वारा प्रतिबन्ध क्यों नहीं होता? यदि इनके आरपार जानेके कारण चक्षुकी रश्मियां अर्थदेश तक जाती

हों तो कमसे कम कांच आदिसे व्यवहितार्थकी उपलब्धिके समय तो व्यवधायक कांच आदि अनुपलम्भ अवश्य ही होना चाहिये...

[१०]इससे यह सिद्ध हुवा कि कमलके शतपत्रोंके वेधमें जैसे क्रमिकता अनुभूत नहीं होती उसी तरह समीपस्थ वृक्षकी शाखा और दूरस्थ चन्द्रमा के अनुभवमें भी वह दुर्लक्ष्य हो जाती है, यह समाधान भी निरस्त हो जाता है...

[११]चक्षुको प्राप्यकारी माननेपर चक्षुके विषयके बारेमें संशय या विपर्यास तो होने ही नहीं चाहियें, क्योंकि चक्षुसे गृह्यमाण वस्तुके सामान्य धर्मोंकी तरह विशेष धर्म भी दूर नहीं रह जाते होनेसे उनका संनिकृष्ट वस्तुकी तरह ग्रहण हो जाना चाहिये... संनिकृष्ट होनेपर भी चक्षुके द्वारा सामान्य ही गृहीत होता है विशेष नहीं ऐसा तो कहा नहीं जा सकता''[५].

जैनोंके सप्तभंगिमोपेत सिद्धान्तमें शांकरोंका अन्तर्भाव, प्रस्तुत विचार्यविषय बाह्यार्थके सन्दर्भमें सोचना हो तो, **स्याद् नास्ति**'' रूप संग्रहनयमें आर्हतोंद्वारा स्वीकारा गया है. इससे अलग हट कर बौद्धोंका अन्तर्भाव ऋजुसूत्राकूत, अर्थात् प्रस्तुत बाह्यार्थके सन्दर्भमें सोचना हो तो, ''**स्याद् अवक्तव्यम्**'' नयमें स्वीकारा गया है[६]. यह यद्यपि अन्तिम माध्यमिकोंके मतके साथ संगत कथा नहीं लगती है. फिरभी योगाचार मतकी दृष्टिसे बौद्धोंका अन्तर्भाव ''**स्याद् नास्ति**'' कल्पके अन्तर्गत अधिक सुसंगत लगता है. वैसे ''**स्याद् अवक्तव्यम्**'' कल्पको कोटित्रयविनिर्मुक्त माननेके बजाय चतुष्कोटिविनिर्मुक्त मान कर चला जाये तो उसमें माध्यमिक बौद्धोंका अन्तर्भाव भी शक्य हो जायेगा. शांकर वेदान्तमें मिथ्यात्व वैसे तो ''**सद्भिन्नत्वे सति असद्भिन्नत्वे सति सदसद्भिन्नत्वम्**'' ( अद्वै.सि.मिथ्या.निरु.प्रक. ) कोटित्रयविनिर्मोकरूप ही माना गया है. फिरभी शांकर वेदान्तका भी अन्तर्भाव चतुर्थ ''**स्याद् अवक्तव्यम्**'' कल्पमें ही अधिक युक्ततर माना जा सकता है. क्योंकि

ब्रह्मज्ञानजन्य बाधसे पहले बाह्यार्थग्राही प्रत्यक्षका व्यावहारिक प्रामाण्य माध्यमिक बौद्धोंकी ही तरह शांकर वेदान्तको अभीष्ट है परन्तु बाधज्ञानके बाद तो स्वयं *विवरणप्रमेयसंग्रह* कार भी शून्यताके बारेमें किसी तरहकी विप्रतिपत्ति नहीं देखते हैं : "**बाधप्रतियोगित्वसिद्धये तत्प्रतीतिकाले सदसद्वैलक्षण्यांगीकारात्. बाधाद् ऊर्ध्वन्तु भवत्येव शून्यत्वं, विनष्टस्य शून्यतायां कस्यापि अविवादाद्**" (विव.प्रमे.सं.१।७५/डी) अतएव हम देख सकते हैं कि न केवल चक्षु और श्रोत्र इन्द्रियोंका प्रत्युत अन्तःकरणवृत्तिका भी बाह्य विषयदेशमें गमनपूर्वक व्यावहारिक प्राप्यकारित्व शांकर वेदान्तमें प्रतिपादित किया गया है. एतावता बाह्यार्थकी परमार्थदृष्ट्या शून्यता तथा व्यवहारदृष्ट्या संवृतिसत्योपम व्यावहारिकसत्ता या तदपरपर्यायरूप मिथ्यात्व भी अंगीकृत है. तदनुसार शांकर वेदान्तमें अविद्याकल्पित बाह्यार्थदेशमें आविद्यक बाह्यार्थाकाराकारिताको सम्पन्न करने नेत्रवृत्ति तथा अन्तःकरणवृत्ति दोनोंको प्राप्यप्रकाशकारी माना गया है. यह सुतरां ध्यातव्य है कि शांकर वेदान्ताभिमत प्रक्रियामें यहां चमत्कारपूर्ण वैलक्षण्य है. और अतएव बौद्ध मताभिप्रेत प्रक्रियासे यह सर्वथा विपरीत ही सिद्ध होती है. एतदर्थ विवरणप्रमेयसंग्रह तथा वेदान्तपरिभाषा के ये अंश अवलोकनीय हैं—

**"सर्वगत चिदात्माको आवृत कर के अवस्थित भावरूपा अविद्या ही जगत्के विविध आकारोंमें परिणत होती है. वहां शरीरके भीतर स्थित 'अन्तःकरणा'ख्य अविद्याका विवर्त धर्माधर्मसे प्रेरित हो कर नेत्रादिके द्वारा बाहर निकल कर यथोचित घट आदि विषयोंमें व्याप्त हो जानेपर घट आदि आकारोंमें आकारित हो जाता है. जैसे लोकमें तलावमें भरा हुवा जल उसकी भींतमें रहे छिद्रोंमेंसे बाहर बह कर नालिओंमें बहता हुवा क्यारिओं तक पहुंच कर उनमें भर जाता है. वे क्यारियां चतुष्कोण हों तो चतुष्कोण, त्रिकोण हों तो त्रिकोण; और वर्तुल हों तो वर्तुल आकार भी जल ग्रहण**

कर लेता है. यह तथ्य है कि बिलकुल तलावके जलकी ही तरह अन्तःकरण धीमे-धीमे नहीं बहता. वह ऐसी तरह नहीं बहता कि अतिदूरवर्ती चन्द्र नक्षत्र ध्रुव आदि तक पहुंच ही न पाये! वह तो सूर्यकी किरणोंकी तरह तैजस होनेके कारण शीघ्र ही दीर्घप्रभाके आकारमें परिणत हो जाता है. अतएव किरणोंकी ही तरह सहसा संकुचित भी हो पाता है. सावयव होनेके कारण अन्तःकरण दूधकी तरह अन्यथाभावापन्न भी अर्थात् परिणत हो पाता है. इस परिणतिके वश अन्तःकरण देहके भीतर और घट आदि विषयमें भी भलीभांति व्याप्त हो कर देह, घट; और, उन दोनोंके बीचमें रहे अन्तरालमें भी अविच्छिन्न दण्डायमान हो कर अवस्थित हो जाता है. यहां देहावच्छिन्न अन्तःकरणके भागको 'अहंकारा'ख्य 'कर्ता' कहा जाता है. देह और विषय के बीच दण्डायमान अन्तःकरणके भागको 'वृत्तिज्ञान'भिधा 'क्रिया' कहा जाता है. इसी तरह विषयके व्यापक अन्तःकरणके भागको बाह्यार्थके ज्ञानका कर्म(=विषय) बनानेवाला 'अभिव्यक्तियोग्य' कहा जाता है. इस तरह तीन भागोंवाले अन्तःकरणके अतिशय स्वच्छ होनेके कारण उसमें चैतन्य अभिव्यक्त हो पाता है. यह अभिव्यक्त चैतन्य एक होनेपर भी अपने अभिव्यञ्जक अन्तःकरणरूपी उपाधिके भेदवश तीन तरह निरूपित होता है : कर्तावाले भागमें घिरा चिदंश प्रमाता, क्रियावाले भागमें घिरा चिदंश प्रमाण, विषयगत योग्यताधायक भागमें घिरा चिदंश प्रमिति. यों प्रमाता, प्रमाण और प्रमिति में कोई सांकर्य नहीं हो पाता.''

''ज्ञानेन्द्रियां—घ्राण रसना चक्षु श्रोत्र और त्वचा यों—पञ्चसंख्याक होती हैं. ये सारी अपने-अपने विषयोंसे संयुक्त हो कर ही प्रत्यक्षज्ञान उत्पन्न करती हैं. इनमें घ्राण रसना और त्वचा इन्द्रियां अपने-अपने स्थानोंपर ही रहती

हुयी गन्ध रस स्पर्श के उपलम्भ उत्पन्न कर पाती हैं. जबकि चक्षु और श्रोत्र तो स्वतएव विषयदेश पर्यन्त जा कर अपने-अपने विषयोंको गृहीत करते हैं. श्रवणेन्द्रिय भी चक्षुकी ही तरह परिच्छिन्न होनेके कारण भेरी आदिके देश तक पहुंच कर उसके शब्द सुन लेती है''[७].

इस तरह हम देख सकते हैं कि शांकर वेदान्त न केवल चक्षुकी अपितु श्रोत्र और अन्तःकरण, जिसे बौद्ध दर्शनमें 'मन' कहा गया है, यों तीनोंको ही प्राप्यप्रकाशकारी मानता है. वह भी बाह्यार्थकी कल्पितता तथा बाह्यदेशमें व्यावहारिकी विद्यमानता यों परस्पर दोनों विरोधाभासी धारणाओंके समन्वयार्थ कितनी विलक्षण प्रक्रियाके अवलम्बन द्वारा प्रस्तावित यह प्रतिपादन है!

माध्व वेदान्त, परन्तु, इस प्रक्रियाका प्रत्याख्यान करना चाहता है. श्रीमद्वादिराजतीर्थ अपने *विवरणव्रण*में उल्लिखित अन्तःकरणवृत्तिके बाह्य विषयदेशमें गमनकी आलोचना इन शब्दोंमें करते हैं—

''विवरणकारका प्रतिपादन उचित माना जा सकता था यदि घट आदिका अधिष्ठानभूत चैतन्य घटादिज्ञानरूप होता तो, वह तो उपपन्न ही नहीं होता. अतः चैतन्य यदि घटादिज्ञानरूप हो तो यह बताना पड़ेगा कि अनुभवसे विपरीत ऐसी कल्पना करनेका औचित्य क्या है? यदि दृग् और दृश्य के बीच दूसरा कोई सम्बन्ध उपपन्न नहीं होता होनेसे अध्यासरूप सम्बन्धको शक्य बनाने ऐसी धारणा प्रस्तुत करनी अभीष्ट हो तो क्या घटाकारिका वृत्तिके अध्यास न होनेपर भी उसे घटज्ञान मानना या नहीं? अध्यास न होनेकी स्थितिमें तो पटाकारिका वृत्तिसे भी घटविषयक अज्ञानकी निवृत्ति स्वीकारमें भी कोई बाधा नहीं रह जायेगी. प्रथम कल्पमें

यह भी स्पष्ट करना चाहिये कि आध्यासिकी घटाकारिका वृत्तिकी घटज्ञानरूपता कैसी हो सकती है? यह तो कह नहीं सकते कि घटाकारिका होनेके कारण ही, क्योंकि तब तो आवश्यक होनेसे तत्तद्-विषयाकारिका वृत्तिओंको ही तत्तद्-विषयकज्ञान मान लेना पर्याप्त होनेसे विषयाधिष्ठानभूत चैतन्यको भी ज्ञान मानना निरर्थक ही सिद्ध होगा. अन्यथा किसी एक घटको भी अपर घटका ज्ञान माननेमें भी कुछ आपत्तिजनक रह नहीं जायेगा. इसके अलावा किसी भी तरह विशेष आकारोंसे रहित ऐसे रूप संख्या सामान्य अभाव आदि विषयोंके ज्ञानोंको तो ज्ञान ही माना नहीं जा सकेगा. परोक्षज्ञानद्वारा क्योंकि चक्षु आदि इन्द्रियरूप करणोंके सहकारके बिना ही बाह्यार्थसे असम्बद्ध अन्तःकरण बाह्यार्थके आकारग्रहणार्थ सक्षम न होनेसे ऐसे ज्ञानको ज्ञान मानना शक्य नहीं रह जायेगा. जो अन्तःकरण स्वतः ही निराकार हो वह तो तत्तत्-करणरूपा इन्द्रियोंद्वारा ही तत्तद् इन्द्रियोंसे गम्य विषयोंका आकार किस या कैसी प्रणालीद्वारा ले पायेगा? तलावका जल नालीसे बह कर क्यारीमें पहुंचनेपर क्यारिओंके आकारमें आकारित हो जाता है, उस तरह क्या अन्तःकरण आकारग्रहण कर पायेगा?... तलावमें रही सीढ़ियोंके कारण भला कभी तलावका जल क्यारी तक पहुंच सकता है क्या? वह तो नालीद्वारा ही पहुंच पाता है. एतावता सिद्ध हुवा कि क्यारिओंतक यदि जलको पहुंचाना हो तो तलावके बाहर रही हुयी ही कोई प्रणाली अपरिहार्यतया अपनानी पड़ेगी. अतएव तो अन्तःकरणसे बाह्य चक्षु आदि इन्द्रियरूप पदार्थोंकी आवश्यकता स्वीकारनी ही पड़ती है और वह उचित भी है ही...

एक दूसरी बात यह भी है कि घटाकारिका वृत्ति घटविषयक अज्ञानको तो दूर कर सकती है परन्तु घटसे

भिन्न ऐसे चैतन्यके बारेमें जो अज्ञान हो उसे कैसे दूर कर पायेगी? अब यदि कहा जाये कि वही वृत्ति चैतन्यको भी अपना विषय बना लेगी तो यह वृत्ति अपनेमें अनध्यस्त निराकार चैतन्यको कैसे विषय बना पायेगी? उसके उल्लेखपुरःसर बना पायेगी ऐसा कहते हो तो सर्वत्र उसीसे सारे ज्ञान उत्पन्न हो जायेंगे फिर निरर्थक ही अननुभवसिद्ध आकाराध्यासकी कल्पना करनेसे लाभ क्या?

यहां यह भी प्रष्टव्य होता है कि नीरूप चैतन्यके बारेमें चाक्षुष वृत्ति उत्पन्न कैसे हो सकती है? यदि कहा जाये कि उस घटाकारिका वृत्तिके विषयीभूत घटमें चैतन्यके अनुस्यूत होनेके कारण तो, तब तो उसमें आकाश और गुरुत्व भी अनुस्यूत होते ही हैं, सो उन्हें क्यों वह वृत्ति अपना विषय नहीं बना लेती? जैसे घट-पटके समूहावलम्बी ज्ञानके अनुव्यवसायमें घट और पट दोनों विषय बनते हैं, ठीक उसी तरह 'घट और उसके अधिष्ठानभूत चैतन्य को मैं देख-जान रहा हूं' ऐसा अनुव्यवसाय क्यों होता नहीं?...''[८].

इस तरह हमने देखा कि *विवरणव्रण*कार कैसे अन्तःकरणवृत्तिकी प्राप्यकारिताकी समालोचना करते हैं. वैसे तो न्यायकुमुदचन्द्रोदयकारकी युक्तियोंका भी समाधान प्रस्तुत किये बिना चाक्षुप वृत्तिके बहिर्निष्क्रमणकी कल्पना भी सहसा हृदयारूढ़ नहीं हो पाती है.

दुग्धराशिवत् पानैकगम्य माधुर्यसे भरपूर अपने *तत्त्वामुक्ताकलाप* और उसपर स्वोपज्ञ *सर्वार्थसिद्धि* व्याख्यामें श्रीमान् वेंकटनाथ वेदान्तदेशिकने भी इस विषयपर बौद्ध युक्तियोंकी समालोचना प्रस्तुत की है जिनमें जैन युक्तियोंका भी थोड़ा-बहुत समाधान तो झलकता ही है. फिरभी उसे पूर्ण सन्तोषकारी तो माना नहीं जा सकता है. हम देख चुके हैं कि चक्षुकी अप्राप्यकारिताके बारेमें जैन और बौद्ध दृष्टिकोण एक ही हैं. श्रोत्र इन्द्रियको, परन्तु, जैन चिन्तक प्राप्यकारी मानते हैं

और बौद्ध उसे भी मनकी तरह अप्राप्यकारी ही. अतः पूर्वोदाहृत युक्तियोंके विरुद्ध श्रीवेदान्तदेशिककी प्रतियुक्तियोंका विमर्श भी यहां अवधारणीय बन जाता है—

प्राप्यग्राहीन्द्रियत्वाद् विमतम् इतरवत् प्राप्तिः उक्तप्रकारा
वृत्तिं दृष्टेर् न रुन्धे विरलपटनयाद् अम्बुकाचादिरच्छः।
नो चेद् गृह्येत योग्यं समम् इह निखिलं निष्फले छादकादौ
स्थैर्ये तद्योग्यभावो नहि गलति समा सन्ततिः त्वन्मतेऽपि॥

इसकी स्वोपज्ञा *सर्वार्थसिद्धि* व्याख्यामें ग्रन्थकार कहते है कि बाह्य चिन्तकों द्वारा यह जो युक्ति दी जाती है कि इन्द्रियां यदि देहके भीतर हों तो चक्षु और श्रोत्र द्वारा दूरस्थ विषयोंका ग्रहण कैसे उपपन्न हो पायेगा? उसके समाधानतया यह ज्ञातव्य है कि वृत्तिद्वारा सम्बन्ध जुड़ता होनेसे यह शक्य है. यह शंका उठ सकती है कि देहके भीतर भरी रहनेवाली वृत्ति दूरस्थ विषयोंका ग्रहण कैसे कर पायेगी; क्योंकि धर्म कभी धर्मीके बाहर तो विद्यमान रह नहीं सकता... यद्यपि हैतुकगतिसे हठात्कारके साथ अप्राप्यकारितापर भार देना ही हो तोभी 'दिवीव चक्षुः आततम्' ऐसे आगमिक व्यवहारस्वारस्यमें कोई बाधा दिखलायी नहीं देती होनेसे वृत्तिद्वारा प्राप्ति कही जा सकती है... बाह्य चिन्तकोंका यह कहना कि 'स्वग्राह्य विषयके प्रकाशनार्थ चक्षुवृत्तिका नयनगोलकसे बाहर प्रसरण माननेपर, वह या तो क्रमशः एक-एक विषयका ग्रहण करते हुवे अग्रसर होगी या युगपत् सकल विषयोंका. ये दोनों ही कल्प, परन्तु, दूरस्थ विषयोंकी प्राप्तिके हेतु उपपन्न नहीं हो पाते. अतः मनकी तरह रूपग्राहक चक्षु और शब्दग्राहक श्रोत्र भी अप्राप्यग्राही ही होते हैं'. उनकी इस धारणाके विरोधमें यह प्रत्यनुमान दिया जा सकता है कि 'प्राप्याप्राप्यत्वके विवादका विषय चक्षु अपने विषयको प्राप्त करके ही रूप आदिकी ग्राहिका बन पाती है, इन्द्रिय होनेके कारण त्वगिन्द्रियकी तरह'... जो कुछ इन्द्रियद्वारा गृहीत होता है उस वस्तुका अपनेको ग्रहण करनेवाली

इन्द्रियके साथ कुछ न कुछ सम्बन्ध तो अवश्य होना ही चाहिये. अन्यथा असम्बद्धका ग्रहण मान लेनेपर तो अव्यवस्था हो जायेगी. यह तो ठीक है कि सभी सम्बद्ध विषयोंका ग्रहण भी इन्द्रियां नहीं करती. अतः वैसी अव्यवस्था तो स्वसम्बद्धार्थग्राहितावादिओंके मतमें भी समानतया आपादित की जा सकती है... परन्तु सूर्योदय होनेके साथ ही उसकी प्रभा जैसे सारी दिशाओंमें व्याप्त हो जाती हैं, वैसे ही उतने ही वेगसे नयनकिरण भी यदि सर्वत्र व्याप्त हो जाती हों तो उसमें विस्मयकी कौन सी बात हो सकती है! कमलके शतपत्रोंके वेधमें जैसे यौगपद्यका आभास होता है वैसे ही यहां भी शक्य हो सकता है... कुछ लोग जो कहते हैं 'चक्षुसे निष्क्रमण होते ही चक्षुकिरणें चन्द्र-सूर्यके बहुदेशव्यापी बाह्य प्रकाशसे संवलित हो कर एक पृथु अवयवी बन जाती हैं. और इसी सम्बन्धके कारण चक्षुके खुलते ही दूरस्थ विषयका ग्रहण और दूरस्थ तथा समीपस्थ दोनोंका युगपद् ग्रहण भी उपपन्न हो जाता है' यह किन्तु युक्तियुक्त विधान नहीं है, चक्षुसे निष्क्रमणके बाद सौर आदि प्रकाशके साथ संवलनकी कल्पनामें गौरवदोष प्रकट होता है[१].

बौद्ध मतके तर्कोंके निरसनार्थ दिये गये इस समाधानमें *न्यायकुमुदचन्द्रोदय*की भी कतिपय युक्तियोंका समाधान तो उपलब्ध होता है परन्तु फिरभी बहुत सारी युक्तियां अभी अप्रत्याख्यात ही अवशिष्ट हैं. अस्तु.

इस विवादमें सांख्यमतीय ईश्वरकृष्णकी कारिकाओंपर उपलब्ध होती प्राचीनतर, सम्भवतः धारानरेश भोजराजविरचिता *युक्तिदीपिका* व्याख्यामें जो कुछ निरूपित हुवा उसे भी दृष्टिगत कर लेना उपकारक होगा, पूर्वकालिक कोटिक्रमोंके अवधारणार्थ ही तदनुसार —

> **"बुद्धिकी इन्द्रियां 'बुद्धीन्द्रिय' कहलाती हैं. इनमें बुद्धीन्द्रिय होनेकी बात क्या है? कहा जाता है — शब्द आदि**

विषयोंकी प्रतिपत्तिमें ये इन्द्रियां द्वाररूप होती हैं. क्योंकि अन्तःकरणकी तो बहिर्वृत्ति हो नहीं सकती. अतः बाह्य शब्द आदि विषयोंके साक्षाद् ग्रहणार्थ वह तो सक्षम हो नहीं पाता. इसलिये श्रोत्र आदि रूप साक्षाद् बाह्य विषयोंके प्रकाशनमें समर्थ कोई कारणान्तर अपेक्षित होता है. अतः वे इन्द्रियां ही एक प्रणाली बन कर अन्तःकरणको विषयग्रहण करवा देती हैं. अतः ठीक ही तो कहा कि बुद्धिको बाह्य विषयोंकी प्रतिपत्तिमें ये इन्द्रियां द्वारभूत होती हैं अतः इन्हें 'बुद्धीन्द्रियां' कहना उचित है.

बुद्धिके इन करणोंकी किन अर्थोंमें वृत्ति मानी गयी है और उनके लक्षण क्या माने गये हैं? कहा जाता है... शब्द स्पर्श रूप रस तथा गन्ध जो परस्पर भिन्न-भिन्न पांच तरहके विषय होते हैं उनके बारेमें श्रोत्र त्वचा चक्षु जिह्वा और घ्राण इन्द्रियोंद्वारा श्रवण स्पर्शन दर्शन आस्वादन आघ्राण रूपी व्यापारोंको 'वृत्ति' कहा जाता है... यह जो पूछा गया कि उनके लक्षण क्या हैं, उसका उत्तर है : इन इन्द्रियों द्वारा अपने-अपने विषयोंका आलोचनमात्र अभीष्ट है. 'आलोचन' और 'ग्रहण' ये दोनों पर्यायवाचक पद हैं... अतः ठीक ही तो कहा कि इनकी ग्राहिका ये इन्द्रिय होती हैं. ये इन्द्रियां उन-उन विषयोंकी प्रदीपकी तरह प्रकाशिका नहीं होती. इन्द्रियवृत्ति केवल ग्राहिका होती हैं अर्थात् प्रत्ययरूप नहीं. परन्तु इन ग्रहण, प्रत्यय और प्रकाश में परस्पर प्रभेद क्या होता है? समधानरूपेण यह अवधेय है कि विषयके साथ सम्पर्क होनेपर उन-उन विषयोंके रूपोंको धारण कर पाना ही इन्द्रियवृत्तिओंका ग्रहणरूप व्यापार होता है. बादमें विषय और इन्द्रियवृत्ति का अनुकारी जो निश्चय

होता है कि 'यह गाय है, यह श्वेत वर्णकी है; और दौड़ रही है' इसे प्रत्यय समझना चाहिये. विषयके सात सम्पर्क छूट जानेपर श्रोत्र आदि वृत्तिओंमें जो विषयाकार निवृत्त होता है, वह तो वर्तमानकालता है. अतः ग्रहणके अनुभवसे जो संस्काराधान होता है और जिसके कारण त्रैकालिकी स्मृति बन पाती है उसे 'प्रत्यय' कहते हैं. यही इन दोनोंके बीच रही विशेषता है. अब बाह्य जो प्रकाश होता है वह विषयाकाराकारित नहीं होता. घट आदि विषयोंके संस्कारद्वारा तथा व्यवधायक पार्थिव छायारूप धर्मके अपहरणद्वारा भी प्रकाश व्यञ्जक हो कर चक्षुका उपकारी बन जाता है...

अतः यह उपपन्न होता है कि प्रदीप आदि प्रकाशक होते हैं, श्रोत्र आदि इन्द्रियां ग्राहिका होती हैं और अन्तःकरण व्यवसायक होता है''[१०].

यों वाचस्पति मिश्रसे भी पूर्वकालिक सांख्यकारिकाके व्याख्याता *युक्तिदीपिका* कारने जो यह निरूपण चक्षु और चक्षुर्ग्राह्य विषय के बारेमें किया है, इसके आधारपर इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि इनके अनुसार इन्द्रियां केवल ग्राहिका ही होती हैं, प्रकाशिका नहीं. प्रकाश्य-प्रकाशकभाव सम्बन्ध तो वर्णरूपाकृति, तद्वद् वस्तु और सौर आदि ज्योतिष्मान् वस्तुओंके बीच ही माना गया है. अतएव सम्भवतः इन्हीं धारानरेशकृत शैवसिद्धान्तप्रतिपादक *तत्त्वप्रकाश* ग्रन्थ, जिसपर श्रीकुमारस्वामिकृत *तात्पर्यदीपिका* व्याख्या भी उपलब्ध है, उसमें भी—

''मनका व्यापार इच्छारूप होता है. अतएव मनके भीतर ही संकल्प होता है. बुद्धीन्द्रियां पांच होती हैं : श्रोत्र त्वचा दृष्टि जिह्वा और नासिका... इनके ग्राह्य होते हैं : शब्द स्पर्श रूप रस और गन्ध... इन इन्द्रियोंके व्यापार शब्द आदिके ग्रहणरूप होते हैं... इन शब्दादिका

ग्रहण शब्दादिके आकारोंको धारण कर लेना है और इसे ही 'इन्द्रियोंका व्यापार' कहा जाता है''[११].

एतावता देखा जा सकता है कि राजा भोजके अनुसार सांख्य और शैव दोनों ही मतोंमें विषयेन्द्रियके बीच ज्ञानानुकूला प्रत्यासत्ति ग्राह्यग्राहकभावरूपा स्वीकारी गयी है. इस प्रतिपादनशैलिमें विषयेन्द्रियके बीच बिम्ब-प्रतिबिम्बभावरूपा प्रत्यासत्तिके विपरीत विषय वास्तविक आकारघटक होता है तथा वृत्ति विषयाकाराकारित हो जाती है, ऐसी प्रत्यासत्ति स्वीकारी गयी है. आंग्लभाषामें इसके लिये एक बहुत उपयुक्त पद plasticity उपलब्ध होता है कि जिसके अनुसार कुछ द्रव्योंमे यथायथ अनेकाकारधारणकी क्षमता मानी जाती है. सांख्य और शैव मतोंकी भोजराजकृत व्याख्याके अनुसार इन्द्रियोंमें वैसी ही अनेकाकारधारणक्षमता होती है. अतएव इसीके कारण ही विषय और इन्द्रियों के बीच ग्राह्यग्राहकभावरूपा प्रत्यासत्तिकी कल्पना की गयी है. जहां तक बाह्य प्रकाश विषयाकाराकारित होता है या नहीं इस समस्याके समाधानकी बात है तो स्पष्ट है यह तो सर्वथा तथ्यविपरीत विधान ही है. क्योंकि बाह्य आलोककी रश्मियां यदि विषयाकाराकारित न हो पाती हों तो दर्पणमें प्रतिबिम्ब कैसे प्रकट हो सकता है? क्योंकि अन्धकारवाले प्रकोष्ठमें द्रष्टाके असम्मुखीन दर्पणमें भी दर्पणासम्मुख आलोकवाले प्रकोष्ठान्तरमें विद्यमान वस्तुओंका प्रतिबिम्ब आलोकरश्मिओंके द्वारा प्रकट होता ही है. यह आलोकरश्मिओंके विषयाकाराकारित हुवे बिना कथमपि शक्य नहीं. इसी तरह आधुनिक उपकरण फिल्म-प्रॉजेक्टर्में भी तो पारदर्शी फिल्मके पृष्ठभागसे आलोकरश्मिओंका प्रक्षेपण जब पर्देपर किया जाता है तब अर्थात् सफेद पर्दे तक रंग तथा आकृति को प्रकाशकिरणें अपने साथ ले जाती हैं और परावृत्त हो कर उन्हें पुनः चक्षुर्ग्राह्य भी बनाती हैं. अतः बाह्यालोकरश्मिओंके विषयाकाराकारित न होनेकी कथा तो सर्वथा तथ्यविपरीत ही है.

जहां तक चक्षु इन्द्रियके विषयदेशमें पहुंचे बिना या पहुंच कर

विषयको प्रकाशित करनेके विवादके बारेमें वाल्लभ वेदान्तके अभिप्रायका प्रश्न है तो गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमचरणने *प्रस्थानरत्नाकर* के प्रमाकरणस्वरूपनिरूपक कल्लोलके तृतीय तरंगके; तथा, ब्रह्मसूत्रके द्वितीयाध्यायके चतुर्थपादके सातवें सूत्रके *अणुभाष्यप्रकाश* के आधारपर उनका विमर्श करना चाहेंगे. इस विमर्श करनेसे पहले, परन्तु, स्वयं महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य द्वारा जो कुछ इस विषयमें प्रतिपादित किया गया है, उसे पहले दृष्टिगोचर कर लेना उपयुक्त होगा. उसके बाद श्रीपुरुषोत्तमचरणकी विशद विवेचनाका अवलोकन प्राप्तावसर चिन्तन होगा.

वाल्लभ दृष्टिकोण :

भागवततृतीयस्कन्धकी सुबोधिनी व्याख्यामें महाप्रभु कहते हैं—

> ‘‘ज्ञानप्रधान महत् तत्त्वसे क्रियाशक्तिवाला अहंकार समुत्पन्न हुवा. यह तीन तरहका ही उत्पन्न होता है. स्वयं उत्पत्तिकी प्रक्रिया ही यहां भेदिका बन जाती है. क्योंकि मूलप्रकृतिके परिणामरूप ये विकार तीन गुणोंवाले तो होते ही हैं... अहंकार वैकारिक अर्थात् सात्त्विक भी होता है और राजस तामस भी... ऐसे त्रिविध अहंकारसे मन इन्द्रिय और पञ्चमहाभूतोंकी उत्पत्ति होती है, इनमें पञ्चतन्मात्राओंका भी अन्तर्भाव जान लेना चाहिये... बुद्धितत्त्वकी उत्पत्ति होती है राजस अहंकारसे... यह बुद्धि निर्विषयिका नहीं होती, अतः बुद्धि किसीभी विषयके बारेमें पैदा हो सकती है... मन जैसे इन्द्रियोंका प्रेरक होता है, वैसे ही इन्द्रियोंपर अनुग्रह करना बुद्धिका कार्य है. अतएव बुद्धिद्वारा अनुगृहीत ही इन्द्रियां कुछ भी जान या कर पाती हैं. बुद्धिके तारतम्यवश ही, अतएव, इन्द्रियोंसे पैदा होते ज्ञान और क्रिया में भी तारतम्य प्रकट हो जाता है. यह तो हुवा बुद्धिका कार्यानुसारि लक्षण. बुद्धिका

स्वरूपलक्षण 'द्रव्यस्फुरणविज्ञान' माना गया है : घट आदि द्रव्योंके स्फुरण होनेपर शब्द, संस्कार अथवा आलोक द्वारा जो विशिष्ट ज्ञान पैदा होता है वह बुद्धि है. क्योंकि केवल चक्षुसे पैदा होनेवाले ज्ञानमें तारतम्य हो नहीं सकता. स्वतःस्फुरण तो योगज धर्मोंसे भी शक्य होता है, अतः द्रव्यके स्फुरण होनेके बाद जो विज्ञान पैदा होता है उसे ही बुद्धिका स्वरूपलक्षण माना गया है. इन्हें 'तैजस' कहा गया है, क्योंकि इन्द्रियां चाहे ज्ञानकी करण हों या क्रियाकी, दोंनों तरहकी होती तो हैं राजस ही. ज्ञानकी करण बननेवाली इन्द्रियां सात्त्विक हों और और क्रियाकी करण बननेवाली तामस हों ऐसे नही मान लेना चाहिये... जैसे ज्ञानके मूलमें बुद्धि होती है वैसे ही क्रियाके मूलमें प्राणतत्त्व भी होता है... बुद्धि राजसी होती है सो बुद्धिके द्वारा अनुगृहीत इन्द्रियां सभी राजसी होती हैं... बुद्धिकी तरह प्राण भी सर्वेन्द्रियोंका अनुग्राहक होता है... अब रूपका लक्षण जान लेना चाहिये. वह द्रव्यकी आकृतिके जैसी आकृतिवाला होता है. घट आदि द्रव्योंकी जो भी आकृति होती है वही रूपकी भी होती है. वह जैसे पृथुबुध्नोदराकार होता है, वैसे ही रूप भी होता है. अतएव पटके उदाहरणमें वह आतानवितानात्मक भी होता है. यहां 'द्रव्यके जैसी आकृति' कही जाती होनेसे यह फलित होता है कि द्रव्य रूपके जैसी आकृतिवाला नहीं होता. अर्थात् द्रव्यको उपमेय नहीं कहा जा रहा है. इसके अलावा रूप द्रव्यका गुण भी होता है. प्रतीति परन्तु उसकी होती है सर्वदा उपसर्जनतया ही. शब्द आदि तन्मात्राओंके बारेमें ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि उनकी तो प्रतीति स्वतन्त्रतया भी शक्य होती है. व्यक्तिकी संस्था ही रूपकी भी संस्था होती है, क्योंकि व्यक्ति

वक्र हो तो रूप भी वक्र हो जाता है. रूपवान द्रव्यके उपविष्ट होनेपर रूप भी उपविष्ट हो जाता है... इसे 'तेजका तेजस्त्व' भी कहा जा सकता है, क्योंकि वह रूपतन्मात्रारूप होता है. अर्थात् उसकी सूक्ष्मावस्था. अब चक्षु वह इन्द्रिय है कि जिसका विषय तेजका कोई विशेष गुण होता है... यहां रूपको तेजका एक विशेष गुण माना गया है''[१२].

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणद्वारा श्रीमद्भागवतव्याख्याके रूपमें दिये गये इस प्रतिपादनके अवलोकन करनेपर जो एक बात स्पष्ट समझमें आती है वह यह कि इन्द्रियग्राह्य रूपतन्मात्रा तथा रूप आदिकी ग्राहिका इन्द्रियां राजस अहंकारके विकाररूपतया उत्पन्न होते हैं. इनमें रूपतन्मात्रा और चक्षुरिन्द्रिय दोनों ही तैजस द्रव्यके विकार हैं. अतः तैजस द्रव्य होनेके कारण चक्षुरिन्द्रियोंकी जैसे किरण हो सकती हैं वैसे ही प्रत्येक रूपवद् द्रव्यकी भी किरणें समानन्यायेन हो सकती हैं. अल्पत्व/बहुत्ववशात् झटिति कहीं प्रतीति सुकर हो और कहीं दुष्कर हो वह अन्य कथा है. इस पक्षके विस्तृत विवेचनसे पहले परन्तु अब गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमचरणकृत एतद्विषयक विवेचनाको दृष्टिगत कर लेना अति आवश्यक है.

गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमचरण द्वारा प्रस्तुत विवेचना :

तदनुसार सर्वप्रथम *प्रस्थानरत्नाकर* में जो प्रतिपादन उपलब्ध होता है उसे देख लेना उपकारक होगा —

''इन्द्रिय और विषय के संयोगसे निर्विकल्पक ज्ञान जब प्रकट होता है तब इन्द्रियदेशमें बुद्धिवृत्ति प्रकट हो कर इन्द्रियपर अनुग्रह करती है. उसके बाद ज्ञान सविकल्पक बन पाता है. बुद्धि यदि इन्द्रियोंपर अनुग्रह न करती

हो तो सविकल्पक ज्ञान प्रकट नहीं हो पाता. वृत्त्यन्तरवश पूर्ववृत्तिके नाश होनेपर सविकल्पक ज्ञान संस्कारात्मना अवस्थित हो जाता है. इन्हीं संस्कारोंके रूपमें अवस्थित विषयोंका उद्बोधकोंके द्वारा उद्बोधन होनेपर राजस रागादिगुणोंके कारण स्मृतिजनक संस्कार प्रबल हो जाते हैं. पश्चात् तमोगुणोंके बुद्धिमें प्रबल होनेपर स्वोपस्थापित अर्थसे माया वास्तविक विषयाकारको आवृत कर उस मायिक पदार्थके ज्ञानको नयनगोलकके अग्रभागपर जब आरोपित करती है. तब भ्रम पैदा होता है... अतः बुद्धिस्थ गुणोंसे जन्य बुद्धिकी अवस्थाविशेषरूपा ही वृत्ति होती है... इस वृत्तिके प्राकट्यका क्रम यों समझना चाहिये : हमारे भीतर बिराजमान अन्तर्यामिरूप परमेश्वर जब मनको किसी कार्यके हेतु प्रेरित करता है, तब वह तत्तद् इन्द्रियोंको प्रेरणा देनेको तत्तद् इन्द्रियोंके साथ संयुक्त हो जाता है... बादमें विषयसंसृष्ट इन्द्रियोंमें पहले इन्द्रियावच्छिन्न मनमें निर्विकल्पक ज्ञान पैदा होता है. उसके बाद तत्तद् इन्द्रियदेशमें बुद्धिवृत्ति पैदा होती है. तब बुद्धिके द्वारा भी उन इन्द्रियोंपर अनुग्रह किये जानेपर सविकल्पक ज्ञान पैदा होता है. चाक्षुष ज्ञानमें तो नयनकिरण विषयदेश पर्यन्त गमन करती हैं. जबकि इन्द्रियान्तरोंमें किरण न होनेके कारण इन्द्रियद्वारोंसे ही विषय मन तक पहुंचते हैं. दोनों ही प्रकारके ज्ञानोंमें विषयेन्द्रियोंके बीच घटित होते स्पर्श आदि ही व्यापार बनते हैं. यहां एक ऐसी आशंका उठ सकती कि नयनोंकी किरण स्वीकारनेपर इन्द्रियोंके बारेमें ब्रह्मसूत्र 'अणवश्च' (ब्र.सू.२।४।७) में अभ्युपगत अणुत्वकी धारणा निरस्त हो जायेगी. यह आशंका परन्तु निराधार है, क्योंकि सूर्यमण्डल, चाहे जितना भी महत्परिमाण क्यों न हो, उसकी किरणें जिस विस्तारमें व्याप्त होती हैं उतना तो महत्परिमाण

उसका होता नहीं है. और सूर्यका ही कोई क्षुद्र अंश हमारे भीतर नयनरूप इन्द्रियके रूपमें निर्मित हुवा होनेसे उसके किरणोंकी भी कल्पना करनेमें कोई शास्त्रीय बाधक दिखलायी नहीं देता...

अथवा 'गुणाद् वा आलोकवत्' (ब्र.सू.२।३।२५) ब्रह्मसूत्रके अनुसार क्योंकि आलोकको गुणरूप माना गया है अतः तैजस चक्षुके आलोकरूप गुणको विषयदेशमें व्याप्त होनेमें कोई बाधा नहीं होनी चाहिये... अतः नयनकिरणोंके विषयदेश पर्यन्त गमनद्वारा ही चाक्षुष प्रत्यक्षकी प्रक्रिया उचित लगती है...

कुछ लोगोंका कहना है कि मायाके कार्यरूप तमका आलोकके द्वारा प्रतिबन्ध हो जानेपर ज्योतीरूप सूर्य देवताकी किरणोंद्वारा अव्यवहित सन्मुख देशमें अवस्थित घटका विशिष्ट पृथुबुध्नोदराकार रूप अणुपरिमाण चक्षु तक पहुंचाया जाता है. तब सत्त्वप्रधान बुद्धिके भीतर भी वह आकार सम्पन्न हो जाता है. और तब अणुरूप जीवके प्रति ज्ञानात्मक आध्यात्मिक चाक्षुष घटकी अभिव्यक्ति होती है. दूरस्थ गन्ध या शब्द आदि तो वायुद्वारा घ्राण या श्रवण इन्द्रियों तक पहुंचाये जाते हैं. तब अन्तःसत्त्वात्मिका बुद्धि भी वैसे ही आकारसे सम्पन्न होनेपर ज्ञानात्मक आध्यात्मिक गन्ध-शब्द आदिकी अभिव्यक्ति ही घ्राणज या श्रावण प्रत्यक्षोंके रूपमें घटित होती है. आध्यात्मिक और आधिभौतिक के बीच अभेद होनेके कारण बाह्य घटके अगृहीत रहनेपर भी यह आपत्तिजनक बात नहीं है.

यहां इस विषयमें यह अवधेय है कि सर्वप्रथम तमोजनन विषयदेशमें नहीं प्रत्युत नयनदेशमें भागवतपुराण(११।२८।३-४)में प्रतिपादित किया गया है. ज्योतीरूप सूर्यद्वारा पुरुषचक्षु पर्यन्त विषयरूपका प्रापण भी संगत नहीं. क्योंकि अनेक

द्रष्टाओं तक विषयरूपके प्रापणकी कल्पना करनेपर अन्तमें कभी विषय स्वयं नीरूप रह जायेगा... इसके अलावा सांझको सूर्यास्तके बाद सूर्यकिरणोंके अभावमें घट दिखलायी देना भी बन्द हो जाना चाहिये. भागवतपुराणमें वायुके बारेमें 'नेतृत्वं द्रव्यशब्दयोः' (भाग.पुरा.३।२६।२७) जैसा विधान उपलब्ध होता है ऐसा तेजोद्रव्यके बारेमें उपलब्ध न होता होनेसे भी यह धारणा अशाब्द ही है.

इसके अलावा यह भी यहां विचारणीय होता है कि चक्षु पर्यन्त रूपका प्रापण चक्षुमें प्रतिबिम्ब पैदा करनेके रूपमें ही स्वीकारना पड़ेगा. प्रतिबिम्ब तो मायिक होते हैं वास्तविक नहीं. अतः बुद्धिके भीतर भी उन्हीं मायिक प्रतिबिम्बोंको आकारसमर्पक मानना पड़ेगा. अतः उक्त आध्यात्मिक रूप भी मनोमय होनेसे मायामय ही सिद्ध होगा ऐसा कि जिसकी सत्यता न होनेपर भी केवल अर्थक्रियाकारिता मात्र सोची जा सकती हो''[१३]

इसी तरह *ब्रह्मसूत्राणुभाष्य* के ''अणवः च'' (ब्र.सू.२।४।७) के प्रकाशमें भी श्रीपुरुषोत्तमचरणने अणुपरिमाण चक्षुरिन्द्रियका कौन सा गुण विषयदेशको प्राप्त करता है कि जिसके कारण उसे प्राप्यप्रकाशकारी मानना इस विषयमें यों समझाया है कि चक्षुके तैजस होनेके कारण उसमें रूपतन्मात्रा गुण ऐसा हो सकता है कि जो विषयदेश पर्यन्त गमन कर सकता है. प्रकाशकार यह भी कहते हैं कि **''यन्न स्पृशन्ति न विदुः मनोबुद्धीन्द्रियासवः''** (भाग.पुरा.६।१६।२३) इस नारदकृत उपदेशमें मन आदिके बारेमें यह कहा गया है कि न वे तो ब्रह्मका स्पर्श कर पाते हैं और न ही ब्रह्मको जान ही पाते हैं. एतावता इतना तो सिद्ध होता ही है कि मन आदि इन्द्रियोंमें स्पर्शपूर्वक ज्ञानजननसामर्थ्य भागवतको अभीष्ट तो है ही. अन्यथा ब्रह्मके बारेमें अप्रसक्तका प्रतिषेध स्वीकारना पड़ेगा. अतः स्पर्शरूप व्यापार ही इनका स्वीकारना चाहिये,

इन्हें अणुपरिमाण माना गया होनेसे उस स्पर्शका प्रत्यक्ष चाहे न भी होता हो तब भी. स्वाभाविक रूपमें दूरदेशवर्ती वस्तुका जब चाक्षुष प्रत्यक्ष होता है, तब उस दूरदेशवर्तीकी वस्तुकी चक्षुरिन्द्रियदेशमें प्राप्ति शक्य न होनेपर चक्षुरिन्द्रियकी ही विषयदेशमें प्राप्ति अन्यथानुपपत्तिके बलपर स्वीकारनी पड़ेगी. अन्यथा स्पर्शके बिना भी प्रत्यक्ष उत्पन्न हो सकता है ऐसा गलेपतित होगा.

उक्त विवेचनाका विमर्श :

इस समग्र प्रतिपादनमें कुछ बातें विचारणीय लगती हैं.

सर्वप्रथम तो यह कि श्रुत्यादि शास्त्रोंमें चक्षुकी विषयदेशमें प्राप्तिके बाद स्पर्शकी बात कहीं कण्ठोक्त है या नहीं? अर्थात् श्रौत अर्थापत्तिके बलपर ही यदि यह धारणा स्वीकारी गयी हो तो उसकी अन्यथोपपत्ति शक्य है या नहीं? रामानुज सम्प्रदायके श्रीवेदान्तदेशिकने अवश्य ही **"'दिवीव चक्षुः आततम्' ऐसे आगमिक व्यवहारस्वारस्यमें कोई बाधा दिखलायी नहीं देती होनेसे वृत्तिद्वारा प्राप्ति कही जा सकती है."** (पूर्वोद्धृत) ऐसे विधान द्वारा चाक्षुपवृत्तिकी विषयदेशमें प्राप्यकारिताको श्रुतिप्रमाणमूलकतया प्रस्तुत किया है. इसे श्रीपुरुषोत्तमचरणके शब्दोंमें कहना हो तो सौर आदि बाह्यालोककी तरह नयनकिरणें भी स्वाश्रयाधिकदेशवर्ती गुण होती हैं. अतः स्वग्राह्य वस्तुदेशमें चक्षुर्गुणकी व्याप्ति भी इसी श्रुतिवचनके आधारपर प्रस्तावित की जा सकती है. मुझे परन्तु यहां ऐसा प्रतीत होता है कि "**तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः दिवीव चक्षुः आततम्**" (ऋक्संहि.१।५।२२।२०) इस श्रुतिवचनमें 'दिवि' पदके साथ प्रयुक्त सप्तमी विभक्तिको औपश्लेषिक या अभिव्यापक चक्षुके आधारके रूपमें लेना उपपन्न नहीं होता. अर्थात् समग्र नभोविस्तारमें नयनकिरणोंको संयोग सम्बन्धके साथ विस्तृत मानना या समग्र नभोविस्तारमें नयनकिरणोंको अभिव्याप्त मानना ये दोनों ही अतीव क्लिष्टकल्पना लगती है. इसके बजाय ऐसा अर्थ सोचना ऋजुतर लगता है कि

नभमें जो कुछ आतत हो, व्याप्त हो; अथवा विद्यमान हो उदा. नक्षत्र, प्रकाश अथवा स्वयं नभोविस्तार को ही चक्षु जैसे देख पाती है, ऐसे ही सूरिगण भी विष्णुके परम पदको सदा देख पाते है.

ऐसा अर्थ न स्वीकारनेपर या तो "यथा दिवि आततं चक्षुः पश्यन्ति"ऐसा अन्वय सोचनेपर चक्षुको 'पश्यन्ति' क्रियापदके कर्मके रूपमें मानना पड़ेगा; अथवा तो "यथा दिवि आततं चक्षुः पश्यति"ऐसा अन्वय सोचनेपर "किं पश्यति?" आकांक्षाकी पूर्ति ही हो नहीं पायेगी. प्रस्तावित अर्थ स्वीकारनेपर, जबकि, "**तरणिः विश्वदर्शतो ज्योतिष्कृद् असि सूर्यो विश्वम् आभासि रोचनम्**" (ऋक्संहि.१।९।५०।४) वचनमें कण्ठोक्त 'विश्वं रोचनम् आभासि' प्रयोगके साथ संवाद भी सिद्ध हो जाता है. 'विश्वं रोचनं'का अर्थ श्रीसायणाचार्य "रोचमानम् अन्तरिक्षम्" करते हैं और उसे अथवा तद्वर्ती अन्य पदार्थोंको भी यहां 'आततम्' पदसे परामृष्ट मानना उपयुक्त होगा.

यदि "मोक्षे इच्छा अस्ति" प्रयोगकी तरह 'दिवि'पदमें भी वैषयिकाधाररूपमें सप्तमी विभक्ति ली जाये तो 'चक्षु'को विशेष्य बना कर 'आततम्'को उसका विशेषण मानना अथवा 'चक्षु'को उद्देश्य मान कर 'आततम्'को उसका विधेय मानना? यदि विशेषणतया स्वीकारते हैं तो पुनः "यथा दिवि आततं चक्षुः (जनाः पश्यन्ति तथा) सूरयः विष्णोः परमं पदं पश्यन्ति" अन्वय गलेपतित होता है. यदि 'चक्षु'को उद्देश्य बना कर 'आततम्'को विधेय मानते हैं तो सामान्य जनोंकी चक्षु तो आकाशमें आतत हो कर भी विष्णुके उस परमपदके दर्शनकी कर्त्री तो हो नहीं सकती. अतः "सूरिगण विष्णुके उस परमपदको सर्वदा देख पाते है जैसे चक्षु आकाशमें आतत=व्याप्त होती है" ऐसे विचित्र अर्थकी कल्पना करनेपर तो उपमोपमेयभाव ही स्पष्ट नहीं हो पाता.

दूसरी जो बात यहां अवधेय है वह यह कि महाप्रभु चक्षुरिन्द्रियकी तरह ही रूपतन्मात्राको भी तैजस मानते हैं. अतः कोई विनिगमना

नहीं रह जाती कि क्यों तैजस होनेके कारण चक्षुरिन्द्रिय ही विषयदेशपर्यन्त धावन करती है और क्यों चक्षुर्ग्राह्य विषयकी रूपतन्मात्रा चक्षुर्देश पर्यन्त आगमन नहीं कर पाती ?

तीसरी बात यह भी विचारणीय है कि सूर्यका ही कोई अंशविशेष जब हमारे नयनोंके रूपमें जो प्रकट हुवा है और रूपतन्मात्राके साथ संयुक्त होनेपर तत्तादात्म्यापन्न सूर्यकी किरणें क्यों उस रूपतन्मात्राको नयनदेश तक नहीं पहुंचा देती ? क्यों नयनरश्मिओंको रूपतन्मात्राके प्रदेश पर्यन्त गमन करना पड़ता है ? श्रुति तो स्पष्ट शब्दोंमें "**उद् उ त्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः दृशे विश्वाय सूर्यम्**" ( ऋक्संहि. १।९।५०।१ ) विधानद्वारा सप्तरश्मिओंको 'केतवः'=प्रज्ञापक मान कर सभी दृष्टिमान् प्राणिओंको नयनोंद्वारा दर्शनक्रियामें सक्षम बनानेवाले सूर्यदेवका वहन करनेवाली मानती है. मूल सूर्यरश्मियां जिस कार्यको सम्पन्न कर ही रही हों उन्हें अंशभूत नयनरश्मिओंसे करवानेमें क्या लाभ ? यदि *युक्तिदीपिका*कारकी तरह ग्राहकोपकरण और प्रकाशकोपकरण का प्रभेद करना यहां अभीष्ट हो तो पुनः *न्यायकुमुदचन्द्रोदय*की युक्तियोंका भी समाधान खोजना पड़ेगा. नयनरश्मिओंको अनुद्भूतरूपस्पर्शवाली माननेके बजाय उद्भूतरूपस्पर्शवाली सूर्यरश्मिओंसे वह कार्य क्यों सम्पन्न होता हुवा न मान लेना ? श्रीप्रभाचन्द्रकी इस युक्तिमें पर्याप्त बल है कि जो स्वयं रश्मियुक्त हो उसे बाह्य आलोककी अपेक्षा क्यों होगी ? यदि अपर्याप्त रश्मिवाली होनेके कारण बाह्य आलोककी अपेक्षा माननी पड़ती हो तो उसी कारणसे वह वस्तुग्रहणमें भी अक्षम सिद्ध होगी. उदाहरणतया अमावस्याकी रात्रिके अन्धकारमें तारागणोंके मन्दालोकमें बहुधा विषयका स्फुट अवभासन नहीं हो पाता. इसी तरह अन्धकारकी चक्षुर्ग्राह्यता भी अल्परश्मिवत्तासे उपपन्न तो हो सकती है. नयनरश्मिओंकी वही अल्पता परन्तु, जैसाकि श्रुतिमें स्पष्ट शब्दोंमें निरूपित किया गया है, "**अप त्ये तायवो यथा नक्षत्राः यन्ति अक्तुभिः सूराय विश्वचक्षसे**" ( ऋक्संहि. १।९।५०।२ ) अर्थात् अल्परश्मिवाले नत्रत्रोंके सारे मन्द प्रकाश

सौर प्रकाशमें निवृत्त हो जाते हैं. ऐसे ही नयनोंकी भी अल्परश्मिवत्ता सौर आलोकमें अकिञ्चित्कर हो जानी चाहिये थी. इसके विपरीत ''दृशे विश्वाय सूर्यम्'' वचनमें स्पष्ट शब्दोंमें सौर आलोकको नयनोंको दर्शनसामर्थ्य प्रदान करनेवाला माना गया है. उल्लिखित वचनके भाष्यमें श्रीसायणाचार्य भी कहते हैं कि ''**विश्वचक्षसे विश्वस्य सर्वस्य प्रकाशकस्य सूराय सूर्यस्य आगमनं दृष्ट्वा तस्कराः नक्षत्राणि च रात्रिभिः सह सूर्यः आगमिष्यति इति भीत्या पलायन्ते**'' (तत्रैव). स्वयं श्रीपुरुषोत्तमचरणने भी ''**चक्षुषो अतैजसत्वात् तैजसत्वपक्षेऽपि प्रौढत्वाभावेन परावृत्त्यभावात्**'' (अवता.प्रति-बिं.वा) इतना तो स्वीकारा ही है. अतः जो नयनरश्मियां परावृत्तिक्षम न हो दर्शनक्षम कैसे हो पायेगी! इसके अलावा अपरावृत्त नयनरश्मिओंका विषयदेशमें पर्यवसान स्वीकारनेपर नयनगोलकके साथ सम्बन्धविच्छेद भी स्वीकारना पड़ेगा. ऐसी स्थितिमें पुनः विषयावभासन चक्षूरश्मिओंसे अकल्प्य सिद्ध होगा.

अतः इन बातोंका विचार करनेपर जो श्रीपुरुषोत्तमचरणने ''केषाञ्चित् प्रक्रिया''के रूपमें जो विवेचना उद्धृत की है वह वाल्लभ मतमें, मेरी नम्र धारणाके अनुसार, अधिक सुसंगत होनी चाहिये थी, बजाय कि न्यायवैशेषिकादि अनुमानप्रधान चिन्तनोंके द्वारा प्रस्तावित प्राप्यप्रकाशकारिताकी प्रक्रियापर अवलम्बित होनेके.

श्रीपुरुषोत्तमचरणने एक विरोधी युक्ति यह भी दी है कि आलोकको इस प्रक्रियामें जो तमोजननमें प्रतिबन्धरूप स्वीकारा गया है वह श्रीमद्भागवतके ''**यथाहि भानोः उदयो नृचक्षुषां तमो निहन्याद्**'' (भाग.पुरा.११।२८।३४) वचनसे विरुद्ध है. इस बारेमें कहा जा सकता है कि शैत्यनिवारक अग्नि यदि शैत्योत्पत्तिमें प्रतिबन्धक भी होती हो तो कोई आपत्तिजनक बात होनी तो नहीं चाहिये थी. तमोजनन विषयदेशमें नहीं प्रत्युत नयनदेशमें होता है, ऐसा इस वचनद्वारा प्रतिज्ञात देशनियम तो स्वयं ग्रन्थकारद्वारा *अन्धकारवाद* में उद्धृत ''**यद् बाधसे गुहाध्वान्तं प्रदीपप्रभया**

**यथा**'' (भाग.पुरा.१०।५१।२०) वचनमें नयनोंके बजाय गुहाप्रदेशमें ही उसे आरोपित तथा भगवत्स्वरूपालोकसे प्रतिबद्ध भी माना गया होनेसे पुनः विचारणीय ही लगता है. स्वयं श्रीमद्भागवतके ''**यथा घनो अर्कप्रभवो अर्कदर्शितो हि अर्कांशभूतस्य च चक्षुषः तमः**'' (भाग.पुरा.१२।४।-३२) वचनमें घनको अमायिक=अर्कप्रभव अमायादर्शित=अर्कदर्शित और अर्कांशभूत चक्षुके लिये तमोरूप भी माना है. यह तो स्पष्ट ही है कि घन द्रष्टाके नयनोंमें नहीं प्रत्युत नभोदेशमें ही अवस्थित होता है. अतः मायिक तमोविशेष नयनवर्ती होता है परन्तु एतावता सर्वविध तमस् न तो मायिक ही होते हैं और नियततया नयनगोलकमें अध्यारोपित ही. रही बात सूर्यरश्मिओंद्वारा विषयरूपके नयनपर्यन्त आनयन करनेपर विषयके नीरूपताकी तो ''**दीपः चक्षुः तथा रूपं ज्योतिषो न पृथग् भवेत्**'' (भाग.पुरा.१२।४।२४) वचनके अनुसार यह आपत्ति तो रूपतन्मात्रा और चक्षुरिन्द्रिय दोनोंपर समानरूपेण आपादित या निवारित होगी. नयनरश्मियां पलकोंको बन्द करनेपर यदि झटिति पुनरावृत्त हो पाती हों तो रूपतन्मात्रा भी वैसा व्यवहार क्यों नहीं कर पायेंगी?

श्रीपुरुषोत्तमचरणने एक युक्ति यह जो दी है कि सूर्यरश्मिओंद्वारा रूपके नयनपर्यन्त प्रापणकी प्रक्रियामें सूर्यास्तके बाद रूपवद् वस्तुका दर्शन शक्य नहीं रह जायेगा. इस सन्दर्भमें ऋग्वेदकी ''**व्युच्छन्ती हि रश्मिभिः विश्वम् आभासि रोचनं तां त्वाम् उषः वसुयवो गीर्भिः**'' (ऋक्संहि१।९।४९।४) श्रुतिमें सूर्यके साथ जुड़ी यदि उषा भी सर्व रूपवद् वस्तुओंके प्रदर्शनमें सक्षम होती हो तो सन्ध्या भी उसी सूर्यसे जुड़ी होनेके कारण कुछ काल पर्यन्त तो सूर्यास्तके बाद भी रूपवद् वस्तुका प्रकाशन कर ही सकती है. सूर्योदयके बाद गृहके जिस अन्तःप्रकोष्ठमें सूर्यरश्मियां प्रविष्ट नहीं हो पाती वहां भी सूर्यालोक तो अन्धकारको निवृत्त करता ही है. यही न्याय सूर्योदयसे पूर्व और सूर्यास्तके बाद भी कुछ काल तक प्रकट होनेवाला या रहनेवाला सूर्यालोक प्रत्यक्षसिद्ध ही होनेसे बहुत विचारणीय नहीं लगता.

आदित्यरश्मिओंकी रूपप्रापकताके अशाब्द होनेका विधान भी अंशतो उपर्युद्धृत श्रुतिवचनोंसे भी समाहित तो हो ही जाता है. प्रतिबन्दि उत्तरके रूपमें, परन्तु, यह भी तो कहा ही जा सकता है कि नयनरश्मिओंकी विषयदेशमें प्राप्ति भी किसी निःसंदिग्ध शास्त्रवचनद्वारा सिद्ध होती तो, वह वचन ही उद्धृत करनेसे सारे विवाद शान्त हो सकते थे, ऐसे युक्तिप्रतियुक्तिके परिश्रमकी कोई आवश्यकता ही नहीं रह जाती!

यह जो श्रीपुरुषोत्तमचरणने कहा कि चक्षु पर्यन्त रूपका प्रापण चक्षुमें प्रतिबिम्ब पैदा करनेके रूपमें ही स्वीकारना पड़ेगा. इस सन्दर्भमें स्वयं ग्रन्थकारके दो वचन मननीय प्रतीत होते हैं :

> **१.''प्रतिबिम्बस्तु अदण्डवारितत्वाद् भवति. तेन मायापि प्रत्यायतीति चक्षुषा भूयोज्ञानम् उत्पद्यते.''**
>
> (प्रस्था.रत्ना.प्रमा.कल्लो.तृती.तरं.)
>
> **२.''किञ्च शलाकाव्यवहितस्थाल्युदके खण्डितमुखावलोकनोत्तरं शलाकायाः तदुकान्तस्तलभागे प्रवेशने मुखम् अखण्डितम् अवलोक्यते; शलाका च अन्तःसिकतादिवत्. तेन अन्तर्जलं मध्यदेशे प्रतिबिम्बोद्भवः इति निश्चीयते. परावृत्य ग्रहणेतु तत् न स्यात्. किम्बहुना पराक्षिणि स्वप्रतिबिम्बदर्शनात् स्वाक्षण्यपि तथैव इति निश्चयात्, प्रतिबिम्बोत्तरमेव सर्वस्य चक्षुर्गोचरीभावः इत्यपि सुधीभिः आकलनीयम्.''**
>
> (अव.वादा.प्रति.बिम्ब.वा.).

ऐसे अभ्युपगमके बाद भी ग्रन्थकार यह कहना कि प्रतिबिम्ब तो मायिक होते हैं वास्तविक नहीं अतः बुद्धिके भीतर भी उन्हीं मायिक प्रतिबिम्बोंको आकारसमर्पक मानना पड़ेगा गम्भीर आक्षेप नहीं लगता. अतः यह जो कहा कि उक्त आध्यात्मिक रूप भी मनोमय होनेसे मायामय ही सिद्ध होगा ऐसा कि जिसकी सत्यता न होनेपर

भी केवल अर्थक्रियाकारिता मात्र सोची जा सकती हो. यहां तो वदतोव्याघात दोष हो जाता है. वैसे आधुनिक चक्षुर्विज्ञानके अनुसार नयनगोलकोंके भीतर सम्पन्न होती दर्शनकी प्रक्रियामें वहां नयनगोलकोंमें समुद्भूत विषयप्रतिविम्बका विषयप्रत्यक्षके साथ किसी भी तरहका कार्यकारणभावरूप सम्बन्ध नहीं होता. वह प्रतिविम्ब तो नयनगोलकके बाह्यावरणपर ही घटित होता है. नेत्रोंके अन्तःपटलपर तो विषयसंसृष्ट बाह्यालोकरश्मियोंके परावर्तनके बाद संयोगसम्बन्धवश ही बाह्यविषयका चाक्षुष आभास होता है. वह भी उस नेत्रपटलसे मस्तिष्कके पश्चाद्वर्तिभागमें अवस्थित चाक्षुषकेन्द्रमें पहुंचनेवाली नाडिकाओंके भलीभांति काम करनेपर ही.

इस सन्दर्भमें अनिर्दिष्टनामा *'केषाञ्चित् =कुछ लोग'* कहते हैं अंशमें उद्धृत विधान कि **''आध्यात्मिक और आधिभौतिक के बीच अभेद होनेके कारण बाह्य घटके अगृहीत रहनेपर भी यह आपत्तिजनक बात नहीं है''** इसमें भी वाल्लभ दृष्टिकोणके अनुसार थोड़ा संशोधन अपेक्षित लगता है. वह यह कि चक्षुर्ग्राह्य वस्तुओंके आधिभौतिक और आध्यात्मिक रूपोंमें एकान्तिक अभेद तो अनवसरपराहत है परन्तु ब्रह्मदृष्टिसे **''सर्वं सर्वमयम्''** (नृसिंहोत्त.ताप.उप.९) वचनोक्त तादात्म्य तो अवश्य ही मान्य होगा ही. यह, परन्तु, लौकिक अनुभूतिका विषय न हो कर ब्रह्मानुभूतिके अंगतया गोचर होता है. अतः उस मौलिक तादात्म्यकी अविज्ञात अर्थक्रियाकारिता स्वीकार्य होनेके बावजूद अनुभूतिगोचरता यहां विवक्षित मानी नहीं जा सकती. अतः सम्बन्धमीमांसा यहां सावधानतया करनी पड़ेगी. तदनुसार हम समझ सकते हैं कि बाह्य रूपवद् वस्तुके साथ बाह्यालोकके संयोग होनेपर वहां तादात्म्येन विद्यमान रूपतन्मात्राओके साथ भी बाह्यालोकरश्मिओंका संयुक्ततादात्म्य सम्बन्ध जुड़ता है. अतः वस्तुनिष्ठ रूपतन्मात्राओंके आकारादिसे आकारित बाह्यरश्मियां परावृत्त हो कर नयनगोलके अन्तःपटलसे, आधुनिक विज्ञानाभिमत भाषाका प्रयोग करना हो तो, संयुक्त होती हैं. तब वे विषयाकाराकारित

बाह्य सौर आदि आलोककी रश्मियां चाक्षुष संवेदना उत्पन्न करती हैं. अतः प्रस्थानरत्नाकरोक्त ''**तत्र चक्षुषा द्रव्यग्रहे संयोगएव प्रत्यासत्तिः**'' (तत्रैव) विधान असम्यक् नहीं परन्तु अपर्याप्त अवश्य लगता है. महाप्रभुने रूपतन्मात्रा और द्रव्य के बीच तादात्म्य स्वीकारा है और द्रव्यग्रहण रूपग्रहणपूर्वक ही शक्य होनेसे यहां संयुक्ततादात्म्यसंयोग सम्बन्ध स्वीकारना अधिक उपयुक्त लगता है.

वैसे *प्रस्थानरत्नाकर* में ग्रन्थकारने १.संयोग २.तादात्म्य ३.संयुक्ततादात्म्य ४.संयुक्तविशेषणतादात्म्य और ५.स्वरूप यों पांच ही सम्बन्ध स्वीकारे हैं. इस चाक्षुषप्रक्रियाकी उपपत्तिके हेतु, परन्तु, यदि इन सम्बन्धोंके अलावा भी सम्बन्धोंका ऊह करना हो तो किया जाना चाहिये. बाह्यालोकरश्मिओंके साथ अपने धर्मीके संयोगवश रूपतन्मात्रायें तादात्म्यापन्न हो कर उन रश्मिओंसे भी संयुक्ततादात्म्य सम्बन्धवश जुड़ जाती हैं. अपने चक्षुर्ग्राह्य धर्मीमें तादात्म्यसम्बन्धवश वृत्तिमान रूपतन्मात्रा इन रश्मिओंके साथ पुनः तादात्म्यापन्न हो कर नेत्रान्तर्भूत दृष्टिपटलसे संयुक्त होती हैं तब चक्षुरिन्द्रिय द्रव्यग्रहणमें सक्षम हो पाती हैं. यों परम्परासम्बन्धद्वारक यह कार्यकारणभाव मायिक नहीं होता प्रत्युत वास्तविक ही होता है. फिरभी चाक्षुष द्रव्यका आधिभौतिक स्वरूप जड़ होता है जबकि इस चाक्षुष द्रव्यका आध्यात्मिक स्वरूप सदंशभूत जड़ इन्द्रियान्तःकरण और चिदंशभूत जीवात्मा के परस्पर संयोग तथा इतरेतरतादात्म्याध्यास के वश चिदचिद्ग्रन्थिरूप होता है.

*प्रस्थानरत्नाकर* में चक्षुकी अप्राप्यप्रकाशकारिता और मायाद्वारक प्रतिबिम्बप्रक्रिया के निरसनार्थ श्रीमद्भागवतके ''**चक्षुः त्वष्टरि संयोज्य त्वष्टारमपि चक्षुषि**'' (भाग.पुरा.११।१५।२०) इस वचनके आधारपर तत्तत्प्रतियोगिक संयोगद्वयको हेतुतया स्वीकारा गया है. यह सम्बन्ध आवश्यक नहीं कि साक्षात् संयोगरूप ही हो, क्योंकि प्रदर्शित प्रक्रियाके अनुसार यह त्वष्टृचक्षुस्संयोग त्वष्टृरश्मिसंयोगद्वारक भी हो सकता है,

दोनोंके बीच अर्थात् रश्मि-तद्वानूके बीच धर्मधर्मिभावप्रयुक्त तादात्म्यसम्बन्धवशात्. इस तादात्म्यका अनुल्लेख ''सर्वं खलु इदं ब्रह्म''/''तत् त्वम् असि'' (छान्दो.उप. ३।१४।१ — ६।८।१०) वचनोंमें कार्यकारणभाव और अंशांशिभाव प्रयुक्त रूपभेदका अनुल्लेख जैसे पारस्परिक तादात्म्यसम्बन्धवशात् आपत्तिजनक नहीं होता तद्वत् समझ लेना चाहिये.

निष्कर्ष :

प्रस्तुत विषयके उपसंहार करनेसे पूर्व यही विवक्षित है कि चक्षुको विषयदेशमें पहुंचा कर प्राप्यकारी मानना शास्त्रदृष्ट्या अपरिहार्य नहीं लगता. यह प्रत्यक्ष प्रयोग एवं निरीक्षण से विरुद्ध भी है. श्रीपुरुषोत्तमचरणका प्राप्यप्रकाशकारित्वपर भार देना सर्वथा उचित ही है. यह चक्षुकिरणोंकी विषयदेशमें प्राप्तिकी कल्पनापर अवलम्बित करनेके बजाय बाह्य आलोककिरणोंकी चक्षुर्देशमें प्राप्तिकल्पना द्वारा अधिक सोपपत्तिक प्रतीत होती है.

यह तो निर्विवाद तथ्य है कि श्रीपुरुषोत्तमचरणके शास्त्रावगाहन तथा आचार्यवाणी के अवगाहनका दशांश भी यदि प्रस्तुत निबन्धकारका होता वह अपने-आपको कृतकृत्य मान कर स्वयंको श्रीपुरुषोत्तमचरणके विधानोंकी आलोचनाका अधिकारी मान लेता! यहां जो विमर्श प्रस्तुत किया गया है वह अपने-आपको इस विषयमें अधिकारी होनेकी अहम्मन्यताके वश नहीं परन्तु स्वयं ग्रन्थकारके ''**युक्तिसिद्धस्य यस्य कस्यापि आदरणीयत्वात्**'' (अवता.वादा.अन्धका.वा.) उपदेश और आदेश को हृदयारूढ कर के ही. श्रीपुरुषोत्तमचरण प्रस्तुत निबन्धकारके सप्तम पूर्वपुरुष श्रीविट्ठलराय गोस्वामीके विद्यागुरु हैं अतः प्रस्तुत निबन्धकारका भी उनके प्रति औपनिषदिक मनोभाव ''**त्वं हि नः पिता यो अस्माकम् अविद्यायाः परं पारं तारयसि**'' (प्रश्नोप.६।८) अतीव मनोरूढ है. अतः अपने सहज अज्ञानवश इस निरूपणमें कोई स्खलन हुवा हो तो श्रीपुरुषोत्तमचरण तथा सभी विद्वज्जनों से हार्दिक क्षमाप्रार्थनाके साथ...

-----+-----

## उद्धृत वचनोंके सन्दर्भ तथा उनका मूलरूप

[१]" 'न अर्थालोकौ ज्ञानस्य निमित्तम् अव्यतिरेकात्' बाह्यो विषयः प्रकाशः च न चक्षुर्ज्ञानस्य साक्षात्कारणं, देशकालादिवत्तु व्यवहितकारणत्वं न निवार्यते. ज्ञानावरणादिक्षयोपसामग्र्याम् आराद् उपकारित्वेन अञ्जनादिवत् चक्षुरुपकारित्वेन च अभ्युपगमात्. कुतः पुनः साक्षात् न कारणत्वम् इति आह 'अव्यतिरेकाद्' व्यतिरेकाभावात्. नहि तद्भावे भावलक्षणो अन्वयएव हेतुफलभावनिश्चयनिमित्तम् अपितु तदभावेऽपि अभावलक्षणो व्यतिरेकोऽपि... योगिनां च अतीतानागतार्थग्रहणे किम् अर्थस्य निमित्तत्वं, निमित्तत्वे च अर्थक्रियाकारित्वेन सत्त्वाद् अतीतानागतत्वक्षतिः..." — "सन्निकर्षोऽपि यदि योग्यतातिरिक्तः संयोगादिसम्बन्धः तर्हि स चक्षुषो अर्थेन सह नास्ति, अप्राप्यकारित्वात् तस्य. दृश्यते हि काचाभ्रस्फटिकादिव्यवहितस्यापि अर्थस्य चक्षुषा उपलब्धिः. अथ प्राप्यकारि चक्षुः करणत्वाद् वास्यादिवद् इति ब्रूषे तर्हि अयस्कान्ताकर्षणोपलेन लोहासन्निकृष्टेन व्यभिचारः. नच संयुक्तसंयोगादिः सन्निकर्षः तत्र कल्पयितुं शक्यते, अतिप्रसंगात्" ( श्रीहेमचन्द्राचार्यकृतायां प्रमाणमीमांसायां : १।१।२५ — १।१।२९).

[२]"अप्राप्तार्थानि अक्षिमनःश्रोत्राणि, त्रयम् अन्यथा. यदि अप्राप्तविषयं चक्षुः, कस्माद् न सर्वम् अप्राप्तं पश्यति; दूरं तिरस्कृतं च. कथं तावद् अयस्कान्तो न सर्वम् अप्राप्तम् अयः! प्राप्तविषयेऽपि च एतत् समानं : कस्माद् न सर्वं प्राप्तं पश्यति अञ्जनं शलाकां वा! यथाच घ्राणादीनां हि प्राप्तो विषयो नतु सर्वः, सहभूगन्धाद्यग्रहणाद्, एवं चक्षुषोऽपि अप्राप्तः स्यात् नतु सर्वः."( आचार्यवसुबन्धुकृते अभिधर्मकोशे : १।४३ ).

[३]"चक्षुःश्रोत्रे प्राप्य स्वविषये कार्यं कुरुतो, जनकत्वे सति तदप्राप्तौ अजनकत्वात्. यद्यद् जनकं सद् यदप्राप्तौ यन्न जनयति तत् तत्प्राप्तावेव तद् जनयति यथा कुम्भजनकः कुम्भकारो मृदो अप्राप्तौ अकुर्वन् कुम्भं तत्प्राप्तावेव करोति तथाच एतत्"( न्यायवार्तिकतात्पर्यटीकायां : १।१।४).
"प्राप्तप्रकाशकं चक्षुः व्यवहितार्थाप्रकाशकत्वात् प्रदीपवत्" — ननु चक्षुषः तैजसत्वे किं मानम् इति चेत् , चक्षुः तैजसं परकीयस्पर्शाव्यञ्जकत्वे सति परकीयरूपव्यञ्जकत्वात् प्रदीपवद्... अथवा प्रभायाः दृष्टान्तत्वसम्भवाद् आद्यं 'परकीये'ति न

देयम्''( प्रशस्तपादकन्दल्यां : साधर्म्यवैधर्म्यप्रकरणे न्यायमुक्तावल्यां : कारि.४२ ).

"...बुद्धिः तत्र इन्द्रियाधीना तेन प्रत्यक्षम् अश्नुते. प्रमाणफलभावश्च यथेष्टं परिकल्प्यतां सर्वथापि अनिमित्तत्वं विद्यमानोपलम्भनात्. यद्वा इन्द्रियं प्रमाणं स्यात् तस्य वा अर्थेन संगतिः मनसो वा इन्द्रियैः योगे आत्मना सर्वएव वा. तदा ज्ञानं फलं तत्र व्यापारात् च प्रमाणता. व्यापारो न यदा तेषां तदा न उत्पद्यते फलम्. नच सर्वात्मना अक्षेण सम्बन्धो अर्थस्य विद्यते येन सर्वार्थबोधः स्यात् तत्प्रमाणाभिधायिनाम्. प्राप्तिमात्रं हि सम्बन्धो न इन्द्रियस्य अभ्युपेयते, मा भूत् कारणमात्रेण त्वचा रूपावधारणम्. यथा प्रमाणनिष्पत्तौ योग्यत्वाद् इन्द्रियार्थयोः नियता संगतिः हेतुः फलेऽपि एवं भविष्यति. योगस्य द्व्याश्रयत्वेऽपि भवति अन्यतराश्रयो व्यपदेशः.''( श्लोकवार्तिके प्रत्यक्षसूत्रे : ५८-६५).

"ननु एवं दूरे अर्थः इति सान्तरालग्रहणं न स्यात्, प्राप्तौ सत्यां दूरत्वासम्भवात् प्राप्यकारित्वात् स्पर्शनवत्. किञ्च संयोगस्य गतिनिबन्धनत्वाद् गतिमतां च क्रमेण आसन्नदूरगमनाद् समकालम् आसेदुषां दवीयसां च अर्थानां ग्रहणं न उपपद्यते. उच्यते भोगायतनपेक्षया सान्तरालग्रहणं तावद् उपपन्नम्. समसमयसंवेदने तु केचित् परिहारम् एवं वर्णयन्ति सकलान् अर्थान् प्राप्य युगपदुपस्थितेन बाह्येन तेजसा एकीभूताः ते चाक्षुषाः रश्मयो युगपद् ग्रहणहेतवः इति. तद् अन्ये दूषयन्ति इत्थं प्राप्तौ अभ्युपगम्यमानायां अतिदूरव्यवहितानामपि ग्रहणं दुर्निवारम्. अन्येतु आहुः क्षेपीयस्तया तेषां रश्मीनां कालभेदानवग्रहाद् यौगपद्याभिमानः इति. तद् अपरे न अनुमन्यन्ते अतिसन्निकृष्टेषु वस्तुषु गतिकालभेदः पद्मपत्रशतभेदवत् मा नाम अवसायि. अनेकयोजनसहस्रान्तरितेषु भूमिष्ठेषु अर्थेषु ध्रुवे च सदैव कालभेदानवसायो न बुद्धिम् अनुरञ्जयति. वयन्तु वदामो अदृष्टसापेक्षत्वाद् अदोषः. नयनरश्मिभिः एकीभूतेऽपि बाह्ये तेजसि यावानेव तस्य भागो अदृष्टवशेन उपलब्धिहेतुतया उपात्तः तावानेव उपलब्धये प्रभवति न सर्वम् इति.''( प्रकरणपञ्चिकायां: ६।१३४ ).

[४]द्रष्टव्यं : स्याद्वादमञ्जर्यां : २८.

[५]"किम् इदं बाह्येन्द्रियत्वं नाम ? बहिरर्थग्रहणाभिमुख्यं, बहिर्देशावस्थायित्वं... वा स्यात् ? तत्र आद्यविकल्पे मनसा अनेकान्तः, तस्य अप्राप्यकारित्वेऽपि बहिरर्थग्रहणाभिमुख्यतो बाह्येन्द्रियत्वसद्भावात्. द्वितीयविकल्पेऽपि रश्मिरूपस्य गोलकस्वभावस्य वा चक्षुषो बहिर्देशे अवस्थायित्वं स्यात् ? प्रथमपक्षे किमिदं

तत्र तस्य अवस्थायित्वम् — आश्रितत्वं प्रकाशकत्वेन प्रवृत्तिः वा? तत्र आद्यविकल्पे अपसिद्धान्तो, रश्मिरूपस्य चक्षुषो भवता बहिर्देशाश्रितत्वस्य अनभ्युपगमात्, गोलकान्तर्गततेजोद्रव्याश्रया हि रश्मयो भवद्भिः प्रतिज्ञाता. द्वितीयकल्पे तु असिद्धो हेतुः, रश्मिरूपस्य चक्षुषो ग्राहकप्रमाणाभावतः प्रकाशकत्वेनबहिर्देशे तत्प्रवृत्तेः असिद्धेः... गोलकस्वभावस्य तु चक्षुषो बहिर्देशावस्थायित्वे प्रत्यक्षबाधा, अर्थदेशासम्बद्धस्य शरीरप्रदेशएव प्रत्यक्षतः प्रतीतेः...धर्मित्वेन च अत्र उपात्तं चक्षुः गोलकस्वभावं रश्मिरूपं वा? प्रथमपक्षे प्रत्यक्षविरोधो अर्थेन असम्बद्धस्य अर्थदेशपरिहारेण शरीरप्रदेशएव गोलकस्वभावस्य चक्षुषः प्रत्यक्षतः प्रतीतेः. अन्यथा तद्रहितत्वेन नयनपक्ष्मप्रदेशस्य उपलम्भः स्यात्. द्वितीयपक्षे तु धर्मिणो असिद्धिः, रश्मिरूपस्य चक्षुषः कुतश्चित् प्रमाणाद् अप्रसिद्धेः. तत्साधकं हि प्रमाणं प्रत्यक्षम् अनुमानं वा स्यात्? न तावत् प्रत्यक्षम्, अर्थवत् तत्र तत्स्वरूपाप्रतीतेः न खलु रश्मयः प्रत्यक्षतः प्रतीयन्ते, विप्रतिपत्त्यभावप्रसंगात्. नहि नीले नीलतया प्रतीयमाने कश्चिद् विप्रतिपद्यते. किञ्च इन्द्रियार्थसन्निकर्षजं प्रत्यक्षं भवन्मते नच अर्थदेशे विद्यमानैः तैः अपरेन्द्रियस्य सन्निकर्षो अस्ति, यतः तत्र प्रत्यक्षम् उत्पद्येत अनवस्थाप्रसंगात्. अनुमानतोऽपि अतएव... एतेन यद् उक्तं रश्मिप्रसाधकम् अनुमानं 'रश्मिवत् चक्षुः तैजसत्वाद्' इति तत् प्रत्याख्यातं... रश्मिवत्ता गोलकरूपस्य चक्षुषः प्रसाध्यते तद्व्यतिरिक्तस्य वा? न तावद् व्यतिरिक्तस्य तस्य असिद्धस्वरूपत्वाद् अपसिद्धान्तप्रसंगात् च. गोलकरूपस्य तु तत्साधने पक्षस्य प्रत्यक्षप्रत्यक्षबाधा, प्रभासुरप्रभारहितस्य गोलकस्य प्रत्यक्षतः प्रतीतेः. अथ अदृश्याः तद्रश्मयः अनुद्भुतरूपस्पर्शवत्त्वाद् अतो न अस्य प्रत्यक्षबाधा, कथम् एवं रूपप्रकाशकत्वं तस्य स्यात्? तथाहि चक्षुः रूपप्रकाशकं न भवति अनुद्भूतरूपत्वाद् जलसंयुक्तानलवत्. नच अनुद्भूतरूपस्पर्शं तेजोद्रव्यं क्वचित् प्रतीयते... अथ मार्जारादिचक्षुषोः प्रत्यक्षतः प्रतीयन्ते रश्मयः तत् कथं तद्विरोधः? यदि नाम तत्र प्रतीयन्ते अन्यत्र किम् आयातम्?... यद् रश्मिवत् तद् तदर्थप्रकाशने न आलोकापेक्षं यथा प्रदीपो रश्मिवत् च भवद्भिः अभिप्रेतं चक्षुरिति... यदपि 'तैजसत्वाद्' इति साधनम् उक्तं तदपि अयुक्तम् असिद्धत्वात्... अनुमानबाधः च तथाहि चक्षुः तैजसं न भवति भासुररूपोष्णस्पर्शरहितत्वात्. यद्यत् तथाविधं तत्तत् तैजसं न भवति यथा मृत्पिण्डादिः. भासुररूपोष्णस्पर्शरहितं च चक्षुः तस्मात् तैजसं न भवतीति. तथा न तैजसं चक्षुः तमःप्रकाशकत्वात्. यत् पुनः तैजसं न तद् न तमःप्रकाशकं यथा आलोकः. तमःप्रकाशकं च चक्षुः तस्माद् न तैजसम् इति... किञ्च अस्य प्राप्यकारित्वे विषयः चक्षुर्देशम् आगच्छेत् चक्षुः वा विषयदेशम्? तत्र आद्यविकल्पे प्रत्यक्षबाधा... द्वितीयविकल्पेऽपि अध्यक्षविरोधो विषयं प्रति चक्षुषो

गमनाप्रतीतेः. चक्षुः गत्वा न अर्थेन अभिसम्बद्ध्यते इन्द्रियत्वात् त्वगादिवद् इति अनुमानविरोधः च. तदविशेषेऽपि दृष्टातिक्रमेण कस्यचित् तत्र गत्वा सम्बन्धाभ्युपगमे यथाप्रतीतिः असम्बद्धएव किं न अभ्युपगम्यते? अलं प्रतीत्यपलापेन!... किञ्च चक्षुः गत्वा अर्थं चेद् द्योतयति तर्हि... काचाभ्रपटलस्वच्छोदकस्फटिकाद्यन्तरितार्थानाम् उपलम्भः स्यात् चक्षुषः तत्र गच्छतः काचाद्यवयविना प्रतिबन्धात्? अथ काचादिकं भित्त्वा चक्षूरश्मयो अर्थदेशं गच्छन्ति तर्हि तद्व्यवहितार्थोपलम्भसमये काचादेः अनुपलम्भः... एतेन शाखाचन्द्रमसोः क्रमेण अनुभवेऽपि आशुवृत्त्या उत्पलपत्रशतव्यतिभेदवद् युगपत्प्रतिपत्त्यभिमानो भ्रान्तिनिबन्धनः इति प्रत्याख्यातम्... शरीरापेक्षया चक्षुर्विषयस्य संनिकृष्टविप्रकृष्टतोपपत्तेः दूरनिकटादिव्यवहारानुपपत्तेः. तथाहि यद् इन्द्रियसंनिकर्षेण प्रतीयते न तत्र दूरनिकटादिव्यवहारो यथा रसादौ, इन्द्रियसंनिकर्षेण प्रतीयते च चक्षुर्विषयः इति. प्राप्यकारित्वे च चक्षुषः संशयविपर्यासानुपपत्तिः, सामान्यवद् विशेषाणामपि संनिकृष्टानाम् उपलम्भसम्भवात्. विशेषानुपलब्धिनिमित्तो हि संशयो विपर्यासः च. नच चक्षुषा संनिकृष्टत्वाविशेषेऽपि सामान्यमेव उपलभ्यते न विशेषः इति अभिधातव्यम्, विशेषाभावात्'' (न्यायकुमुदचन्द्रोदये.१प्रत्यक्षपरिच्छेदे लघीयस्त्रये : १।४).

[६]द्रष्टव्यं : स्याद्वादमञ्जर्यां : २८.

[७]''सर्वगतं चिदात्मानम् आवृत्य स्थिता भावरूपा अविद्या विविधजगदाकारेण विवर्तते. तत्र शरीरमध्ये स्थितो 'अन्तःकरणा'ख्यो अविद्याविवर्तो धर्माधर्मप्रेरितो नेत्रादिद्वारा निर्गत्य यथोचितं घटादिविषयान् व्याप्य तत्तदाकारो भवति. यथा लोके पूर्णतटाकस्थम् उदकं सेतुगतच्छिद्राद् निर्गत्य कुल्याप्रवाहरूपेण केदारान् प्रविश्य चतुष्कोणत्वेन त्रिकोणत्वेन वर्तुलत्वेन वा तत्तत्केदारानुसारि अवतिष्ठते तद्वत्. नहि उदकवद् अन्तःकरणं परिस्यन्दते येन अतिदूरवर्तिचन्द्रनक्षत्रध्रुवादिप्राप्तिः झटिति न सिध्येत्. किन्तर्हि? सूर्यरश्मिवत् तैजसत्वाद् दीर्घप्रभाकारेण परिणमते. अतएव रश्मिवत् सहसा संकोचोऽपि उपपन्नः. उपपन्नश्च अन्तःकरणस्य क्षीरादिवत् सावयवत्वात् परिणामः. तच्च परिणतम् अन्तःकरणं देहाभ्यन्तरे घटादौ च सम्यग् व्याप्य देहघटयोः मध्येदेशेऽपि दण्डायमानम् अविच्छिन्नं व्यवतिष्ठते. तत्र देहावच्छिन्नान्तःकरणभागो 'अहंकारा'ख्यः 'कर्ता' इति उच्यते. देहविषयमध्यवर्तिदण्डायमानः तद्भागो 'वृत्तिज्ञाना'भिधा 'क्रिया' इति उच्यते. विषयव्यापकः तद्भागो विषयस्य ज्ञानकर्मत्वसम्पादकम् 'अभिव्यक्तियोग्यम्' इति उच्यते. तस्य त्रिभागस्य अन्तःकरणस्य अतिस्वच्छत्वात् चैतन्यं तत्र अभिव्यज्यते. तस्य अभिव्यक्तस्य

चैतन्यस्य एकत्वेऽपि अभिव्यञ्जकान्तःकरणभेदात् त्रिधा व्यपदेशो भवति : कर्तृभागावच्छिन्नः चिदंशः प्रमाता, क्रियाभागावच्छिन्नः चिदंशः प्रमाणं, विषयगतयोग्यत्वभागावच्छिन्नः चिदंशः प्रमितिरिति प्रमातृप्रमाणप्रमितीनाम् असांकर्यम्.''( विवरणप्रमेयसंग्रहे : १।११३/ए)

''इन्द्रियाणि पञ्च घ्राणरसनचक्षुःश्रोत्रत्वगात्मकानि सर्वाणि च स्वस्वविषयसंयुक्तान्येव प्रत्यक्षज्ञानं जनयन्ति. तत्र घ्राणरसनत्वगात्मकानि इन्द्रियाणि स्वस्थानस्थितान्येव गन्धरसस्पर्शोपलम्भान् जनयन्ति. चक्षुःश्रोत्रेतु स्वतएव विषयदेशं गत्वा स्वस्वविषयं गृह्णीतः, श्रोत्रस्यापि चक्षुरादिवत् परिच्छिन्नतया भेर्यादिदेशगमनसम्भवात्.''( वेदान्तपरिभाषायां: १ )

८''किञ्च स्याद् एतद् एवं यदि घटाद्यधिष्ठानचैतन्यस्य घटादिज्ञानत्वं स्यात् तदेव तावद् अनुपपन्नम्. तथाहि चैतन्यस्य घटादिज्ञानत्वं वदन् प्रष्टव्यः : कस्माद् इदम् अनानुभविक कल्प्यते ? दृग्दृश्ययोः सम्बन्धन्तरायोगाद् अध्यासरूपसम्बन्धघटनार्थं चेत् तत्र वक्तव्य : अध्याससम्बन्धविधुरा घटवृत्तिरपि घटज्ञानं भवति न वा ? न तावद् द्वितीयः पटवृत्त्यापि घटाज्ञाननिवृत्त्यापातात्. आद्ये कथं तस्य तज्ज्ञानता ? तदाकारत्वाद् इति चेद् न, तथा सति तवापि आवश्यकत्वात् तत्तदाकारतत्तद्वृत्तेरेव तत्तज्ज्ञात्वसम्भवेन अधिष्ठानचैतन्यस्यापि तज्ज्ञानत्वांगीकारवैयर्थ्यापातात्. घटान्तरस्यापि अपरघटीयत्वापातात् च. आकारविशेषरहितरूपसंख्यासामान्याभावादिज्ञानानां ज्ञानत्वाभावापातात् च. परोक्षज्ञानेन चक्षुरादिकरणसहकाराभावेन अर्थासम्बद्धान्तःकरणस्य तदाकारत्वासम्भवेन परोक्षज्ञानस्य तज्ज्ञानत्वायोगात् च. स्वतो निराकारस्य अन्तःकरणस्य कुल्यादिद्वारा बहिर्निःसृततटाकजलस्य केदारसम्बन्धात् तदाकारइव चक्षुरादिकरणद्वारा बहिर्निर्गतस्य तत्तत्करणसम्बद्धार्थसम्बन्धादेव हि तत्तदाकारः... नहि तटाकान्तर्वर्तिसोपानपरम्परा बाह्यपुरद्वारं जलस्य केदारगमनद्वारं वा किन्तु उभयसम्बन्धिकुल्यैव. तथा अन्तःकरणबाह्यपदार्थसम्बद्धचक्षुरादेरेव त्वयापि द्वारतया उक्तत्वाद् युक्तत्वात् च... किञ्च घटाकारवृत्त्या घटाविद्या निवर्ततां चैतन्याविद्या कुतो निवर्तेत भिन्नविषयत्वात् ? यदिच सैव वृत्तिः चैतन्यमपि विषयीकरोति इति मतं तर्हि किम् इदं वृत्तेः स्वानध्यस्तनिराकारचैतन्यविषयीकरणं नाम ? तदुल्लेखः चेत् तर्हि सर्वत्र तनैव तत्तज्ज्ञानत्वसम्भवेन किम् अनानुभविककाराध्यासकल्पनया ? किञ्च कथम् इदं नीरूपचैतन्यविषयकत्वं चाक्षुषवृत्तेः ? स्वविषयकघटानुस्यूतत्वात् चेत् तर्हि तादृशगगनं गुरुत्वं वा कुतो न विषयः ? घटपटसमूहालम्बनज्ञानानुव्यवसायवद् 'घटतदधिष्ठानचैतन्ये अहं जानामि' इति अनुव्यवसायापातात् च...''
( श्रीवादिराजयतिकृते विवरणव्रणे : पृ.९०-९१ ).

[9] "यदि एवम् इन्द्रियाणि देहान्तःस्थानि तदा कथं चक्षुश्श्रोत्रयोः दूरस्थग्राहकत्वम्... वृत्तिद्वारा सम्बन्धाद्... ननु वृत्तिः यदि स्वरूप देहपरिच्छिन्नत्वात् न दूरस्थे वृत्तिः, धर्मोऽपि न धर्मिणम् अतिवर्तेत... भूतैः सह इति वा चारैः पश्यन्ति इतिवद् वा... यद्यपि अप्राप्यकारित्वं हैतुकगत्या हठात्कारेण वक्तुं शक्यं, तथापि 'दिवीव चक्षुराततम्' इत्याद्यागमिकव्यवहारस्वारस्यबाधाभावाद् वृत्तिद्वारा प्राप्त्युक्तिः... 'सर्वे प्राणाः अनूत्क्रामन्ति' इति श्रुतेः संकोचकाभावात्... तत्र बाह्यैः एवम् उच्यते 'वृत्तिप्रसरणे क्रमयौगपद्यविकल्पायोगाद् दूरस्थविषया प्राप्तिः न भवतीत्यतो यद् रूपग्राहकम् इन्द्रियं तद् अप्राप्यग्राहि यथा मनः' इति. तत्र तावत् प्रत्यनुमानम् आह—प्राप्यग्राहि इन्द्रियत्वाद् विमतम् इतरवत् प्राप्तिः उक्तप्रकारा वर्त्तिं दृष्टेः न रुन्धे विरलपटनयाद् अम्बुकाचादिः अच्छो नोचेद् गृह्येत योग्यं सममिह निखिलं निष्फले छादकादौ स्थैर्ये तद्योग्यभावो नहि गलति समा सन्ततिः त्वन्मतेऽपि. अतिप्रसंगो असम्बद्धग्रहणे स्यात् समं तु इदं सम्बद्धग्रहणेऽपीति न सद् योग्यान्वितग्रहाद्. गृहीतस्य इष्यते कश्चित् सम्बन्धो अव्यभिचारतो न सम्बद्धस्य सर्वस्य ग्रहणं व्यभिचारतः... ननु उन्मिषितमात्रं चक्षुः चन्द्रं गमयति. नच एकस्मिन् क्षणे तावान् देशो वृत्त्या लंघयितुं क्षमः. क्रमेतु प्रतिपरमाण्ववच्छेदं विलम्ब्य गमानात् प्रतीतिरपि विलम्बेत. दूरासन्नग्रहणकाल-तारतम्यं च स्यात्. मैवं, उदत्येव सवितरि सकलदिग्व्यापिन्यां प्रभायामिव इन्द्रियवृत्तेः तादृशवेगातिशयस्य अविस्मयनीयतया पद्मपत्रशतवेधनीत्या यौगपद्याभिमानोपपत्तेः... यत्तु कैश्चिद् उच्यते निष्कान्तमात्रमेव चाक्षुषं तेजो बाह्येन बहुदेशव्यापिना चन्द्रसूर्यादिज्योतिषा संवलितं तावत् प्रथिमानम् अवयविनम् आरभते तेनच सम्बन्धाद् उन्मिषितस्य दूरस्थग्रहणं दूरासन्नयोः युगपद्ग्रहणं च सिद्ध्येद् इति तद् अयुक्तं निष्क्रमणकल्पनस्य गुरुत्वाद् अनिष्क्रान्तमेव किं न अवयविनम् आरभेत आन्तरनिष्क्रमणवद् बाह्यप्रवेशोपपत्तेः. अपिच अस्मिन् पक्षे त्रिभुवनविवरव्यापिना तेजसा सह चाक्षुषतेजस्संवलनात् तेन सम्बद्धं सर्वे युगपद् भासेत पश्चाद्भागादिस्थितं च..." (तत्त्वमुक्ताकलापसर्वार्थसिद्धौ : १।४०).

[10] "द्विविधानि इन्द्रियाणि बुद्धीन्द्रियाणि कर्मेन्द्रियाणि च... बुद्धेः इन्द्रियाणि बुद्धीन्द्रियाणि. किं पुनः एतानि बुद्धेः इति? उच्यते—शब्दादिविषयप्रतिपत्तौ द्वारम्. कस्मात्? अबहिर्वृत्तित्वात्. अन्तःकरणस्य नास्ति बहिर्वृत्तिः इत्यतो न अलम् एतत् साक्षात् शब्दादीन् अर्थान् प्रतिपत्तुम्. तस्मात् श्रोत्रादिलक्षणं साक्षाद् बाह्यविषयप्रकाशनसमर्थं कारणान्तरम् अपेक्षते. तत्प्रणालिकया तस्य विषयग्रहणम्. तस्माद् युक्तम् उक्तं बुद्धेः बाह्यविषयकप्रतिपत्तौ द्वारभूतत्वाद् बुद्धीन्द्रियाणि इति...

'रूपादिषु पञ्चानाम् आलोचनमात्रम् इष्यते वृत्तिः' 'आलोचनं'=ग्रहणम् इति अनर्थान्तरम्... तत्तु ग्रहणरूपं नतु प्रकाशकं प्रदीपवद् इत्यत्र को हेतुः इति? उच्यते न कारणान्तरप्रसंगात्. यदि प्रदीपवद् इन्द्रियं प्रकाशकं स्यात् तेन तथा प्रकाशितेषु घटादिषु अर्थेषु करणान्तरमार्गणमेव अत्रापि स्यात्... तस्माद् युक्तम् एतद् ग्राहकम् इन्द्रियं नतु प्रदीपवत् प्रकाशकम् इति... ग्रहणप्रकाशानाम् इदानीं को भेदः? उच्यते—विषयसम्पर्कात् ताद्रूप्यापत्तिः इन्द्रियवृत्तिः ग्रहणम्. तथा विषयेन्द्रियवृत्त्यनुकारेण निश्चयो 'गौः अयं शुक्लो धावति' इत्येवमादिः प्रत्ययः. तथा विषयसम्पर्कापगमे श्रोत्रादिवृत्तेः ताद्रूप्यापगमो वर्तमानकालता, ग्रहणस्य अनुभवात्तु संस्काराधानं तत्पूर्विका च स्मृतिः इति त्रिकालविषया प्रत्ययस्य इति अयम् अनयोः विशेषः. बाह्यस्तु प्रकाशो न विषयरूपापन्नः संस्कारात्तु घटादीनां व्यवधानरूपं पार्थिवं छायालक्षणं धर्मम् अपहृत्य व्यञ्जकत्वाय कल्पते, चक्षुषो अनुग्रहाय'' (श्रीभोजराजकृतायां युक्तिदीपिकायां : ३।२६-२८).

[११]''इच्छारूपं हि मनो व्यापारः तस्य भवति संकल्पो बुद्धचक्षाणि श्रोत्रं त्वग् दृग् जिह्वा च नासा च... ग्राह्याः तेषां शब्दः स्पर्शो रूपं रसश्च गन्धः च... शब्दादीनां ग्रहणं व्यापारः कीर्तितः क्रमाद् एषाम्... शब्दः आदिः येषां ते शब्दादयः तेषां ग्रहणं तदाकारभजनम् एषाम् इन्द्रियाणां व्यापारः उक्तः तत्त्वज्ञैः इति अर्थः'' (श्रीभोजराजकृते तत्त्वप्रकाशे : ४।७-९)

[१२]''ज्ञानप्रधानाद् महत्तत्त्वात् क्रियाशक्तिः अहंकारः समुत्पन्नः. सच त्रिविधः. उत्पत्त्यैव तथैव समपद्यत, क्रिया हि भेदिका कारणभूतं गुणत्रयं कार्ये भिन्नतयैव उत्पादितवती... 'वैकारिकः'=सात्त्विकः 'तैजसो'=राजसतामसः च... यतः त्रिविधाद् मनसः इन्द्रियाणां भूतानां च सम्भवः. 'महतां'=तन्मात्राणामपि... बुद्धेः उत्पत्तिम् आह 'तैजसात्तु' इति... 'विकुर्वाणाद्'=राजसाद् बुद्धितत्त्वम् अभूत्... 'सति'=विषये वा, सर्वविषयिकैव बुद्धिः उत्पद्यतइति... यथा इन्द्रियप्रेरकत्वं मनसः तथा इन्द्रियानुग्राहकत्वं बुद्धेः. बुद्ध्यैव अनुगृहीतानि इन्द्रियाणि पश्यन्ति कुर्वन्ति च. अतएव बुद्धितारतम्येन इन्द्रियज्ञानक्रिययोः तारतम्यम्. एतत् कार्यानुसारि लक्षणं 'द्रव्यस्फुरणविज्ञानम्' इति स्वरूपलक्षणम्. द्रव्यस्य घयादेः स्फुरणे सति शब्देन, संस्कारेण, आलोकेन वा यद् विशिष्टज्ञानं, यस्मात् केवलं चक्षुषा ज्ञाने तारतम्यं न स्यात्. स्वतःस्फुरणं योगजधर्मादिभिरपि भवति अतो द्रव्यस्फुरणएव विज्ञानं बुद्धेः लक्षणम्. 'तैजसानि' इति, ज्ञानकरणकानि क्रियाकरणकानि च उभयविधान्यपि राजसान्येव, नतु ज्ञानकरणकानि सात्त्विकानि क्रियाकरणकानि तामसानि वा...

क्रियायां प्राणो मूलं ज्ञाने बुद्धिः... बुद्धिः राजसीति तदनुगृहीतानि इन्द्रियाणि सर्वाणि राजसान्येव... प्राणोऽपि सर्वेन्द्रियानुग्राहकः...रूपस्य लक्षणम् आह 'द्रव्याकृतित्वम्' इति. द्रव्यस्य घटादेः या आकृतिः सैव रूपस्य. पृथुबुध्नोदराकारं रूपमपि आतानवितानात्मकं च. द्रव्यस्येव आकृतिरिति द्रव्यस्यतु न उपमेयत्वम्. अतो रूपस्यैव लक्षणम्. 'गुणता'=सर्वदा उपसर्जनतया प्रतीतिः. न एवं शब्दादिषु स्वतन्त्रतयापि प्रतीयमानत्वात्. व्यक्तेः संस्थैव संस्था यस्य, यदि व्यक्तिः वक्रा भवेद् रूपमपि वक्रं भवेदिति. उपविष्टे रूपवति रूपम् उपविष्टं भवति... 'तेजसश्च तेजस्त्वं' रूपतन्मात्रत्वं सूक्ष्मावस्था इति अर्थः. 'तेजोगुणविशेषो अर्थो यस्य तत् चक्षुः उच्यते'...=तेजोगुणविशेषो रूपम्'' (श्रीवल्लभाचार्यकृतायां भागवतसुबोधिन्यांः ३।२६।२३-४८).

[१३]''यदा विषयेन्द्रियसंयोगात् निर्विकल्पकं तदा इन्द्रियदेशे बुद्धेः वृत्तिः. तया इन्द्रियानुग्रहे सविकल्पकम्, अननुग्रहेतु न. वृत्त्यन्तरेण पूर्ववृत्तेः नाशे सविकल्पकस्य संस्काररूपेण अवस्थानं, तस्य उद्बोधकैः उद्बोधे मायोपस्थापित-मायिकार्थ-सहकृता स्मृतिः, राजसैः रागादिभिः संस्कारप्राबल्ये मायया विषयावरणपूर्वकं मायिकपदार्थसहितस्य ज्ञानस्य गोलकाग्रभागे क्षेपे भ्रमः... अतः बुद्धिगुणजन्या तदवस्था वृत्तिः. सा यदा अनुगृह्णाति तदा वक्ष्यमाणप्रक्रियया सविकल्पकं ज्ञानं जन्यते... तत्र अयं क्रमो : दैवानुकूल्येन अन्तर्यामिणा मनः कार्यार्थं प्रेर्यते, तत् च इन्द्रियप्रेरणाय तत्तदिन्द्रियेण संयुज्यते. तत्र तत्तदिन्द्रियदेवतानुकूल्ये विषयसंसृष्टैः इन्द्रियैः स्वावच्छिन्ने मनसि पूर्वं निर्विकल्पकम् उत्पाद्यते. तदा इन्द्रियदेशे बुद्धेः वृत्तिः. ततो बुद्ध्यापि वृत्तिद्वारा तदनुग्रहे सविकल्पकं भवति... चाक्षुषेतु नयनकिरणाः विषयपर्यन्तं गच्छन्ति, इन्द्रियान्तरेतु किरणाभावाद् इन्द्रियेण सह विषयं मनः प्राप्नोति तदा, क्रमेण सहैव वा, निर्विकल्पकं सविकल्पकं च तत्तदिन्द्रियसंसृष्टे मनसि उत्पद्यते. ज्ञानद्वयेऽपि विषयेन्द्रियस्पर्शादिकं व्यापारः... नच नयनकिरणाङ्गीकारे चक्षुषो व्यापकत्वापत्त्या 'अणवः च' (ब्र.सू.२।४।७) इति सूत्रविरोधः शंकनीयः, अर्चीरूपाणां किरणानां सूर्यमण्डलाद् भेदस्य 'आदित्यो वा एषः' (महाना.उप.१२।२) इति अनुवाके श्रावणात्. तैः अखिलमेरूत्तरदेशदेशान् व्याप्नुवानस्य आदित्यमण्डलस्य दशसहस्रयोजन-परिमाणस्मरणेन तेषां तत्परिणामाबाधकत्ववत्. सूर्याध्यात्मिकचक्षुषः किरणानामपि तथात्वेन सूत्राविरोधात्... 'गुणाद् वा आलोकवद्' (ब्र.सू.२।३।२५) इति सूत्रे आलोकस्य गुणत्वांगीकारात् तैजसस्य चक्षुषः आलोकरूपगुणव्याप्त्यङ्गीकारेऽपि अदोषः... या पुनः आलोकेन मायाकार्यतमोजननप्रतिबन्धे कृते ज्योतीरूपसूर्यदेवतया अण्वात्मकचक्षुषि सन्मुखाव्यवहित-देशस्थ-पृथुबुध्नोदराकारे विशिष्टरूपे प्रापिते

सत्त्वप्रधानबुद्धेः अन्तरेव तदाकारतासम्पत्तौ अणुरूपं जीवं प्रति ज्ञानाश्रिताध्याध्यात्मिक-घटाभिव्यक्तिरेव चाक्षुषं, दूरस्थगन्धशब्दादयोस्तु वायुना घ्राणश्रोत्रसमीपप्रापणे अन्तःसत्त्वात्मकबुद्धेः तदाकारतासम्पत्तौ ज्ञानाश्रिताध्यात्मिकगन्धशब्दाभिव्यक्तिरेव घ्राणजं श्रावणं च प्रत्यक्षमिति आध्यात्मिकाधिभौतिकयोः अभेदात् न बाह्यघटाग्रहणनिबन्धनो दोषः इति केषाञ्चित् प्रत्यक्षप्रक्रिया. तत्र अलोकेन तमोजननप्रतिबन्धकथनम् अयुक्तं, 'यथाहि भानोः उदयो नृचक्षुषां तमो निहन्याद्' (भाग.पुरा.११।२८।३४) इति एकादशस्कन्धीयभगवद्वाक्ये तमोनिहन्तृत्वकथनात्. एवं ज्योतीरूपसूर्यदेवतायाः पुरुषचक्षुषि विषयनिष्ठरूपप्रापकत्वकथनमपि तथा, बहुषु पश्यत्सु तान्-तान् प्रति रूपे प्रापिते विषयस्य नीरूपताप्रसङ्गेन पाश्चात्यानां तददर्शनप्रसंगात्... सन्ध्यायाम् अस्तंगते सूर्ये रूपप्रापकदेवतायाः गतत्वात् तदानीं घटाद्यदर्शनापत्तेः च... अतो 'नेतृत्वं द्रव्यशब्दयोः' (भाग.पुरा.३।२६।३७) इतिवद् आदित्यरश्मीनां रूपप्रापकत्वस्य अशब्दगोचरत्वात् सूर्यदेवतायाः रूपप्रापकत्वाङ्गीकारः सर्वथा न युक्तः. किञ्च चक्षुषि रूपप्राप्तिश्च प्रतिबिम्बभवनरूपैव, सातु मायया 'ऋतेऽर्थं यत् प्रतीयेत' (भाग.पुरा.२।९।३३) इति वाक्यात्, तस्याः विक्षेपकत्वात् च. एवञ्च बुद्ध्याकारसमसमर्पकत्वपि प्रतिबिम्बस्यैव. आध्यत्मिकरूपमपि मायामयं मनोमयत्वात्. तस्यच न सत्यता अर्थक्रियाकारित्वमात्रम्.'' (प्रस्थानरत्नाकरीयप्रत्यक्ष-प्रमाकरणप्रकरणे).



चक्षुषा आलोच्य वस्तूनि
विकल्प्य मनसा तथा ।
'अहं' मत्यापि अहंकाराद्
बुद्ध्यैव हि अध्यवस्यति ।।

चक्षुणा आलोच्य वस्तूनि
विकल्प्य मनसा तथा ।
'अहं' मत्यापि अहंकाराद्
बुद्ध्यैव हि अध्यवस्यति ।।